॥ ॐ ॥

# महा वाक्य

लेखक

परमहंस स्वामी योगानंद
( आलू वाले बाबा )

वेदान्त केसरी कार्यालय,
बेलनगंज—आगरा।



१००० ] संवत् १९८८ [ मूल्य १)

# प्रस्तावना।

संपूर्ण लौकिक और परमार्थिक ज्ञान के भंडार वेदों का सारांश रूप उन वेदों के महावाक्य हैं जो भिन्न भिन्न दीखते हुए भी तत्त्व में एक ही हैं तथा इस प्रकार अपने लक्ष की एकता को अत्यन्त दृढ़ता पूर्वक सिद्ध करते हैं। पूर्व काल में इन महावाक्यों का उपदेश केवल पूर्ण अधिकारी मुमुक्षुओं को ही वेदान्ताचार्य ब्रह्मनिष्ठ सद्गुरुओं से प्राप्त होता था और वह भी सुदीर्घ कालीन अभ्यास और गुरु सेवा के उपरान्त ही। महाक्यकी तेज धारसे अनधिकारी या मन्द बुद्धि मुमुक्षु संसारका नाश न करके अपना ही नाश न कर बैठें इसीलिये आचार्यों ने इस अमोघ शस्त्र को गुप्त ही रक्खा।

परन्तु अब समय ने पलटा खाया और विदेशी लोग यहां के विज्ञान को अपने वहां प्रकट करने लगे ऐसा देख कर अहैतुक उपकारी आत्म विद्या के आचार्यों ने भी लोगों को अपनी दया से वंचित रखना उचित न समझा और इस विचार से कि मन्द बुद्धि अनधिकारी पुरुष तो यों भी गिरेंगे ही फिर यदि उन उपदेशों से कुछ सूक्ष्म बुद्धि अधिकारियों का भला हो सके तो अच्छा ही है—इस अमूल्य रत्न को सर्व साधारण के सन्मुख रख दिया। प्रस्तुत ग्रन्थ एक ऐसे ही परम तत्त्वज्ञ ब्रह्मनिष्ठ तथा अनुभवी आचार्य की परम कृपा का फल है।

तत्त्व बोध को प्रत्यक्ष कराने के लिये महावाक्य के सिवाय अन्य कोई साधन नहीं है। वह अत्यन्त गूढ है तो भी इसकी इतनी सरल व्याख्या की गई है कि सामान्य भाषा ज्ञान वाला भी इसके गूढ़ रहस्य को समझ सक्ता है। विषय की गम्भीरता तथा युक्ति पूर्ण विवेचन के कारण यह पुस्तक विद्वान् मनुष्यों के लिये भी समान रोचक और उपयोगी है। विभिन्न दृष्टांतों द्वारा दुर्बोध विषय को सर्व सुलभ बना दिया है जिससे विद्वान्, अविद्वान्, उत्तम तथा मन्द अधिकारी सभी इससे पूर्ण लाभ उठा सक्ते हैं और साधारण मुमुक्षु भी बहुत कुछ श्रेय मार्ग पर लग सक्ते हैं। वेदान्त शास्त्र के रहस्यों से अनभिज्ञ मनुष्य भी वेदान्त शास्त्रके रहस्यसे पूर्ण अभिज्ञ होसक्ते हैं। तात्पर्य यह है कि सभी श्रेणी के श्रेयाभिलाषी सज्जन इस ग्रन्थ रत्न से अनुपम लाभ उठा सकते हैं और महावाक्य के वास्तविक अधिकारी पुरुषों का तो यह प्राण ही होगा।

इस ग्रन्थ के विषयों को दो भागों में विभक्त कर सकते हैं—एक सामान्य मनुष्यों के लिये, दूसरे साधक मुमुक्षुओं के निमित्त। जीव, ईश्वर, अज्ञान आदि प्रारंभिक लेखों में वेदान्त के रहस्य रूप मुख्य विषयों का इतना स्पष्ट विवेचन किया गया है जितना यदि अलभ्य नहीं तो दुर्लभ्य अवश्य है। यह भाग सामान्य पुरुषों के अनेकों भ्रमों को दूर करके उन्हें श्रेय मार्ग में प्रवृत्त कराने वाला है। इसका उत्तर भाग अधिकारी मुमुक्षुओं को महावाक्यका बोध कराने वाला तथा उन्हें नित्य आत्म परीक्षा कराते हुए आत्म बोध कराने वाला है। इस उत्तर भाग में

शास्त्रीय वचनों को स्वानुभव से युक्त करके इस प्रकार प्रकट किया है कि उस पर मनन करके कतिपय आत्म वंचक मनुष्यों को छोड़ कर प्रत्येक श्रेयाभिलाषी इस भव भय विनाशिनी तीक्ष्ण असिधारा का उचित प्रयोग सीख कर अज्ञान का नाश करने में स्वयोग्यतानुसार समर्थ होगा।

ब्रह्मचारी विष्णु।

# उपक्रमणिका।



# महा वाक्य ।



शान्ति पाठ

ॐ पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात्पूर्णमुदच्यते ।
पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्ण मेवावशिष्यते ॥
ॐ शान्तिः शान्तिः शान्ति ।

शब्दार्थः—यह पूर्ण है, वह पूर्ण है, पूर्ण से पूर्ण बनता है, पूर्ण में से पूर्ण ले लेने से पूर्ण ही शेष रहता है । ॐ शान्तिः शान्तिः शान्ति ।

[ २ ]

# जीव ।

जगत में प्रत्येक का वर्ताव अपने को कायम करके होता है, जो अपनेको कायम नहीं करता, वह व्यक्ति भावसे किसी प्रकारका वर्ताव नहीं कर सक्ता । प्रत्येक अपने को कायम करके 'मैं हूं' ऐसा कहता है परन्तु जब पूछा जाता है कि तू कौन है ? तब यथार्थ उत्तर नहीं मिलता । उत्तर देने वाला या तो अपने स्थूल शरीर का नाम बताता है अथवा जाति, वर्ण या कार्य को बतलाता है । कभी २ 'मैं जीव हूँ' ऐसा भी कहता है परन्तु उसे वास्तविक खबर नहीं है कि मैं कौन हूँ । मैं जीव हूँ, आत्मा हूँ, मनुष्य हूँ, प्राणी हूँ या खुदा का बन्दा हूँ इत्यादिक कथन दूसरे से सुन कर करते हैं । यदि उनसे ठीक २ प्रश्नोत्तर किया जाय तो वे किसी प्रकार अपनेको सिद्ध नहीं कर सक्ते—बतला नहीं सक्ते ! अपनी सिद्धि हुए बिना ही सब कार्य करते हैं यह कितना आश्चर्य है ! यदि किसी पाश्चात्मिक रोशनी से चकाचौंध हुए मास्टरसाहब से ऐसा प्रश्न किया जाय कि तुम कौन हो तो उनका मिजाज हाथ में नहीं रहना ! वे कहने लगते हैं कि कैसा बेहूदा सवाल है ! क्या तुझे दीखता नहीं कि मैं कौन हूँ ! जब प्रश्न करने वाला कहता है कि आप अपने को सिद्ध कीजिये ! तब वे कहते हैं कि मैं तो हूँ ही, उसमें सिद्ध ही क्या करना है ? जब प्रश्न करने वाला कहता है कि आप हाथ हो, पैर हो, शरीर हो, बोलने वाले हो, कौन हो ? इसका विचार युक्त उत्तर वे दे नहीं सक्ते और नास्तिक भाव से आच्छादित होकर कहते हैं कि मैं शरीर युक्त

चैतन्य हूँ इसलिये शरीर को मेरा कहता हूँ। जब शरीर के संयोग एकत्र होते हैं तब एक प्रकार का चैतन्य उसमें पैदा हो जाता है, वह ही जीव कहलाता है। इस प्रकार अंट संट कहते हैं, संतोष जनक उत्तर नहीं दे सक्ते। अन्य उत्तरों की अपेक्षा से व्यक्ति व्यवहार के भाव से 'मैं जीव हूँ' इतना कहना कुछ ठीक दीखता है परन्तु ऐसा कहने वाला शब्द मात्र जीव है क्योंकि वह जीव को न तो आप समझ सक्ता है न दूसरे को समझा सक्ता है, न उसे अपना पूर्ण निश्चय ही है। प्रत्येक का नाम, जाति, कुल, धंधे आदिक तो शरीर के हैं, शरीर से ही उनका निर्णय है अथवा शरीर होने के बाद दिये गये हैं इसलिये उनको 'मैं' कहना असत्य ही है। आपस के व्यवहार के निमित्त किसी भी नाम को धारण करके अपने को उस नाम वाला कह सक्ते हैं। नाम व्यवहार के निमित्त है, वस्तु रूप नहीं है। जितने नाम हैं, सब संज्ञा रूप हैं, समझने के लिये हैं, संज्ञा रहित नाम व्यर्थ है। नाम भिन्न होता है, नामी भिन्न है, नाम शब्द है और नामी पदार्थ है। इन दोनोंका जिसने एक भाव कर रक्खा है-एक समझ रक्खा है उसके सामने नाम से पदार्थ आता है और पदार्थ से नाम आता है। जो इस संज्ञा को नहीं जानता उसके लिये ऐसा नहीं होगा यानी नाम से पदार्थ भाव न होगा और न पदार्थ से नाम आवेगा। इसी प्रकार जीव पदार्थ और जीव नाम का सम्बन्ध दूसरों के कथन से जानते हैं परन्तु जीव का यथार्थ बोध नहीं है। 'मैं जीव हूँ' ऐसा कहने वाला पूर्णता से जीव को समझता नहीं है। जैसा कि चार्वाक मानते हैं, शरीर तो जीव है नहीं क्योंकि

मरे हुए शरीर में जीवत्व नहीं रहता इसलिये जिसका शरीर में जीवत्व है, वह शरीर से कोई भिन्न ही है परन्तु उसका स्वरूप देखने में नहीं आता। शरीर में जो श्वासोश्वास की क्रिया होती है, वह भी जीव नहीं है। कोई कहे कि मरे हुए शरीर में वह ही ही तो नहीं रहती तो यह भी ठीक नहीं है क्योंकि श्वास प्रश्वास वायु के विकार हैं इसलिये जीव नहीं हैं। तब कहा जाय कि जिस करके प्राणापान की क्रिया चलती रहती है, वह जीव है यानी जिसने प्राण को धारण कर रक्खा है, वह जीव है, यह सब कल्पना है। जीव का वास्तविक स्वरूप क्या है, इसका बोध अब भी न हुआ! जब शास्त्रों में भी जीव का स्वरूप खोजने को जाते हैं तब निर्जीव शास्त्र से भी समाधान नहीं होता, वहां भी चक्र का चक्र हा रहता है, सवाल हल नहीं होता, वहां भी स्पष्ट लिखा हुआ नहीं दीखता जिससे सामान्य बुद्धि वाले समझ सकें और जहां कुछ समझ में आता है वहां शास्त्र-कारों का परस्पर विरोध दीखता है। जिस प्रकार वेदान्ता-चार्य जीव का स्वरूप वर्णन करते हैं, वैसा जीव का स्वरूप न्याय शास्त्र वाले नहीं मानते, वे जीव का स्वरूप और ही प्रकार का कहते हैं। सांख्य शास्त्र और योग शास्त्र में भी कुछ अंतर ही पड़ता है। जब किसी पहुंचे हुए साधु संत से पूछते हैं तो वे अधिकारी न समझ कर उत्तर ही नहीं देते। यदि कभी कोई कृपालु उत्तर देता है तो वह अपने अनुभव के अनुसार कहता है कि जीव कोई है ही नहीं, सब परब्रह्म ही है। अज्ञान से न होते हुए जीव और जीवों से भरा हुआ संसार और संसार

की सब सामग्री दीखती है परन्तु वस्तुतः परब्रह्म सिवाय और कुछ है नहीं ! जीव ही परब्रह्म हैं ! कई जीव को उत्पत्ति नाश वाला मानते हैं और शास्त्र में ऐसा वर्णन किया है कि जीव उत्पत्ति नाश रहित है। कोई जीव को ईश्वर का अंश कहते हैं और दूसरों का कहना है कि ईश्वर स्वजाति, विजाति और स्वगत भेद से रहित टुकड़ा रहित है। कोई जीव को एक मानते हैं तो कोई नाना-बहुत मानते हैं। अद्वैत वादी कहते हैं कि उपाधि भेद से नानात्व दीखता है, जीव एक ही है जीवाभास अनेक है, जब उपाधिका समूल लय हो जाता है तब जिसे प्रथम जीव समझे थे वह परब्रह्म ही सिद्ध होता है, अन्य नहा। अपनी बुद्धि से, शास्त्र से और संत आदि की वाणी से भी सामान्य बुद्धि वाले को जीव के स्वरूप का निश्चय नहा होता, कर्ता भोक्ता जीव को न जानते हुए सब कर्ता भोक्ता बने हैं और अंधे संसार कूप में इधर से उधर ठोकरें खारहे हैं।

इस प्रकार विचार करने वाला एक पुरुष अपनी शंका की निवृत्ति और अपना स्वरूप-जीव का स्वरूप समझने के लिये एक ब्रह्मनिष्ठ संत के पास पहुँचा और प्रणाम करके बोलाः—महाराज ! मैं एक क्षुद्र प्राणी अज्ञानी हूँ, मैं आप से बात कर रहा हूँ और संसार में सब प्रकार का व्यवहार करता हूँ, परन्तु 'मैं कौन हूँ' इसकी मुझे खबर नहीं है, यह बड़ा आश्चर्य है ! सब कुछ करता हुआ भी कौन करता है, इसका मुझे पता नहीं है, इसके जानने के निमित्त अपनी बुद्धि अनुसार मैं सब प्रयत्न कर चुका हूं तो भी निर्णय करने में असमर्थ हूँ अब आप

कुछ सद् बुद्धि दीजिये और समझाइये तभी मैं समझ सकता हूँ। मनुष्य सब प्रकार का प्रश्न करते हैं परन्तु मेरा प्रश्न तो मूर्खता का ही है क्योंकि प्रश्न करने वाले को अपना ही पता नहीं है और प्रश्न तो कर ही रहा है! सब पदार्थों के जानने की इच्छा होती है परन्तु अपने जानने की इच्छा नहीं होती ऐसा क्यों है? आप कहेंगे कि तू तो अपने जानने की ही इच्छा करके मेरे पास आया है तो सुनिये यह इच्छा मुझमें प्रकट नहीं हुई है, एक बार मैं गंगा किनारे पर घूम रहा था, ऊपर के पहाड़ में से आवाज आई:— 'तू अपने को तो जानता ही नहीं है!' मैंने इन शब्दों के बोलने वाले को जानने का बहुत प्रयत्न किया परन्तु जान न सका! वहां से पहाड़ पर चढ़ने का कोई मार्ग न था, वहां की किसी गुफा में से यह आवाज आई थी। जब मैं बोलने वाले को न देख सका तब मैं उन शब्दों का बिचार करने लगा। यह मेरे लिये एक भारी समस्या हो गई। मैं चौंका और आश्चर्य में डूब गया! 'हाय! क्या यह शब्द मुझसे ही तो नहीं कहा है? मैं भी तो अपने को नहीं जानता, 'मैं कौन हूं; कैसा हूँ, किससे हूं,' इत्यादि विचार करते २ मैं थक गया परंतु मेरे दिये हुए अनेक प्रकार के उत्तरों से मेरा समाधान न हुआ। बाद में मैंने अनेक शास्त्र देखे उनमें से जानना चाहा परंतु उससे भी कार्य सिद्ध न हुआ पश्चात् मैंने उस प्रश्न का उत्तर पाने के लिये साधु संतों से मिलने के उद्यम को आरंभ किया। मेरे उत्तर से उन लोगों का उत्तर विलक्षण था, शायद वे सच्चे हों परन्तु जब तक मेरे मनका समाधान न हो तब तक उनके कहे को किस प्रकार मानूँ! पहाड़

में से आई हुई आवाज ने मुझको घोर अंधेरे में होने का भान कराया है। आपके पास भी मैं उस उत्तर के निमित्त ही आया हूँ। मैं प्रथम भी दो चार मनुष्यों के साथ आपके दर्शन कर गया हूं। आपने दूसरों की शंकाओं का समाधान करके समझाया था इससे मुझे विशेष श्रद्धा हुई है। आप मुझे मेरा स्वरूप समझा कर हृदय में बैठा दीजिये, ऐसी मेरी प्रार्थना है।

संत ने मनुष्य की बुद्धि की परीक्षा वचनों से करली और दो तीन दिन बाद उसकी शंका का उत्तर देने को कहा और उसे रोज अपने पास आने की आज्ञा भी दी। चौथे दिन जब संत ने जान लिया कि यह मनुष्य बुद्धि का तीव्र है, कुछ पढ़ा लिखा है, शुद्ध आचरण वाला और मुझ पर भाव वाला है तब उसे रात्रि को एकांत समय में आने को कहा, वह पुरुष अपनी जिज्ञासा पूर्ण करने के लिये नियत समय पर आ पहुंचा, संत एक बगीचे में टिके हुए थे, वहां एक विशाल मंदिर था, उस मंदिर की छत पर संत बैठे थे, वह मनुष्य वहां पहुँचा। संत उसे अपने सामने बैठा कर इस प्रकार बोले:—

संतः—चार दिन पहिले तूने जो प्रश्न किया था, उसके उत्तर के लिये तैयार हो जा! तेरा प्रश्न छोटा सा दीखता हुआ भी गंभीर आशय वाला है। जिसको सच्चे मन से अपने जानने की इच्छा होती है उसे शास्त्रकारों ने धन्यवाद दिया है! शुद्ध अंतः-करण विना अपना स्वरूप समझ में नहीं आता। तुझे जो अपने जानने की इच्छा है तो विचार कर कि इच्छा करने वाला कौन

है। क्या वह तू ही है अथवा इच्छा करने वाला कोई और है! क्या तू और है और जिसे जानने की इच्छा करता है वह और है?

मनुष्यः—अरे! मैंने सब विचार तो किया था परन्तु यह विचार नहीं किया! दीखता तो ऐसा है कि मैं ही इच्छा करता हूँ तब इच्छा करने वाला मैं ही हूं परन्तु शास्त्रों में मैंने आत्मा को इच्छा रहित पढ़ा है। यदि मैं आत्मा हूँ तो इच्छा न होनी चाहिये और यदि इच्छा है तो मैं आत्मा नहीं हूं।

सन्तः—आत्मा इच्छा नहीं करता, तू इच्छा करता है इसलिये ऐसा विचार कर कि तू आत्म भाव में नहीं है किन्तु इच्छा करने वाला जीव है। यह ठीक है या नहीं?

मनुष्यः—हां महाराज!

सन्तः—तू आत्मा है, इस प्रकार संत और शास्त्र पर श्रद्धा रख कर समझ। विशेष स्पष्ट करके मैं तुझे समझाता हूँ, आत्मा को अनन्त, अनादि और अक्रिय जान, इच्छा को विकारी-उत्पत्ति नाश वाली समझ, तेरा स्वरूप इस प्रकार जीव है:—इच्छा करने वाले आत्मा को जीव कहते हैं। जीव में दो अंश है, आत्म रूप चेतन और इच्छा रूप प्रकृति। चेतन इच्छा नहीं कर सक्ता और प्रकृति भी जड़ होने से इच्छा नहीं कर सक्ती। पुरुष-चेतन और प्रकृति का

विरुद्ध लक्षण होने से मेल नहीं होता। आत्मा की छाया प्रकृति में और प्रकृति का स्वरूप आत्मा में इस प्रकार अज्ञान का जो भास है इसी में इच्छा है। प्रकृति आत्मा और छाया इन तीनों का एक मेल रूप जो तीनों का अभेद है– एक माना गया है, वह तू मेरे सामने प्रश्न करने वाला है, व्यवहार में उसे जीव कहते हैं। जीवमें तीन तत्त्व हैं, चेतन, माया और दोनोंका मेलरूप अज्ञान। इन तीनों का जो एक रूप समझा जाता है वह अज्ञान से समझा जाता है। जब अज्ञान की निवृत्ति हो जाती है तब जड़ चेतन के मेल की भी निवृत्ति हो जाती है। अब रहे दो, उनमें एक सत् स्वरूप, दूसरा उससे विपरीत स्वभाव वाला भ्रांतिमय है। यह भ्रांति भी अज्ञान से है! जब अज्ञान निवृत्त हो जाता है तब उसके विकार रूप की भी निवृत्ति हो जाती है, शेष एक अद्वैत तत्त्व ही रह जाता है। इस प्रकार जीवका पृथक्-करण किये बिना जीव का स्वरूप समझने में नहीं आता।

मनुष्यः—जब तीन मिल कर एक हैं तब उन तीनों के तीन हिस्से मालूम क्यों नहीं होते?

सन्तः—अज्ञान में क्या मालूम हो? न तीन मालूम होते हैं न एक। इसी का नाम अज्ञान है। जीव भाव अज्ञान रूप है और जीव तत्त्व शुद्ध ब्रह्म स्वरूप है। यदि विचार कर देखा जाय तो जीव में रहे हुए तीनों भाव मालूम भी पड़ते हैं। कोई भी जीव अपने को भीतर से अज्ञानी-अपूर्ण नहीं समझता, यह चेतन का स्वरूप है क्योंकि चेतन कभी अज्ञानी-अपूर्ण नहीं

है। अनेक प्रकार की इच्छाओं का होना, यही अज्ञान का स्वरूप है क्योंकि आत्मा को इच्छा नहीं होती और जो होती है सो अज्ञान से है। जिसके लिये वह इच्छा करता है वह शरीर और जिन पदार्थों की इच्छा करता है वे पदार्थ जड़ माया रूप है इस प्रकार एक ही जीव में रहे हुए तीनों अंशों का भान होता रहता है। वे तीनों होते हुए भी अद्वैत आत्म तत्त्व में हानि नहीं है क्योंकि आत्मा में विकार होकर ये तीनों हुए नहीं है परन्तु न हुए अज्ञान से हुए के समान मालूम होते हैं, यह भ्रम है। भ्रम के पदार्थ जिसमें भ्रम हुआ हो उसको विकारी अथवा दूषित नहीं कर सके। जो तू कहे कि मैं तो आप से मायिक पदार्थ की इच्छा नहीं करता तो सुनः—तू ने अज्ञान के कारण अपने को भी एक मायिक पदार्थ बना कर इच्छा की है क्योंकि अपने को दूसरा स्वरूप समझे विना अपनी इच्छा नहीं होती। जब ऐसा जानता है कि मायिक पदार्थके समान जीव भी कोई मायिक पदार्थ होगा तब इच्छा भी मायिक है, यदि तुझे आत्मा की ही इच्छा है तो तुझे धन्य है! अज्ञान में इच्छा होते हुए भी वह इच्छा अज्ञान की निवृत्तिका हेतु है। जैसे तू अपने शरीर और शरीर पर पहिने हुए कपड़े सहित सामान्यता से तू कहा जाता है ऐसे ही जीव के स्वरूप को समझ, जीव में रहे हुए दो अंश भ्रांति के होने से मिथ्या तुच्छ है, वास्तविक एक ही तत्त्व है, वह ही तेरा सच्चा स्वरूप है। शरीर एक कपड़ा रूप है, वह भी तू नहीं है तब तीसरा रहा जो जीव वह ही तू है ऐसे ही जीव के स्वरूप में भी समझ। अज्ञान-भूल और विकृति तू नहीं है, वही तत्त्व तेरा सच्चा स्वरूप

है परन्तु जब तक अज्ञान का भान रहता है तब तक सच्चे स्वरूप पर निश्चय नहीं होता ! तेरे प्रश्न का यह उत्तर हुआ कि अज्ञान से जड़ चेतन की ग्रन्थि रूप जीव है और वस्तुतः शुद्धात्मा ब्रह्म है ।

जिसको जीव कहते हैं उसका स्वरूप इस प्रकार है:—अल्पज्ञ है, अल्प शक्ति वाला है, बहुत है, पराधीन है, असमर्थ है, अपरोक्ष और अविद्या की उपाधि वाला है । अवस्था भेद से जीव के देश नेत्र, कंठ और हृदय है । जाग्रत, स्वप्न और सुषुप्ति तीन कला हैं, स्थूल, सूक्ष्म और कारण तीन जीव की वस्तुयें यानी भोग सामग्री हैं । जीवपने की अवस्थाओं के अभिमानी विश्व, तैजस और प्राज्ञ हैं । जाग्रत से लेकर मोक्ष पर्यन्त जीव का भोग है, यह व्यवहारी जीव है । विचार दृष्टि से देखा जाय तो जितने गुण उसमें कहे हैं वे सब अज्ञान—उपाधि के हैं । और अज्ञान-उपाधि में ही उनकी प्रतीति है । जीव का शुद्ध स्वरूप परब्रह्म है, परब्रह्म और इस जीव के तत्त्व में किंचित् फरक नहीं है, जीव की ईश्वर अथवा परब्रह्म से जो विलक्षणता है, वह सब विलक्षणता उपाधि की है, तत्त्व की नहीं है । अज्ञान—उपाधि को जीव तत्त्व में मानता है, इसीसे जीव भाव है और जन्म मरण आदिक अनेक कष्ट भोगने पड़ते हैं । यद्यपि अज्ञान मिथ्या है तो भी अज्ञानियों को सच्चे रूप से उसका फल होता है, मिथ्या का नहीं । जो तू उपाधि को हटा कर अपने को समझे तो जीव के परिच्छिन्न आदि जितने गुण हैं, सब निवृत्त होजांय, जिस प्रकार शंख के कीड़े का घर शंख है इसी

प्रकार जीव का यह स्थूल आदि शरीर घर है। शंख का घर से इस प्रकार का संबंध है कि उस संबंध के टूटते ही कीड़ा मर जाता है इसी प्रकार अज्ञान के कारण जीव का शरीर से संबंध है और शरीर के मृत्यु से वह अपना मृत्यु समझता है। जैसे शंख की उत्पत्ति कीड़े से है इसी प्रकार जड़ चेतन की ग्रन्थि रूप जीव से ही शरीर की उत्पत्ति है। जीव उस शरीर में मोह को प्राप्त होकर कष्ट उठाता है। जो जीव के यथार्थ स्वरूप को जान जाता है, वह जीव भाव से निवृत्त होकर अपने आद्य स्वरूप को प्राप्त होता है। जब तक जीव का स्वरूप नहीं जाना जाता तब तक परब्रह्म का स्वरूप भी नहीं ज़ाना जाता और संसार की निवृत्ति भी नहीं होती।

एक हज्जाम बहुत निर्धन था, उसकी स्त्री हमेशा कलह किया करती थी। हज्जाम उसे बहुत समझाता परन्तु वह न मानती और अच्छे २ वस्त्र, भोजन और दागीने मांगा करती, हज्जाम के पास वे थे नहीं इसलिये कलह दिन पर दिन बढ़ता गया। अन्त में हार कर हज्जाम घर छोड़कर जंगल की तरफ चल पड़ा। चलते २ वह थक गया, रात्रि हो गई, ग्राम वहां से दूर था इसलिये उसने एक वृक्षके नीचे विश्रांति ली और बैठा २ अपने दुःख का विचार करने लगा। विचारते २ एक पहर रात्रि व्यतीत हो गई। उस वृक्ष पर एक प्रेत रहता था, हज्जाम को देखकर वह जी में सोचने लगा "आज़ आनन्द होगा, भोजन के लिये मुझे घूमना नहीं पड़ेगा, उस हज्जामका भक्षण करने से ही मेरी तृप्ति हो जायगी!" प्रकट होकर बोला "हे हज्जाम! मैं

तुझे मार कर खाऊँगा, मरने के लिये तैयार होजा !" प्रेत की प्रचंड विशाल मूर्ति देखकर हज्जाम कांपने लगा ! तुरन्त ही उसे कुछ याद आ गई ! पेटी में से एक आईना निकाल कर उसने प्रेतके मुखके सामने धरा और कहने लगा "अरे ! ओ अधम ! तू मेरे ही साथ इस प्रकार की छल विद्या करने को तैयार है क्या तुझे शर्म नहीं आती ? मैंने इस पेटी में कितने ही प्रेतों को बन्द कर रक्खा है ! जा ! अधम ! पिशाच ! मेरे सामने से ! अपनी बद सूरत आकृति को लेकर चला जा ! तू कितना गँवार है ! कितना मूर्ख है ! अपने आप बन्दीखाने में पड़ने को मेरे पास आया है ! जा ! जल्दी से चला जा !" प्रेत हज्जाम के दिखाये हुए आईने में अपने ही विकराल प्रतिबिम्ब को कोई दूसरा प्रेत मेरी हत्या करने को तैयार है' ऐसा समझकर अत्यंत भय से कांपने लगा और विचारने लगा "यह हज्जाम कितना बलिष्ट है ! इसने अपनी पेटी में मेरे समान कितने प्रेतों को बंद कर रक्खा है ! यद्यपि यह मनुष्य है तो भी उसने किसी प्रकार की विद्या अवश्य सिद्ध की है ! इसके सिवाय अन्य किसी से ऐसा महान् कार्य हो नहीं सक्ता ! सचमुच ! यह कोई विचित्र मनुष्य है ! इसके साथ विशेष बोल चाल और जबरदस्ती करने से शुभ फल नहीं होगा !" प्रेत को नम्र हुआ देखकर हज्जाम प्रसन्न होकर अधिक भय दिखलाने के उद्देश से बोला "अरे ! ओ अधम पिशाच ! मुझे तुझ पर दया आती है ! नहीं तो मैं तुझे मारने को अभी समर्थ हूँ, मैंने अपनी पेटी में तुझ जैसे और तुझसे भी बहुत बहुत बलिष्ट सैकड़ों प्रेतों को बन्द कर रक्खा है, यदि मैं उन्हें तेरे ऊपर छोड़ दूं तो वे अभी तेरी

बोटी २ उड़ा दें, उनको भोजन देने की इच्छा से ही मैं इस जंगल में आया हूं! बोल! अब मरने में तुझे क्या विलम्ब है? यदि तू कहे तो मैं अपनी पेटी के प्रेतों को तेरे ऊपर छोड़ दूँ और वे तुझे मार कर खाजांय!" हज्जाम की इस प्रकार की वाणी सुन कर प्रेत आश्चर्य में पड़ा! थोड़ी देर तक स्तब्ध रहा और फिर इस प्रकार विनती करने लगा "हे महाशय! अब मैं आपके साथ कभी ऐसा वर्ताव न करूंगा, मेरे कहे हुए वचनों की कृपा करके मुझे माफी दीजिये, मैंने आपके साथ घमंड युक्त वचन कहने में बड़ी भारी भूल की है! अब मैं प्रतिज्ञा करता हूं कि ऐसी भूल कभी न करूंगा! मेरे किये हुए अपराध को क्षमा कीजिये, मुझ पर दया कीजिये, यदि तुम मुझे प्रेतों का भोजन बनाओ तो तुम्हें अपने इष्ट की कसम है! मुझ पर क्रोधित मत हो!" प्रेत के इस प्रकार के वचन सुन कर हज्जाम के हर्ष का पार न रहा! वह गर्व सहित बोला, तुझ जैसे भयंकर बदमाशों को माफी देना उचित नहीं है! मैं तुझे अपने प्रेतों से मरवा कर खिलाऊंगा! अभी मैं प्रेतों को बाहर निकालता हूँ, नमकहराम! तुझे क्षमा करना भयंकर पाप है! प्रेत हज्जाम के पैरों पर गिर पड़ा और बोला, मैं तुम्हारा किंकर हूं, मुझे माफी दो, आप जैसा कहोगे वैसा मैं करूंगा! हज्जाम बोला अच्छा! मैं तुझ से एक करार लेकर छोड़ना चाहता हूँ, बोल, क्या तुझे शर्त मंजूर है? प्रेत बोला महाशय! ऐसी आपकी कौनसी शर्त है, जिसे मैं कबूल नहीं कर सकता! आप जैसे कहेंगे, वैसे ही मैं वर्तूंगा! अपनी शर्त कहो! हज्जाम बोला, यदि तू एक सौ सोने की मोहरें मुझे

लादे और अन्न की भरी हुई एक कोठी मेरे आंगन में रख आवे तो तुझे छोड़ सकता हूँ ! बोल, कबूल है ? प्रेत बोला, जी हां ! मैं आपकी शर्त बहुत खुशी से पूरी करूंगा ! आप इसकी चिन्ता न करें, आप कहें तो अभी जाकर सोने की मोहरें लिये आता हूं ! हज्जाम बोला, जा, जल्दी जा, यदि तुझे आने में देर हुई तो अपने प्रेतों को तेरे ऊपर छोड़ दूंगा ! प्रेत बोला, नहीं, महाशय ! मेरे आने में विलम्ब न होगा । मैं अभी आपकी सेवा में हाजिर होता हूं । हज्जाम बोला, अच्छा जा, जल्दी लेकर आ ।

थोड़ी देर में प्रेत सुवर्ण की मोहरों की थैली ले कर आ पहुँचा और हज्जाम को दे कर बोला; लीजिये महाशय । हज्जाम ने सुवर्ण मुद्रा गिनी तो पूरी सौ हुई । प्रेत बोला, आप के कहे अनुसार सौ मोहरें तो आप को मिल गईं, अब आप अपने घर जाइये, प्रातःकाल उठ कर तुम्हारे आंगन में देखने से तुम्हें अन्न की भरी हुई कोठी मिल जायगी, इसमें आप किंचित् भी संदेह न कीजिये, मैं अपना करार पूरा करने में कभी चूक न करूंगा मेरी बात का निश्चय रक्खो । हज्जाम बोला ठीक है यदि तू अन्न न रख जायगा तो तेरी खबर भी ली जायगी अब मैं जाता हूँ । यह कह सुवर्ण की मोहरों की थैली ले कर हज्जाम प्रसन्न होता हुआ अपने घर की तरफ चल दिया । हज्जाम को प्रेत के साथ युक्ति लड़ाने में सारी रात बीत गई थी । वह सुबह नौ बजे अंदाज घर पर पहुंचा और हज्जामिन को सुवर्ण मुद्रा की थैली खोल कर दिखलाता हुआ बोला, देख ! मैं आज कितना

धन ले आया हूँ अब हमारा निर्वाह सुखपूर्वक होगा। हज्जा-
मिन बहुत प्रसन्न हुई।

हज्जाम की दमपट्टी में आया हुआ प्रेत अन्न से भरी हुई
कोठी हज्जाम के घर पर रखने रात्रि में जा रहा था। मार्ग में
उसे उसका मामा मिला और पूछने लगा "इतना अन्न ले कर तू
कहां जा रहा है ? किस को देने जाता है ?" भानजा बोला "कल
मुझे एक हज्जाम मिला था, वह मेरा नाश करने को तैयार था !
उसके पास बहुत से प्रेत बन्द थे वह उनको मेरे उपर छोड़ना
चाहता था, यदि छोड़ देता तो वे मुझे हजम करजाते ! जब मैं
ने अन्न देने का करार किया तब छुटा हूँ, इसलिये उसे अन्न
पहुँचाने जा रहा हूँ। मामा हंस कर बोला रे पागल ! तेरे
समान कौन मूर्ख होगा ? तू धूर्त हज्जाम से ठग गया ! मनुष्य
हो कर प्रेत को कैद कर दे, यह बात असंभव है चल, मैं तेरे
साथ चलता हूँ, बेटाजीको उसकी बदमाशीका फल चखाना चाहिये।
दोनों प्रेत अन्न को मार्गमें एक स्थानपर रखकर हज्जामके घर पहुँचे
और चीख लगाई। हज्जाम बाहर आया, अब कैसे बचूँगा, यह
विचारते हुए वह अपनी थैली में से आईना निकाल कर दोनों
के सामने रख कर बोला, अरे ! नीच और बदमाश प्रेतो ! तुम
को मेरे साथ चालबाजी करने में जरा सा भी भय न लगा ! इन
अपने प्रेतों से मैं तुम्हारा नाश कराऊंगा ! नादानो ! मरने को
तैयार हो जाओ ! प्रेत का मामा यह दृश्य देख कर कांपने लगा
और चुप हो गया। हज्जाम ने उसकी गरदन पकड़ली। वह
छोड़ने की विनती करने लगा। हज्जाम ने उससे भी सुवर्ण मुद्रा

और अन्न की एक कोठी देने को कबूल कराया। दोनों अन्न और सौ सुवर्ण की मुद्रा ले आये। हज्जाम ने उनके शिर के बालों को लेकर अपने पास रख लिया। जब २ हज्जाम को जरूरत होती है तब २ बालों के जरिये से प्रेतों को बुला लेता है और अपना कार्य करा लेता है। इस प्रकार आज तक वे हज्जाम के किंकर बने हुए हैं।

प्रेत सच्चे होते हैं या झूठे इससे हमको प्रयोजन नहीं है। ऊपर का दृष्टांत यह समझने के लिये है:—प्रेत सामर्थ्यवान होने से आत्मा समझो, हज्जाम चालबाजी वाला अज्ञान—माया है। आईना उसकी विकृति है यानी अज्ञान का कार्य रूप—अज्ञान से बना हुआ सतोगुणी होने से निर्मल अंतःकरण आईना है, उसमें प्रेत रूप आत्मा के प्रतिबिम्ब से आत्मा भय को प्राप्त हो कर अपने ही प्रतिबिम्ब को दूसरा समझ कर अपनी रक्षा का यत्न करने लगा है और उस यत्न में अज्ञान रूप हज्जाम का हमेशा के लिये किंकर बना है। इसी प्रकार जीव का स्वरूप समझना चाहिये। प्रेत का मामा कुछ सामर्थ्य वाला मालूम हुआ परन्तु अज्ञान के सामने जाते ही वह भी किंकर बन गया। इस प्रकार जाग्रत् और स्वप्न दो अवस्थाओं में जीव माया का दास रहता है और तीसरी कारण अवस्था तो दासत्व रहित होने पर भी अज्ञान में दबी हुई है।

मनुष्यः—आपके समझाने से मैं जीव को समझ गया हूं परन्तु अन्य शास्त्रों में जीव के स्वरूप में भिन्नता किस कारण

है ? और किस प्रकार की है ? संत:—पांचों शास्त्र में छःठा वेदान्त शास्त्र अन्तिम है इसलिये समझने वाले की बुद्धि के अनुसार अंतर मालूम होता है। वेदान्त में दिखाई हुई जीव की प्रक्रिया अंतिम है और मुमुक्षुओं को ग्रहण करने योग्य है। अन्य पांचों शास्त्रों की व्याख्या कर्म और उपासना वालों के निमित्त है। पूर्व मीमांसा वाले जीव को जड़ और चेतन दोनों प्रकार के स्वरूप वाला, विभु, बहुत और कर्ता भोक्ता मानते हैं। वैशेषिक और न्याय वाले जीव को ज्ञानादि चौदह गुण वाला कर्ता भोक्ता मानते हैं, यह चौदह गुण इस प्रकार हैं :—सुख, दुःख, ज्ञान, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, धर्म, अधर्म, ज्ञान के संस्कार, संख्या, परिमाण, पृथकत्व, संयोग और विभाग ! सांख्य वाले जीव को असंग चेतन, विभु, बहुत और भोक्ता मानते हैं जीव का स्वरूप जो मैंने तुझे समझाया है वह ही अंतिम और समझने योग्य है। प्रक्रिया भेद से विशिष्ट, उपहित का भेद होता है परन्तु दोनों प्रकार से स्वरूप में भेद नहीं है। यह सुन कर मनुष्य संतोष को प्राप्त हुआ।



# ईश्वर।

मनुष्यः—आपने जो जीव का वर्णन कर के समझाया वह मेरी समझ में आ गया। जब जीव का स्वरूप इस प्रकार का है तब तो अब तक मैं महान् भूल में था। मैं अपने को जीव, अति तुच्छ और सुख दुःख का सहने वाला समझता था परन्तु आप के कहने से तो यह सिद्ध होता है कि जीव में सुख दुःख नहीं है, अज्ञान की उपाधि में हैं, अज्ञान से जीव उन्हें अपने में मानता है, अज्ञान की निवृत्ति से सुख दुःख की निवृत्ति हो जाती है। आपने जीव का शुद्ध स्वरूप परब्रह्म ही बतलाया तब ईश्वर का स्वरूप क्या है ? जीव से ईश्वर की विशेषता है। जब जीव ही ब्रह्म तत्त्व है तब ईश्वर ब्रह्म तत्त्व से विशेष क्या होगा ? ईश्वर भी ब्रह्म तत्त्व ही है तब जीव और ईश्वर तत्त्व में कोई अंतर ही न रहेगा·इसलिये आप ईश्वर का स्वरूप भी समझाइये। ईश्वर की विशेषता लोक में प्रसिद्ध है, ईश्वर सेव्य है जीव सेवक है। जीव का उपाधि युक्त मायिक शरीर देखने में आता है, क्या ईश्वर में भी मायिक उपाधि है ? और उसके उपाधि वाले स्वरूप को क्या कोई जान सक्ता है या नहीं ?

सन्तः—यदि तू जीव को पूर्ण रीति से समझ गया होगा तो ईश्वर का समझना कठिन नहीं है, यदि जीव को न समझा होगा तो ईश्वर का स्वरूप समझने में नहीं आवेगा। जब तक अज्ञान ठीक रीति से न हटे, अज्ञान का अभाव न हो तब तक

जीव के शुद्ध स्वरूप पर चित्त नहीं जमता । जीव को अशुद्ध उपाधि युक्त शरीर से वारंवार कर्ता भोक्ता का अभिमान हुआ करता है, जीव के शुद्ध तत्त्व में किंचित् उपाधि–उपाधि का योग और उपाधि कृत जन्म मरण, सुख दुःख है नहीं क्योंकि वह पर-ब्रह्म स्वरूप है। ऐसे ही ईश्वर का जो शुद्ध तत्त्व है वह भी ब्रह्म तत्त्व है। जीव के शुद्ध स्वरूप में और ईश्वर के शुद्ध स्वरूप में किंचित् भी अन्तर नहीं है दोनों एकही हैं। जीव से ईश्वर की विशेषता जो जगत् में प्रकट है वह शुद्ध तत्त्व की विशेषता से नहीं है, जीव की उपाधि और ईश्वर की उपाधि में अंतर है। जीव की उपाधि मलिन और तुच्छ है, ईश्वर की उपाधि शुद्ध और महान् हैं। उपाधि में ईश्वर की जीव से विशेषता है, उपाधि युक्त ईश्वर उपाधि युक्त जीव का उपास्य है और ईश्वर का जीव उपासक है। उपास्य और उपासक उपाधि में है, अज्ञानता में रहा हुआ जीव माया की महान् उपाधि वाले ईश्वर की उपासना करता है, जीव का शुद्ध तत्त्व किसी की उपासना नहीं करता क्योंकि जिस शुद्ध तत्त्व की उपासना करे वह स्वयं ही है और जीव के शुद्ध तत्त्व से ईश्वर की मायिक महान्ता वाली उपाधि की उपासना होती ही नहीं। जीव का शुद्ध तत्त्व कृतार्थ रूप है और उपास्य उपासक भाव से रहित है। जीव के समान ईश्वर के भी स्थूल सूक्ष्म और कारण शरीर हैं। यद्यपि वे महान् हैं तो भी समष्टि रूप से जाने जाते हैं, ईश्वर की उपाधि के भीतर ही जीव की उपाधि है। प्रत्येक भिन्न २ जीव व्यष्टि रूप है, सब ब्रह्मांड की व्यष्टियों को एक समझना यह समष्टि है। सब ब्रह्मांड के स्थूल शरीर जिस

एक में रहे हुए हैं, ऐसा एक शरीर ईश्वर का स्थूल शरीर है, इसी प्रकार सब ब्रह्मांड की व्यष्टियों के जो सूक्ष्म शरीर हैं उन सब शरीरों युक्त जो एक शरीर है, वह ईश्वर का सूक्ष्म शरीर है, ऐसे ही सब व्यष्टियों के जो कारण शरीर हैं, वे सब मिल कर जो एक शरीर है, वह ईश्वर का कारण शरीर है, इस प्रकार ईश्वर के शरीर को जीव जान सकता है। अल्प महान् को सर्वांश से तो जान नहीं सकता, एक अंश के प्रत्यक्ष से सर्वांश का अनुमान कर सकता है। जीव की उपाधि और ईश्वर की उपाधि दोनों ही माया कृत हैं परन्तु शुद्ध अशुद्ध भेद से उपाधियों में भेद है। ईश्वर की माया उपाधि ईश्वर के स्वाधीन है, जीव की अविद्या उपाधि में जीव परवश है इसलिये जीव को अज्ञान निवृत्त करने की आवश्यकता है। ईश्वर की माया ईश्वर को बाधक नहीं है, इसलिये उपाधि वाले उसे उपाधि युक्त समझें तो भी वह सदा मुक्त है। जीव भाव राग द्वेष और अनेक प्रकार के दुःखों से युक्त है क्योंकि जीव भाव द्वैत में है, जीव के सामने अन्य जीव है और इसलिये उसको किसी से राग, किसी से द्वेष और किसी से सुख दुःख होता है। ईश्वर एक है, ईश्वर के सामने अन्य नहीं है—द्वैत नहीं है इसलिये राग द्वेष किस में हो। दूसरे से सुख दुःख होता है, ईश्वर के सामने दूसरा है नहीं, इसलिये उसमें सुख दुःख नहीं है। ईश्वर मुक्त और आप्तकाम है, वह किसकी इच्छा करे। यदि कोई कहे कि ईश्वर के सामने जीव है, उससे राग द्वेष करे तो वह ईश्वर का स्वरूप नहीं जानता। सब जीवों का एक स्वरूप ईश्वर है तब ईश्वर

से भिन्न जीव कहां रहा ! ईश्वर का कोई मित्र, शत्रु, जाति, पर जाति नहीं है। ईश्वर का शुद्ध स्वरूप ब्रह्म है उसमें क्रिया, विकार, सृष्टि, असृष्टि, माया आदिक कोई नहीं है, ईश्वर का माया सहित जो स्वरूप है, वह जगत् की रचना, स्थिति और नाश करने वाला है तो भी ईश्वर अकर्ता है क्योंकि व्यष्टियों का समग्र भाव ही समष्टि में हेतु है, ईश्वर समष्टिमें होते हुए भी समष्टि के बंधकारक अभिमान से रहित है। ईश्वर के भिन्न २ नाम लोगों के समझने के निमित्त रक्खे गये हैं, ईश्वर ऐश्वर्य वाला होने से ईश्वर कहलाता है। ईश्वरका ऐश्वर्य जीवकी अल्पज्ञता–अल्प ऐश्वर्य आदिक की अपेक्षा से है। ईश्वर अपने ऐश्वर्य की तुलना अन्य किस से करे ? सब कुछ ऐश्वर्य होते हुए भी ईश्वर एक रूप है, भिन्न २ ऐश्वर्य का भिन्न २ प्रकार से उपयोग हो ऐसा ऐश्वर्य ईश्वर में नहीं है। ईश्वर में जो ऐश्वर्य है, उसका अनेक प्रकार का भाव भिन्नता, विशेषता, सब जीवों के समझने के लिये है, ईश्वर में जीव कृत भेद भाव का भाव ही नहीं है। इन सब कारणों से ईश्वर सदा मुक्त है, प्रथम अज्ञानी हो और प्रयत्न से ज्ञानी हुआ हो, ईश्वर ऐसा नहीं है। ईश्वर का अन्य कोई उपास्य नहीं है, ईश्वर को अपनी उपासना कराने की इच्छा नहीं है, ईश्वर भाव में न कोई उपास्य है न उपासक है। ये सब भाव जीवमें हैं, जीव ही अज्ञान भाव युक्त होने से दूसरे को विशेष समझकर उसकी उपासना करता है और अन्य से अपने को विशेष समझ कर उपासना कराता है, ईश्वर का समष्टि स्वरूप जीव के समझने के लिये है, वस्तुतः तो वह न समष्टि है, न व्यष्टि

है, अपनी महिमा में टिका हुआ है, वह ब्रह्म है। उसमें न भाव है न अभाव है, न भेद है, न अभेद है, कर्ता अकर्तापने से रहित है। वेदान्त में ईश्वर को सृष्टि का अभिन्न निमित्तोपादान कारण कहा है। यह कहना जीव को यह बोध कराने के निमित्त है कि ब्रह्म अधिष्ठान में जगत् अध्यस्त है। वास्तविक ईश्वरमें न तो सृष्टि का उपादानपना है, न निमित्तपना है। जहां सृष्टि ही नहीं वहां निमित्त और उपादान कहां ?'

शुद्ध सतोगुण प्रधान माया उपाधि वाला जो ईश्वर का स्वरूप समझा जाता है वह इस प्रकार का है:—अव्याकृत माया ईश्वर का देश है। जिसमें व्यक्ति भाव की भिन्नता न हो वह अव्याकृत कहलाता है। माया की उपाधि से ईश्वर व्यापक है, इसलिये जो माया का देश है, वह ही ईश्वर का देश है। उत्पत्ति, स्थिति और प्रलय तीन ईश्वर के काल हैं। सतोगुण, रजोगुण और तमोगुण ईश्वर की वस्तु है, इस वस्तु रूप सामग्री से ईश्वर सृष्टि की रचना करता है। जीव के शरीरों के अनुसार ईश्वर के भी स्थूल, सूक्ष्म और कारण तीन शरीर समझे जाते हैं, उन्हें क्रम से विराट, हिरण्यगर्भ और अव्याकृत कहते हैं। विराट के अभिमानी को वैश्वानर, हिरण्य-गर्भ के अभिमानी को सूत्रात्मा और अव्याकृत के अभिमानी को अन्तर्यामी कहते हैं। 'मैं एक हूँ; बहुत होऊं' ऐसी ईक्षण (विचार) की, वहां से लेकर जीव रूप से शरीर में प्रवेश किया, वहां तक की सृष्टि ईश्वर का कार्य है सर्वशक्तिमान्पना, सर्वज्ञता,

व्यापकता, एकता, स्वाधीनता, सामर्थ्यता परोक्षता और माया-कृत उपाधिपना ये आठ जो ईश्वर के धर्म हैं वे जीव की अपेक्षा से हैं, इन सबके साथ माया और उस में पड़ा हुआ प्रतिबिम्ब रूप चिदाभास और सब का अधिष्ठान ब्रह्म इन तीनों के संमिलित भाव को एक ईश्वर कहते हैं, उपाधि और उपाधिकृत सबको छोड़ कर तत्त्व रूप से जो ईश्वर तत्त्व है सो ब्रह्म है। जीव को अविद्या के कारण से ईश्वर उपाधि युक्त प्रतीत होता है।

जीव के समान ईश्वर का स्वरूप भी शास्त्रकारों ने भिन्न २ प्रकार से कथन किया है। अधिकारियों के भेद से और उपासना आदि में उपयोगी होने के लिये ऐसा कथन किया गया है, वस्तुतः तो ईश्वर ब्रह्म स्वरूप है किन्तु मुमुक्षुओं के लिये उपाधि युक्त और शुद्ध ईश्वर का वर्णन करना ही उपयोगी होता है। पूर्व मीमांसा वाले कर्म को ही ईश्वर मानते हैं क्योंकि ईश्वर तत्त्व कर्म करके प्राप्त किया जाता है। वैशेषिक और न्याय शास्त्र वाले नित्य इच्छा वाले, नित्य ज्ञानादि गुण वाले, विभु (व्यापक) कर्ता विशेष को ईश्वर कहते हैं। योग शास्त्र वाले क्लेश, कर्म, विपाक, आशय से असम्बद्ध पुरुष विशेष को ईश्वर मानते हैं। सांख्य शास्त्र वाले, अन्य जैसे ईश्वर को मानते हैं, ऐसे ईश्वर की असिद्धि दिखलाते हैं, सेश्वर और निरीश्वर दोनों प्रकार से कई विद्वान् सांख्य का कथन करते हैं। वेदान्त वाले माया विशिष्ट चेतन को ईश्वर कहते हैं और प्रक्रिया भेद से माया उपहित को भी ईश्वर कहते हैं। उपाधि युक्त ईश्वर के स्वरूप को अपरब्रह्म

अथवा कार्य ब्रह्म कहते हैं और उपाधि रहित को परब्रह्म अथवा कारण ब्रह्म कहते हैं कार्य ब्रह्म के उपासक यदि उपासना अहंग्रह हो तो कार्य ब्रह्म–ब्रह्म लोक को प्राप्त होते हैं और कारण अहंग्रह उपासना से परम पद को प्राप्त होते हैं। यदि ब्रह्म लोक के भोग आदिक का प्रतिबंध हो तो कारण ब्रह्म की उपासना करते हुए भी कार्य ब्रह्म को ही प्राप्त होते हैं। कार्य ब्रह्म सगुण है और कारण ब्रह्म निर्गुण है।

एक योगेश्वर अपने योगैश्वर्य से परिपूर्ण था, कृतकार्य हो चुका था, अकाय स्वरूप को प्राप्त हुआ था, अपने शुद्ध अहं भाव रूप अदृश्य व्यक्ति भावको रक्खे हुए था, जिसको संकल्प से सब में विचरने की सामर्थ्य थी, उसने एक समय अपने स्वरूप से उत्थान पा कर सैर करने का विचार किया। उसकी संपूर्ण अविद्या की निवृत्ति हो चुकी थी इसलिये उसके लिये संसार नहीं था, न दीखता था वह ईश्वर सृष्टि से परे हो चुका था उसने संकल्पको धारण करके ईश्वर सृष्टिका संयम किया। उसे ईश्वर सृष्टि प्रत्यक्ष दीखने लगी। वह साक्षी स्वरूप से सब ईश्वर सृष्टि को देखता था परन्तु स्वयं ईश्वर सृष्टि का न था। सब स्थानों में घूमता हुआ ग्रामों, नदियों, सागर को पार करता हुआ, वन उपवन और कुंजों में फिरता हुआ वह एक अत्यन्त शोभा वाले शहर के मुख्य द्वार पर आ पहुँचा। उस योगेश्वर ने नगर में प्रवेश किया। बड़े २ शोभा वाले मार्ग और उनमें आई हुई दिव्य २ इमारतों को देखता हुआ बाजार के भाग में आ पहुँचा।

बाजार पूर्ण लगा हुआ था, सब पदार्थ बेचने के लिये रक्खे हुए थे, बेचने वाले दुकानों के ऊपर और खरीदने वाले दुकानों के नीचे खड़े हुए थे। सब होते हुए भी चेष्टा रहित थे। योगेश्वर को आश्चर्य लगा! उसने लोगों को टटोल कर देखा तो वे पाषाण के समान जड़ थे। वहां से वह आगे बढ़ा तो राज भवन के पास हजारों सैनिकों को शस्त्र सजे खड़े हुए देखा परन्तु वे भी लकड़ी के ठूंठ के समान ही थे, कोई कुछ भी चेष्टा नहीं करता था। यह देखकर योगेश्वर विचारने लगा "बड़ा आश्चर्य है! किसी ने शाप देकर इन सबको चेष्टा रहित तो नहीं कर दिया है?" पास जाकर देखा तो वे सब मृत्यु को प्राप्त नहीं हुए थे। वहां से वह राजमहल में पहुँचा, वहां की शोभा देखी, सब दीवारें दूध के समान सफेद चमक रहीं थीं, आंगन दर्पण के समान निर्मल था। महालय को चारों तरफ से ध्वजा, पताका और अनेक प्रकार के रंगीन चित्रों से देदीप्यमान किया गया था। परन्तु जो कुछ खामी थी तो यह थी कि कोई चेष्टा नहीं करता था, बोलता न था। चौकीदार देवढ़ी पर खड़े थे परन्तु चेष्टा रहित! वहां सब स्थानों पर शांति का पूर्ण राज्य प्रवर्त हो रहा था। योगेश्वर वहां से चल कर चौगान में आया, वहां हाथी, घोड़े, भृत्य, सैनिक और पहरे दारों को चेष्टा रहित देखा। योगेश्वर ने यह विचार कर कि कदाचित भीतर होश वाले हों, एक संतरी के कान पर मुख रख कर कहा "तुम चुप चाप क्यों खड़े हो?" उसने कुछ उत्तर न दिया। योगेश्वर ने उसके शिर पर हाथ फेरा तो मालूम हुआ कि पत्थर के समान सख्त है। उसे विचार हुआ क्या

किसी तमाशेगीर ने सब पत्थर की मूर्तियां बना कर तो रख नहीं दी हैं ?" आश्चर्य युक्त महल पर चढ़ने लगा ! 'यह तमाशा क्या है ?' यह जानने की उसे तीव्र इच्छा थी परन्तु वहां जवाब देने वाला कोई भी न था ! महल में जा कर देखता है तो कमरे भिन्न २ प्रकार से सजे हुए हैं। एक स्थान पर अंतःपुर देखा। वहां रानी सोती हुई और दासियां खड़ी हुई देखीं। दूसरे कमरे में एक युवान सुन्दरी पलंग पर बैठी हुई थी। वह राज कन्या हो ऐसी दीखती थी। उसके पास कई सहेलियां भी थीं, कोई खड़ी और कोई कुछ काम कर रही हो, ऐसी मालूम होती थीं। योगेश्वर वहां से एक विशाल शोभा वाले मध्य भाग के कमरे में पहुंचा। वहां जटित सिंहासन पर राजा बैठा हुआ था, पास में दीवान कारभारी लोग थे। योगेश्वर यह देख ही रहा था कि राजा के नेत्र खुले, उसके साथ सब चेष्टा वाले हो गये ! जैसे किसी भारी पुतलीघर का स्टीम एनजिन चालू होते ही सब कल पुरजे अपनी २ चाल में चलने लगते हैं इसी प्रकार राजा को होश होते ही सब में होश आगया ! यह देखकर योगेश्वर विशेष आश्चर्य को प्राप्त हुआ ! योगेश्वर राजा को देख रहा था परन्तु राजा ने योगेश्वरको नहीं देखा था; तब योगेश्वरने संकल्प किया कि राजा मुझको देखे। राजा योगेश्वर को देख कर बोला "तुम कौन हो ? मेरे राज्यमें क्यों आये हो ? तुम मेरी प्रजा नहीं दीखते !" योगेश्वर ने कहा "मैं आपके प्रश्न का उत्तर पीछे से दूंगा ! मुझे बड़ा आश्चर्य हो रहा है कि आप सब अभी तक चेष्टा रहित थे, तुम्हारे नेत्र खुलते ही सब चेष्टा करने लग गये ! इसका कारण क्या

है ?" राजा दिव्य दृष्टि से योगेश्वर को जान गया, प्रसन्न होते हुए अपने साथ बैठने का सत्कार किया और कहा, तुम योगेश्वर हो, तुम अपने योग प्रभाव से और मुझमें संयम करने से मेरी सृष्टि में आ उपस्थित हुए हो, तुम मेरी सृष्टि के न होने से सबको चेष्टा रहित देखते थे अपनी प्रजा और राज्य की सब वस्तुओं का जीवन आधार मैं हूँ और लौकिक भाव से कहूँ तो इस सृष्टि का ईश्वर मैं हूँ, मुझसे ही सबकी सब चेष्टा होती है। जब मैं जाग्रत् अवस्था में होता हूँ तब प्रत्येक का व्यहार जाग्रत् में होता है, जब मैं स्वप्न में होता हूँ, तब अपनी संस्कार सृष्टि के अनुसार प्रत्येक का स्वप्न व्यवहार होता है और जब मैं कारण अवस्था को प्राप्त होता हूं तब सब अज्ञान से युक्त मुझमें एकाकार होते हैं। तुमने मेरी जाग्रत् के पूर्व की जो अवस्था थी, वह मेरी और सबकी कारण अवस्था थी, यद्यपि कारण में भिन्नता नहीं होती तो भी तुम मेरी सृष्टि के न होने से कारण शरीर की भी सूक्ष्म भिन्नता को देख सकते थे। तुम व्यक्ति वाले होकर भी अज्ञान रहित थे इसलिये सूक्ष्म बीज रूप कारण अवस्था की भिन्नता को देख सके थे। योगेश्वर ने कहा, हे इस सृष्टि के ईश्वर ! जब तुम एक ही हो, जब तुम्हारी प्रजा और सब पदार्थ तुम्हारे ही रूप हैं तब वे तुम से पृथक् क्यों दीखते हैं ? और पृथक् दीखते हुए भी तुम पृथकता रहित किस प्रकार हो ? राजा बोला, तुम योगेश्वर होने से सब कुछ जानने को समर्थ हो ! तो भी पूछने से कहता हूँ कि सब राज्य, प्रजा और पदार्थ मेरा ही स्वरूप है, मैं भी तुम्हारे समान एक योगेश्वर हूं, तुम में और मुझमें किंचित् अन्तर है, वह यह है कि तुम

अज्ञान को छोड़ कर योगेश्वर हुए हो और मैं स्वभाव सिद्ध योगेश्वर हूँ इसलिये ईश्वर कहलाता हूँ। इस स्थान पर प्रकृति का राज्य परंपरा से चला आया है, इसलिये यह राज्य अनादि कहा जाता है। एक समय जब प्रजा बढ़ गई और आपस में कलह करने लगी तब सब सज्जनों ने मिलकर कलह निवृत्ति का उपाय रूप मेरा भाव किया और सबके तेज को एकत्रित करके और मुझको व्यक्ति मान कर राज्य पर आरूढ़ किया। सबने मेरा आधिपत्य स्वीकार किया। उन सब लोगों का समष्टि तेज रूप मैं हूँ इसी लिये मेरी समष्टि रूप क्रिया चालू होते ही सबकी व्यक्ति रूप भिन्न २ क्रिया चालू हो जाती है। मैं उनकी व्यक्ति भाव को क्रिया के अनुसार उनको फल देता हूँ। कर्मों के अनुसार फल देने वाला होने से मैं कर्ताभाव से रहित हूँ। मैं जो सबका प्रेरक-प्रेरणा -करने वाला हूं, वह भी सामान्य ही हूं क्योंकि मैं किसी का प्यारा अथवा द्वेषी नहीं हूँ। योगेश्वर बोला, वाह! तब तुम सब सामर्थ्य वाले कैसे? राजा ने कहा, जब अल्प सामर्थ्यों का ढेर हो जाता है तब सब सामर्थ्य हो जाती है। मेरा जो व्यक्ति रूप है, वह तो उन लोगों का समग्र भाव रूप ही है क्योंकि मेरा कोई पृथक् भाव नहीं है इसलिये मेरा व्यक्ति स्वरूप भी नहीं है! दूसरे प्रकार से सुनो:—मैं स्वयं ब्रह्म स्वरूप हूँ, पूर्व कल्प के जीवों के कर्म भाव मुझमें ठोकर खाते हैं, जितने भाव में ठोकर खाते हैं, उतनों का भाव वाला होकर मैं एक से अनेक होने की इच्छा करता हूँ, सब रचना करता हूं, और प्रवेश को प्राप्त होता हूँ। मैं जो एक से अनेक

होकर विशेष चेष्टा वाला होता हूँ, वह विशेष चेष्टा मेरी नहीं है किन्तु जीवों के पूर्व कर्म के अनुसार ही है। सब कुछ करते हुए भी मैं अपने शुद्ध भाव से विचलित नहीं होता। ये सब व्यक्तियां अज्ञानसे अहं मम भाव वाली हैं इसलिये सुखी दुखी और जन्म मरण वाली है, शुद्ध स्वरूप में कोई भी विकार नहीं है। ऐसा होने से उन लोगों का शुद्ध स्वरूप मेरे शुद्ध स्वरूप से भिन्न नहीं है। अविद्या के कारण वे अपने स्वरूप को भिन्न समझ कर दुखी होते हैं। मैं एक से अनेक होने की इच्छा करता हूँ, अनेक भाव में प्रविष्ट होता हूं तोभी मेरी स्वयं इच्छा नहीं होती, सबके कर्म का फल भोग होने का विकास रूप होती है इसलिये मुझ को अज्ञान-बंधन कुछ नहीं है। उन लोगों की दृष्टि में मैं उपाधि युक्त हूँ तो भी अपने स्वरूप से तो मैं अविकारी ही हूँ योगेश्वर ने कहा तुम दीखते तो राजा हो किंतु राजा नहीं हो, ईश्वर हो ईश्वर ने कहा सच ऐसा ही है. मेरे उपाधि रहित स्वरूप को न जानने वाले, मुझे ऐश्वर्य वाला जान कर ईश्वर कहते हैं। मैं जैसे ईश्वर की उपाधि युक्त ईश्वर हूँ ऐसे ही तुम योग की उपाधि युक्त योगेश्वर हो, वस्तुतः हम दोनों एक ही हैं! मैं भी तुम को देख कर आश्चर्यवान् हूँ ईश्वर एक ही है, उसकी सृष्टिके बाहर कोई है नहीं ईश्वरके समान सामर्थ्य वाला भी और कोई नहीं है और मैं तुमको प्रत्यक्ष सामर्थ्य वाला दीखता हूँ। जब हम सब सो रहे थे तब तुम न सोकर हमको देखते थे इसलिये तुम हमारी सृष्टि के बाहर के हो! योगेश्वर ने कहा आपको ऐसी शंका करना युक्त नहीं है! जो तुम हो सो मैं हूँ! मैं तुम्हारी सृष्टि का नहीं हूँ परंतु

तुम्हारी सृष्टि तब ही देख सक्ता हूँ जब मैंने तुम्हारी सृष्टि का संयम किया है। मैं कृतकृत्य हूँ। संपूर्ण अज्ञान और उपाधि से मुक्त हूँ और मुक्त भी विचरता हूँ। जब तुमने नेत्र खोले तब और उससे प्रथम मैं तुमको और तुम्हारी सृष्टि को तटस्थ रह कर देखता था। जब तुम मुझको न देख सके तब मैंने ऐसा संकल्प किया कि तुम मुझको देख सको तब तुमने मुझको देखा और बात चीत की। आश्चर्य क्या? माया स्वयं ही आश्चर्य रूप है, उसमें जितना आश्चर्य हो उतना थोड़ा ही है। ऐसा कह कर योगेश्वर ने प्रसन्नता पूर्वक ईश्वर से विदा होते ही अपने संकल्प को समेट लिया और अदृश्य हो गया।

जैसा ऊपर के दृष्टांत में दिखाया है, ऐसा ईश्वर को समझना चाहिये। ऊपर की गाथा ईश्वर के समझने में मदद रूप है जीवों को समझने के लिये वह ईश्वर है वस्तुतः ब्रह्म है। जब जीव अज्ञान को निवृत्त करता है तब जीव ईश्वर उपाधि को प्राप्त नहीं होता किन्तु ब्रह्म स्वरूप हो जाता है क्योंकि जीव को ईश्वर की आधीनता तब तक ही है जब तक जीव में अज्ञान का व्यक्ति भाव है। जब जीव में से अज्ञान निवृत्त हो जाता है तब ईश्वर का शुद्ध स्वरूप ब्रह्म ही शेष रहता है, ईश्वर नहीं। ईश्वर कृत जगत् और जगत् का व्यवहार जीव को बन्धन करने वाला नहीं है इसलिये जीव को उसके छोड़ने की आवश्यकता नहीं है। समष्टि अज्ञान अज्ञान नहीं है, व्यष्टि अज्ञान ही अज्ञान है। इसके निवृत्त होते ही जीव कृतार्थ हो जाता है। जब तक अज्ञान में है तब तक निर्मल कर्म और उपासना के निमित्त ईश्वर है।

उपासक को उपासना का फलदाता ईश्वर है, मोक्ष स्वयं सिद्ध होने से उपाधि युक्त ईश्वर मोक्ष का दाता नहीं है। अनेक उपासकों को सब प्रकार के वरदान दिये गये हैं परन्तु मोक्ष का वरदान आज तक किसी को नहीं मिला।

गूलर का फल जब कच्चा होता है तब फटा हुआ नहीं होता। उस फल में अनंत जीव होते हैं। जब वे बढ़ जाते हैं और बाहर की हवा लगने का संयोग आ जाता है तब उन सबकी वृद्धि से फल फट जाता है। ऐसे गूलर का फल रूप यह ब्रह्मांड है, प्रलय रूप गूलर का कच्चा फल है। प्रलय में जीव भिन्नता से नहीं दीखते। प्रलय के बाद जब सब सृष्टि के जीव फल भोगने के लिये तैयार हो जाते हैं तब गूलर का फल रूप ब्रह्मांड फट जाता है। वह ही ईश्वर का ईक्षण है। एक से बहुत होना ही फटना रूप है। यह ही अनेक जीव सृष्टि का आरंभ है। अब विचारना चाहिये कि जैसे गूलर के फल का फटना फल से नहीं होता इसी प्रकार ईश्वर का ईक्षण ईश्वर की तरफ से नहीं होता। सब जीव मिलकर एक फल रूप हैं, फल में जीव और जीवों का भोजन है। इसी प्रकार ईश्वर को गूलर का फल समझो। न फटे हुए फल की अवस्था ईश्वर की अप्रकट अवस्था है और फटे हुए फल की अवस्था ईश्वर और सृष्टि की प्रकट रूप अवस्था है। ऐसा होने से ईश्वर विकारी नहीं है क्योंकि फल का बढ़ना और घटना फल से होता है तो भी जीवों की वृद्धि ही फटने में कारण है। जैसे समग्र जीवों का भोग रूप फल है ऐसे ही ईश्वर सृष्टि का है। ईश्वर और ब्रह्म का अभेद है, उपाधि दृष्टि वाला ईश्वर तत्त्व

को समझ नहीं सक्ता उसके लिये ईश्वर का सगुण उपाधि वाला स्वरूप है और इससे भी मन्द बुद्धि वालों के समझने में सुगम हो इसलिये शास्त्रकारोंने अवतारादिककी रचना की है। मंद बुद्धि वालों का अवतारादिक की कथा आदि पढ़ने और भक्ति उपासना आदिक से कुछ न कुछ हित ही होता है।

जैसे कोई सूत्रधार अनेक प्रकार के तमाशे करता कराता है किन्तु तमाशे की विचित्र प्रकार की चेष्टा करता हुआ भी तमाशे के पदार्थों और प्रसंगों से हर्ष शोक को प्राप्त नहीं होता इसी प्रकार महा सूत्रधार ईश्वर को समझना चाहिये। सब उसी से, उसी की सत्तासे होता हुआ भी वह सबमें होता हुआ सबसे भिन्न है। जो अध्यस्त और अधिष्ठानको समझ सक्ता है उसकी समझमें यह जल्दी से आ जाता है कि ईश्वर मिला हुआ भी असंग किस प्रकार है। अध्यस्त की अनेक विचित्रता अधिष्ठान को कभी भी दूषित नहीं कर सक्ती। अथवा एक जादूगर और जादूगर की टोकरी के समान ईश्वर और उपाधि को समझो। जादूगर के हाथ में टोकरी होते हुए भी जादूगर और टोकरी जैसे भिन्न हैं ऐसे ही ईश्वर का सत् स्वरूप और उपाधि भिन्न हैं। जादूगर अपनी टोकरी में से अपनी सत्ता से अनेक पदार्थ बाहर निकालता है, दिखलाता है और तमाशा समाप्त होते ही सबको टोकरी में भर देता है; इसी प्रकार ईश्वर उपाधि से सृष्टिकी रचना करता है और प्रलय काल में उपाधि रूप टोकरी में सबको एक कर बन्द कर

देता है। जो ईश्वर की जिस प्रकार-जिस भाव से और जितनी एकाग्रता से उपासना करता है उसी के ज्ञान के अनुसार ईश्वर से फल प्राप्त होता है। ईश्वर से फल प्राप्त होने में भी जीव के ज्ञान, कर्म और भाव ही हेतु हैं। इसलिये ईश्वर कर्ता नहीं होता। जो अपने शुद्ध आत्मा को समझता है, जो ईश्वर के शुद्ध तत्त्व को समझता है और सद्गुरु द्वारा तत्त्वमसि आदि महा वाक्य के उपदेश से एकत्व का अविचल निश्चय करता है, वह मुक्त होता है।



# अज्ञान ।

अज्ञानादि जड़ समूह अचेतन स्वरूप कहलाता है उसीको प्रकृति, माया और अविद्या कहते हैं। अब विचारना चाहिये कि उसका स्वरूप, लक्षण और परिणाम किस प्रकार है। माया त्रिगुणात्मक अर्थात् सतोगुण, रजोगुण और तमोगुण रूप है। वह कारण रूप है उसका कार्य जगत् है। जगत् में सुख, दुःख और मोह प्रत्यक्ष प्रतीत होते हैं। सुख सतोगुण का, दुःख रजोगुण का और मोह तमोगुण का परिणाम रूप है। कारण के समान कार्य होता है। कारण तीन गुणों वाला है इसलिये कार्य भी तीन गुणों वाला है। कार्य में तीन गुण प्रत्यक्ष होने से कारण में भी तीन गुण होने का अनुमान होता है।

जो सत्य असत्य दोनों पदार्थों से विलक्षण हो वह माया यानी अज्ञान है। अर्थात् सत्य अथवा असत्य किसी रूप से जिसका वर्णन न हो सके वह अज्ञान कहलाता है। यदि अज्ञान को सत्य मान लिया जाय, तो जैसा सत्य ब्रह्म है ऐसा सत्य अज्ञान होने से ब्रह्म के समान अज्ञान का नाश कभी न होवे परन्तु अज्ञान का नाश होजाता है इसलिये उसे सत्य नहीं कह सकते यदि अज्ञानको असत्य माना जाय तो वंध्या पुत्र के समान उसका प्रत्यक्ष न होना चाहिये परन्तु अज्ञान तो "मैं ब्रह्म नहीं हूँ" इस प्रकार अनुभवका विषय मालूम होता है इसलिये उसे असत्य भी नहीं कह सकते। इस हेतु से ही अज्ञान को अनिर्वचनीय

भुवन मोहिनी सुन्दरी को देखकर राजा ने एक दासी उसके पास भेजी। दासी उसके पास पहुँचने ही को थी कि इतने में वह सुन्दरी तेजी से चली और न मालूम कहां चली गई। सुन्दरी ने अजायब घर में पहुंच कर अपने हाथ और मुख पर काला लेप किया और पत्थरकी पोशाक पहिन ली! राजा भुवन मोहिनी सुन्दरी को देख कर मोहित होगया था। बिना खबर लिये दासी को लौटी हुई देखकर उसके दिल में आघात हुआ। रात्रि दिन उसका चित्त सुंदरी के ध्यान में रहने लगा। अंत में जब पता न चला तब राजा ने इस प्रकार डोंडी पिटवाई:—सुवर्ण वस्त्र परिधान की हुई सुन्दरी का जो पता लगावेगा उसे एक हजार सुवर्ण मोहर पुरस्कार मिलेगा।

कितनेक दिन बीत गये परन्तु सुन्दरी का कहीं पता नहीं चला तब राजा ने दूसरी बार अपने शहर भर का निमन्त्रण किया। विचित्र प्राणी ने अपने हाथ मुख धोकर चांदी के वस्त्र परिधान किये और वह राजमहल में पहुँच गई। राजा ने उसे देखकर दासी भेजी। दासी को उसने कुछ उत्तर न दिया। जब राजा ने उससे जाकर पूछा तो उसने 'मैं राज कन्या हूँ' इस प्रकार अपना परिचय दिया। राजा ने उसके साथ विवाह करने की इच्छा प्रगट की। सुंदरी ने यह बात मान ली। दूसरे दिन विवाह की रचना की गई और दासी नई रानी को बुलाने गई। सुंदरी एक एकांत कमरे में बैठी हुई थी और उसने पत्थर की पोशाक पहिन रक्खी थी। पत्थर की पोशाक सहित वह

राजमंडप में गई। उसका स्वरूप देखकर राजा बोल उठाः—
"अरे! इस सुलमय में इस पशु को लाने की किसने हिम्मत की है? इस समय में इस अपशकुनकारक पशु को लाने वाले को मैं भयंकर दंड दूंगा।" प्राणी कुछ न बोला परन्तु मुस्कराने लगा! राजा बहुत क्रोधित हुआ और भरी सभा में ढीठाई करने वाले पशु के अंग पर एक हाथ लगाते ही पत्थर की पोशाक खिसक गई और सुवर्ण की पोशाक दीखने लगी! यह देखकर राजा बहुत लज्जित हुआ और कहने लगा "प्रिये! तू ऐसी ठगनी है, ऐसा मुझे स्वप्न में भी ख्याल न था! यह सब क्या गड़बड़ है?" सुंदरी कुछ न बोली। शुभ मुहूर्त में विवाह की सब विधि हो गई। दूसरे दिन राजा के पूछने से सुंदरी ने अपना वृत्तांत इस प्रकार सुनायाः—

मध्य प्रांत में अजयपाल नाम का एक राजा है। मैं उसके छोटे भाई की लड़की हूँ, मैं विवाह के योग्य हुई थी। एक दिन मेरे ताऊ ने वस्त्रों से सजी हुई मुझको देखा। वह मुझ पर मोहित हो गया और लोक लज्जा, धर्म मर्यादा आदिक छोड़ कर मेरे साथ विवाह करने को तैयार हुआ। मैंने विनती करते हुए कहा "पिताजी! यह आप क्या करते हो? मैं आपके छोटे भाई की पुत्री, आपकी ही पुत्री हूँ. पुत्री की तरफ कुदृष्टि से देखने वाले नरक गामी होते हैं. आपने मात्र इच्छा की है इससे भी आपको भयंकर पाप लगा है, इस अघटित पापाचरण से आप कलंकित मत हो; आज तक आपकी जो कीर्ति फैल रही है,

ऐसा करने से उसका नाश हो जायगा !" राजा ने मेरी एक बात न मानी ! मेरा पिता और दरबार के लोग राजा के विरुद्ध कुछ नहीं कर सकते थे। बात सब स्थानों पर फैलती गई। "ताऊ के साथ मुझे जबरन लग्न करना पड़ेगा, उसके साथ विवाह होने से मेरा जीवन मिट्टी में मिल जायगा, महान् पाप लगेगा, मैं जगत् में क्या मुख दिखलाऊंगी और राज्य पर भी कोई महान् संकट ही आवेगा !" ऐसा विचार कर मैं अत्यंत दुःखी होती थी। मेरे जी में ऐसा विचार बारम्बार उत्पन्न हुआ करता था। इस आपत्ति से मुक्त होने की युक्तियां ढूंढ़ा करती थी। अंत में मैंने ताऊ से कहला भेजा कि यदि तीन दिन में जैसी पोशाक मैं आपसे कहूँ वैसी ला दोगे तो मैं आपसे हंसी खुशी विवाह कर लूंगी। राजा मेरे पास आया और मुझसे पूछा कि तुझे कैसी पोशाक चाहिये ? तब मैंने कहा कि एक सुवर्ण की, दूसरी चांदी की और तीसरी भिन्न २ रंगों के पत्थरों की पोशाक मुझे चाहिये, ये तीनों पोशाकें ऐसी हों कि मुट्ठी में रह सकें और तीन दिन में ही तैयार हो जानी चाहियें। राजा ने तीनों प्रकार की पोशाकें तीन दिन में तैयार करा कर मेरे सामने रखदीं और कहा कि तेरे कहे अनुसार तीनों पोशाकें आ गई, अब मैं तेरे साथ विवाह करके तुझे अपनी धर्म पत्नी बनाऊंगा। मैंने विचार कर कहा कि अब मैं प्रसन्न हुई हूँ, कल शुभ मुहूर्त्तमें विवाह अवश्यकर लेना। इतना सुनकर राजा चला गया। उसके बाद आधी रात को मैंने सोने चांदी की पोशाकें तो अपने साथ छुपा कर रखलीं और पत्थर की पोशाक पहन कर राज

महल को अंतिम प्रणाम करके मैं वहां से निकल पड़ी। जब तक सवेरा हुआ तब तक मैं चलती रही। यद्यपि मैं थक गई थी तो भी जल्दी २ चलती थी। सुबह होते ही मैं एक जंगल में पहुंच गई। जब मुझे भूख लगी तो वन के फल खाकर झरने का पानी पी लिया। दोपहरी में मैं एक वृक्ष के नीचे सो रही और गहरी नींद में पड़ गई। उसी समय आप वहां पहुँचे और मुझे पत्थरकी पोशाक पहिने हुए देखकर आपने मुझे विचित्र प्राणी समझा और यहां लाकर अजायब घर में रख दिया। ताऊ के अत्याचार के भय से मैं भागी थी, मेरा संस्कार आपके साथ था। दैव ने सब संयोग प्राप्त करा दिया।

राजा यह सुनकर प्रसन्न हुआ और राजा रानी दोनों आनन्द पूर्वक रहने लगे।

सुंदरी में दो अंश देखने में आते थे, एक स्त्रीपना और दूसरा वस्त्रपना। जब वह वस्त्र पहिन लेती थी तब स्त्रीपना दब जाने से सामान्य मनुष्य के समझने में नहीं आता था कि यह स्त्री है, राजा भी भ्रम में पड़ कर उसे कोई विचित्र प्राणी समझने लगा था। जब उसने पत्थर वाले वस्त्र छोड़ कर सुवर्ण के वस्त्र धारण किये तब वह भुवन मोहिनी सुन्दरी दीख पड़ी और चांदी के वस्त्र पहिनने से रानी दिखाई दी। इसी प्रकार तत् और त्वं में भी तीन २ वस्त्र हैं। तीन अवस्थायें तीन वस्त्र हैं। उपाधि रूप वस्त्रों के भाग को त्याग करने से जिसमें उपाधि का आरोप किया

गया है, वह शुद्ध पदार्थ रह जाता है। तत् की महान् और त्वं की क्षुद्र उपाधियों को त्याग करने से एक चेतन शेष रहता है। उपाधि के त्याग और जिसमें उपाधि लगाई है, उसके ग्रहण से शेष एक ही वस्तु रहती है। यह महावाक्यका वास्तविक बोध है। उपाधि भिन्न २ होने से उपाधि सहित में एकता नहीं हो सकती इसलिये उपाधि का त्याग करके ही लक्ष्यार्थ से एकता करनी चाहिये।

एक स्थान पर एक शूरवीर पुरुष की प्रतिमा खड़ी थी! उसके हाथ में ढाल और तलवार दी गई थी। ढाल गोलाकृति की थी, भीतर से गहराई में बड़ी दीखती थी और ऊपरसे छोटी दिखाई देती थी। ढाल ऊपर से सुवर्ण के रंग वाली और भीतर चांदी के रंग की थी। उत्तर से आने वाले मनुष्य को वह सुवर्ण की और दक्षिणसे आने वाले को चांदी के रंग की दीखती थी। एक दिन एक सवार उत्तर से और दूसरा दक्षिण की तरफ से आया। दोनों में ढाल के रंग के बारे में झगड़ा हुआ। उत्तर से आने वाला उसे छोटी और सुवर्ण की और दक्षिण से आने वाला बड़ी और चांदी की बताता था। दोनों लड़ते लड़ते मर गये, ढाल को यथार्थ रीति से न जान पाया। इसी प्रकार तत् और त्वं एक ही ढाल के दो बाजू हैं, तत् भीतर की बाजू महान् है, त्वं बाहर की बाजू जीव है, यदि भीतर बाहर, बड़ी छोटी, और सुवर्ण चांदी की उपाधियों का त्याग किया जाय तो वस्तु

रूप ढाल एक ही है। इस प्रकार ढाल के ग्रहण और ढाल की उपाधियों के त्याग से स्वस्वरूप जाना जाता है, जो एक ही है, इस प्रकार तत्त्वमसि द्वारा अपने आद्य, चैतन्य, अपरिच्छिन्न, अखंड और अव्यक्त स्वरूप को जान कर, असंभावना और विपरीत भावना से रहित होकर स्वस्वरूप में टिकना परमपद है। इसी युक्ति से कैवल्य पद की प्राप्ति होती है।



# मुमुक्षु का वृत्ति सोपान।

व्यवहार में अत्यन्त फँसे हुए अज्ञानी—मूढ़ लोगों में इस प्रकार की बुद्धि देखते हैं:—आज कल जगत् में कोई ब्रह्मनिष्ठ है ही नहीं ! घोर कलियुग प्रवर्त हो रहा है, इसमें ब्रह्मनिष्ठ कोई हो ही नहीं सक्ता ! यदि थोड़ी देर के लिये मान भी लिया जाय कि ब्रह्मनिष्ठ हो सक्ता है, तो वह किसी पहाड़ की गुफा में छिप कर बैठा होगा ! उसको वस्ती में घूमने की, वस्ती में रहने की और मनुष्यों से संसर्ग रखने की क्या आवश्यकता है ? जब ब्रह्म की प्राप्ति हो जाती है तब देह की खबर नहीं रहती ! ज्ञानी किसी से बोलता नहीं है, अपने हाथ से खाता पीता नहीं है और शरीर से क्रिया भी नहीं करता। अग्नि से शरीर जल जाय तो भी उसे कुछ ज्ञान नहीं होता। उसे स्थान आदिक किसी का भी भान नहीं होता। एक ही साथ वह तो जगत् से गया सो गया ऐसा हो जाता है। क्या ऐसी दशा प्राप्त करना सहज है ? घर बार छोड़ना पड़ता है, स्त्री, पुत्र, कुटुम्ब, जाति, वर्ण, आश्रम सब ही छोड़ना पड़ता है, संग रहित होना होता है, लंगोटी लगा लेनी पड़ती है, स्थान २ पर भिक्षा मांगना, पर्वत पर जाकर रहना पड़ता है, यानी जीवन की सब आशायें छोड़ दी जाती हैं, तब कहीं पदार्थ की प्राप्ति होती है। प्रपंच में—वस्ती में टिकने वाले को, सब धन्धा करने वाले को ब्रह्म प्राप्ति कैसे हो सकती है ? ब्रह्म सुख जिसको प्राप्त हुआ, उसे प्रपंच में रहने का काम ही क्या है ? वह रहे ही क्यों ?

इस प्रकार के विपरीत भाव को ग्रहण करके अज्ञानी परमार्थ की तरफ से स्वयं मुख मोड़ लेता है और जो कोई दूसरा उस मार्ग की तरफ जाने की रुचि करता है, उसे भी रोक रखता है। इस प्रकार का विचार महा मूढ़ मनुष्यों का ही हो, ऐसा ही नहीं है किंतु अच्छे २ वेद पाठी, वैदिक कर्म कांडी, शास्त्रज्ञ, पंडित, अध्यात्म विद्या के पाठ करने वालों के मुख से भी इसी प्रकार के वचन सुने जाते हैं। हाय! कितना खेद! कितना आश्चर्य! विद्या ही ज्ञान दृष्टि है। उसको प्राप्त करके भी जिस की बुद्धि अन्धे के समान ही रही, उसके ऊपर ईश्वर का कोप ही समझना चाहिये, इसके सिवाय और क्या कहा जाय। जिस को थोड़ा बहुत मुमुक्षु भाव प्राप्त हुआ हो यदि वह इस प्रकार के वचन सुन ले तो उसकी मुमुक्षुता ही निवृत्त होजाय क्योंकि मुमुक्षुपने के विरुद्ध संस्कार अंतःकरण में बहुत होने से विपरीत वचनों को मुमुक्षु बहुत जल्दी पकड़ लेता है, उसका उत्साह भंग हो जाता है और स्वहित के मार्ग से मुख फिर जाता है। प्रपंच के ऊपर धूल डाले बिना प्रपंच को छोड़े बिना परमार्थ की सिद्धि—परम पद नहीं होता, यह सत्य है परन्तु जिसकी मुमुक्षुता तीव्र है, जो उत्तम अधिकारी है, उसकी मुमुक्षुता को प्रपंच विशेषता से बाध नहीं कर सकता अर्थात् जगत् का चालू व्यवहार टिकी हुई ज्ञान निष्ठा के भाव में किंचित् भी गौणता नहीं ला सकता। तीव्र जिज्ञासा व्यवहार से स्वतन्त्र है। पूर्ण जिज्ञासा तीव्र जिज्ञासा है। आधी जिज्ञासा हो और आधी होनी बाकी हो तो वह तीव्र जिज्ञासा नहीं है, उसका नाम मध्यम अथवा

मन्द जिज्ञासा है। जैसे राम-बाण अमोघ है, कभी व्यर्थ नहीं जाता; इसी प्रकार बड़े २ पहाड़ भी बीच में आ जाने से तीव्र जिज्ञासा रुक नहीं सकती। जैसे तीव्र वेग से चली हुई नदी महान् २ पर्वतों में से भी अपना मार्ग करती हुई चली आती है इसी प्रकार तीव्र वेगसे भरी हुई मुमुक्षुता अन्तमें अपने आद्य स्थान में ही सम्मिलित होती है। किस मनुष्य को, कहां, कब, किस कारण से, किस प्रकार मुमुक्षुता उत्पन्न होती है इसका कोई नियम नहीं है, किसी प्रकार से भी यह प्रवाह चालू होजाय तो समझना चाहिये कि कार्य की सिद्धि अवश्य होगी। जब तीव्र मुमुक्षुता का उदय होता है तब मुमुक्षु चाहे जिस स्थिति में हो, उसकी कोई हानि नहीं होती। वाल्मीकि, नारद, काक भुषुन्डी, परीक्षित, पट्वांग, अजामिल इत्यादि भक्त लोगों के चरित्र पुराणों में प्रसिद्ध हैं। विपत्ति पड़ने से, कठिन दुःख आने से, प्रेम ध्वंस होने से, उद्वेग से और उदासीनता आदिक से जब कभी अन्तःकरण में भारी चोट लगती है तब विचार और वैराग्य आने से किसी २ को मुमुक्षुता की प्राप्ति होती है। परीक्षित राजा का ब्राह्मण के शाप से अन्तःकरण जाग्रत हुआ, पट्वांग मरण के भय से सचेत हुआ, राजा चित्रकेतु का पुत्र शोक ने उपकार किया, वाल्मीकि प्रथम हिंसा करने वाले थे, सप्तऋषि के क्षण भर के समागम से कृतार्थ हुए, इस प्रकार आत्मोदय मात्र किस प्रकार के सम्बन्ध से कब और कहां हो, इसका कोई नियम नहीं है। इसलिये किसी मनुष्य को अभी संयोग प्राप्त नहीं है, वैराग्य प्राप्त होने का समय नहीं आया है, अभी तो बहुत सी झंझट है,

इत्यादि विचारों में अपने आयु को व्यर्थ खोना न चाहिये किन्तु आत्म तत्त्व की जिज्ञासा को तीव्र वेग देना चाहिये। ऐसे मुमुक्षुओं पर सद्‌गुरु की कृपा सहज में हो जाती है। सद्‌गुरु के पास मोक्षका दारिद्र्य नहीं है, वह खुले खजाने, चौड़े बाजार में अपने माल को लुटा रहा है, न्यूनता है तो लेने वालेकी ही है। जो सच्चा भूखा है उसे अन्न दान देने वाले सैकड़ों हैं। मोक्ष प्राप्ति के लिये अत्यन्त क्षुधातुर होकर चलने वाले को महा दानी-मोक्ष रूप अन्नका दान देने वाला, वेष, वर्ण, आश्रम, स्थिति, वय आदिक का विचार न करते हुए दान देता है।

आज से कोई चार सौ वर्ष पहिले काठियावाढ़ के जूनागढ़ शहर में दो भाई रहते थे। वे जाति के नागर ब्राह्मण थे, बड़ा भाई गृहस्थी को चलाता था और छोटा भाई जो नरसिंहराम नाम का था, छोटा होने से माता पिता का अत्यन्त लाड़ला था। माता पिताका छोटी उमर में देहान्त होने से वह अपने बड़े भाई के साथ रहा करता था। छोटा होने पर भी उसकी शादी हो गई थी परन्तु उसकी स्त्री अभी घर पर नहीं आई थी। नरसिंहराम अब कुछ बड़ा हो गया था तो भी काम काज कुछ नहीं करता था। उसका भाई उसे धन्धे में डालना चाहता था परन्तु वह धंधे में नहीं पड़ता था। वह विशेष पढ़ा हुआ न था और उसे किसी बात की परवा ही न थी। बड़े भाई का उस पर प्रेम था। परन्तु भौजाई का प्रेम तो ऐसा ही था जैसा आज कल देखने में आता है। दूसरे घर में पैदा हुई लड़की को भला, देवर पर प्रेम कहां से

हो ? नरसिंह की भौजाई उससे तुच्छ वचन कहा करती थी और गालियां भी सुनाया करती थी परन्तु नरसिंह पर उनका कुछ भी असर नहीं होता था। वह इस प्रकार के वचन कहा करती थी:- मैं तेरे लिये रोटी नहीं बनाऊँगी, बैल के समान इतना बड़ा हो गया है, काम काज कुछ नहीं करता, खाने के समय पर आ जाता है, इस लड़केको खिला, देख, वह टट्टी करने वाला है, उसे बाहर लेजा, टट्टी कराके उसके चूतड़ धो दे, मेरा हाथ अस्पर्श में है, गैया को पानी पिला ला इत्यादि कहा करती थी और उससे काम लेती थी। कभी तो भौजाई के कहे काम को नरसिंह कर देता था, कभी नहीं भी करता था, भाग जाता था। जब वह घर में आता तो उसकी भौजाई चन्डी का स्वरूप धारण करके कठोर वचन कहती थी परन्तु नरसिंह उसके वचनोंको इस कान से सुन कर उस कान से निकाल देता था। उत्तर न देने से कलह रूपी अग्नि बढ़ता न था।

नरसिंह का भाई स्त्री के कहने पर भी उस पर अप्रेम नहीं करता था, क्रोधित नहीं होता था। कभी तो वह स्त्रीको समझाता "बालक है, सुधर जायगा, तेरा नित्य नित्य इस प्रकार का कलह अच्छा नहीं है" और कभी नरसिंह को समझाता था "अब तू बड़ा हो गया है, कल तेरी स्त्री आवेगी, तेरे इस ढंग से वह किस प्रकार रहेगी ? ठलुआ बैठे हुए को हम कहां तक खिलावेंगे ? अब तू सुधर जा और धन्धे में लग जा !" नरसिंह और उसकी भौजाई पर इन वचनों का कुछ असर नहीं होता था, वे दोनों

उसके कहे अनुसार वर्तते न थे। नरसिंहराम को निश्चय था कि भौजाई मुझसे लड़ा करती है परन्तु भाई नहीं लड़ता, भाई का मुझ पर पूरा प्रेम है, वह मुझे घर में से निकालने वाला नहीं है। वह भाई के कहे अनुसार चलना चाहता था परन्तु चल नहीं सक्ता था। कोई दूसरा होता तो ऐसी भौजाई के साथ घड़ी भर भी न टिकता। धन्य है नरसिंहराम को! उसका बरफ के समान शीतल अन्तःकरण धैर्य को छोड़कर कभी गरम नहीं होता था। इस प्रकार का होना चाहे उसकी जड़ बुद्धि के कारण हो, चाहे भावी के अनुसार हो, यह नहीं कह सक्ते। जब भौजाई तेज होती थी तब नरसिंहराम उसे उत्तर नहीं देता था, उसे भौजाई के ऊपर द्वेष नहीं था, इसलिये बक बका कर भौजाई उसे भोजन दे दिया करती थी। इस प्रकार कई वर्ष व्यतीत हो गये। जैसे अधिक रगड़ने से चन्दन में भी अग्नि प्रकट हो आता है इसी प्रकार एक दिन नरसिंहराम गरम हो आया। प्रसंग ऐसा हुआ था कि उस दिन उसकी भौजाई किसी काम में रुक गई थी इसलिये रसोई बनाने में देर हो गई। नरसिंहराम को भूख बहुत लग रही थी इसलिये वह वारम्वार रसोई के स्थान पर जा जाकर देखने लगा, थोड़ी २ देर के बाद उसने कई चक्कर लगाये परन्तु रसोई न बनी। अनेक चक्कर में उसने देखा कि भौजाई रसोई बना रही है, अभी तक नरसिंहराम ने भौजाई से कुछ न कहा था, भौजाई उसको भोजन शाला में चक्कर लगाते हुए देखकर अपने दिल में कुढ़ रही थी इतने में वह उसे दिखाई दिया। उसको देखकर वह कहने लगी "आज मुझे काम में देर हो गई है, तू तरकारी सुधार

दे।" नरसिंहराम बात सुन करके बाहर चल दिया। उसके बाहर चले जाने से भौजाई आग बबूला हो गई! जो मुख में आया, कहने लगी। परन्तु उन शब्दों का सुनने वाला कोई वहां न था। बड़ा भाई मुनीमगीरी के काम पर से अभी भोजन करने को नहीं आया था। थोड़ी देर में जब रसोई तैयार हो गई और भौजाई बक बका कर चुप हो गई तब नरसिंहराम आया और थाली और पानी का लोटा भर कर भोजन करने के स्थान में जा बैठा। उसे देखकर भौजाई ने कहा "मैं आज तुझे भोजन न दूँगी।" नरसिंहराम ने हंसते मुख से कहा "आज बहुत देर हो गई है, मुझे भूख लग रही है, तू रोज कहती रहती है कि भोजन नहीं दूँगी, मैं भोजन करता ही रहता हूँ, मुझे परोस दे, पीछे जो कुछ कहना हो, कहियो, मैं खाते २ सब सुनूंगा।" उसकी भौजाई बहुत बकने वाली थी परन्तु निठुर नहीं थी, उसने देवर की थाली में भोजन परोस दिया। नरसिंहराम जल्दी २ भोजन के गप्फे लगाने लगा। उसने दाल खाई तो उसमें नमक न था, वह बोल उठा "वाहरी रसोई, रसोई कहीं ऐसी बनती होगी! दालमें नमक तो है ही नहीं।" भौजाई बोली "जल्दी के मारे भूल गई हूँगी, मैं तो ऐसी ही रसोई बनाऊँगी, खाना हो तो खाले नहीं तो उठ कर चल दे, बड़ी भारी कमाई करके आया है न, जा अपनी लखी (स्त्री) को बुला ला, अलग घर मांड कर रह, वह बहूरानी तुझे अच्छा २ भोजन बना कर जिमाया करेगी। मैं तो भोली भाली जैसी हूँ, वैसी ही हूँ।" नरसिंहराम बोला "थोड़ा नमक दे दे!" भौजाई ने तेजी से कहा "मैं नहीं दूँगी।" नरसिंहराम

क्रोध करके बोला "तब ! मैं भोजन नहीं करूँगा।" भौजाई ने कहा "उठ जा तब, किसके ऊपर हुकुम चलाता है ? निहाल करने को आया है ! बड़ा भारी कमाऊ पूत है !" नरसिंहराम उठ खड़ा हुआ। भौजाई बोली "जा काला मुँह कर ! अब कभी मेरे घर में न आइयो !" नरसिंहराम घर से बाहर निकला और विचारने लगा कि अब कहां जाना चाहिये। शहर के बाहर एकांत स्थान में एक शिवालय था, उसकी तरफ वह चला, रस्ते में उसका भाई आ रहा था, दोनों ने दूर से एक दूसरे को देखा परन्तु कोई बोला नहीं। नरसिंहराम शिवालय में जा बैठा। उसका भाई घर पर पहुंचा। स्त्री जल रही थी, उसने सब वृत्तांत पति को सुनाया। दाल में न डालने से बचे हुए नमक मिरच खूब भुर भुरा कर सब बात कही ! नरसिंहराम का भाई आज तक अपनी स्त्री की बातों में नहीं आया था, आज आ गया "आप ही भटक भटका कर घर पर आ जायगा, जायगा कहां, जहन्नुममें !" यह कहकर वह भोजन करके नौकरी पर चला गया। नरसिंहराम शिवालय में बैठा हुआ विचार करने लगा "भाई मुझे बुलाने आवेगा और घर पर ले जायगा, भाई या और कोई बुलाने न आया तो मैं घर पर नहीं जाऊंगा।" दिन बीत गया, रात हो गई, कोई बुलाने न आया। नरसिंहराम अपने निश्चय में पक्का रहा, "भूखा मरना अच्छा, फटकार के साथ घर पर जाना अच्छा नहीं, जो कुछ करेगा सो महादेव ही करेगा। कोई किसी का नहीं, माता पिता तो प्रथम मर ही चुके हैं, एक भाई का प्रेम था, वह भी मालूम हो गया, अब सिवाय परमेश्वर के और किसकी शरण है, मैं इस

शिवालय में तपश्चर्या करके परमेश्वर को प्रसन्न करूंगा नहीं तो प्राण त्याग दूंगा।" इस प्रकार उसे भौजाई के वचनों से संसार से तिरस्कार हुआ। संसार में उसे कोई अपना न दीखा! सात दिन तक उपवास करके उसने शंकर में चित्त लगाया, बुद्धि के अनुसार तीव्र मुमुक्षुता से, तीव्र वेग के साथ उपासना की। शंकर प्रसन्न हुए, विष्णु के दर्शन भी हुए और आगे अनेक चरित्र हुए। नरसिंहराम प्रसिद्ध ज्ञानी भक्त हुआ, उसने सच्चे दिल से अपना सब बोझ विष्णु पर डाल दिया था, वह नरसी मेहता, नरसी भक्त के नाम से प्रसिद्ध हुआ उसके बहुत से निर्गुण पद आज भी प्रसिद्ध हैं जिनसे उसके भक्ति ज्ञान का प्रसाद आज भी योग्य अधिकारी ले रहे हैं।

सच्ची मुमुक्षुता बिना कुछ नहीं होता, सच्ची मुमुक्षुता नीचे नहीं गिरती। एक बंगाली के लिये कहा जाता है कि वह श्रीमान् था। एक दिन मल्लाहन से उसके घर में कुछ माल लिया, किसी कारण नौकर को घर में से दाम लाने में देर हो गई। मल्लाहन ने पुकार कर कहा "अजी! बहुत देर हो गई! थोड़ा समय है, मुझे पार जाना है!" इस समय घर का मालिक घर के कमरे में बैठा हुआ विचार रहा था "मेरी उमर बहुत हो गई है। इस शरीर का समय समीप आ गया है। घर-प्रपंच छोड़ कर एकांत में रह कर भजन करने का कई बार विचार कर चुका हूँ, जाने का दिन भी निश्चय कर कर के फिसल गया, अब त्याग करना ही चाहिये, शास्त्र अनुकूल चौथेपन में त्याग अवश्य करना चाहिये, मैं कैसा

मूर्ख हूँ कि अभी तक फंस ही रहा हूँ !" इसी समय मल्लाहन का वचन ईश्वर वाणी के समान उसे सुनाई पड़ा ! उन वचनों ने अंतःकरण के अनेक भावों को हटा कर अपने ठहरने के लिये स्थान कर लिया । उससे अंतःकरण में चोट लगी, तीव्र वैराग्य उत्पन्न हो आया, बंगाली उसी समय वहां से चल कर वृन्दावन पहुंचा और मरण पर्यन्त भक्ति भाव में ही आरूढ़ रहा । वह अत्यन्त श्रीमान् था, कुटुम्बी था, अनेक प्रकार के व्यवसाय में फंसा हुआ था । परंतु योग्य समय में मल्लाहन के वचन ने पूरा असर किया जिससे उसका श्रेय हुआ ।

तीव्र मुमुक्षुओं के व्यवहारिक कर्तव्य, आत्मिक युक्ति, भाव, विचार, अवलम्बन और आश्रय आदिक अनेक प्रकार के होते हैं, यह नियम नहीं है कि वे अमुक प्रकार के ही हों । नियम तो एक ध्येय का ही होता है, सबका ध्येय एक ही होता है । चाहे मुमुक्षु के सोपानके अनुसार मुमुक्षु हो अथवा विचार मुमुक्षु हो, अनन्य भक्ति वाला हो अथवा अहंग्रह उपासना वाला हो, ध्येय एक ही होता है । ध्येय एक होने से बुद्धि वृत्ति का सोपान सब में होता है, चाहे ज्ञात भाव से हो चाहे अज्ञात भाव से हो । योग वासिष्ठ में ज्ञानी की सात भूमिकाओं का जो वर्णन है, वह वृत्ति सोपान रूप ही है । ज्ञान भूमिकायें इस प्रकार हैं:—१ शुभेच्छा, २ विचारना, ३ तनुमानसा, ४ सत्त्वापत्ति, ५ असंसक्ति, ६ पदार्थाभाविनी, ७ तुर्यगा । इन भूमिकाओंके अनुसार बुद्धि की स्थिति सात प्रकार की है । परब्रह्म की चिन्मय महाशक्ति ही परिच्छिन्न अंश से वृत्ति रूप को प्राप्त हुई है । बुद्धि की वृत्ति आंतर और बाहर दो

प्रकार की प्रवृत्ति वाली है। जब बाहर प्रवर्त होती है तब बाहर के विषय का बोध होता है, और जब आंतर में प्रवर्त होती है तब आद्य तत्त्व की तरफ जाती है। ये सातों प्रकार की वृत्तियां बाहर के समान ही भीतर भी हैं। अज्ञानियों की बुद्धि बाहर प्रवर्त होती है और मुमुक्षुओं की उलट कर आंतर में जाती है। बाहर पदार्थ विषय है और आंतर स्वस्वरूप विषय है। यह मुमुक्षुओं का वृत्ति सोपान आंतर का है। उसको जानने से बहुत मदद मिलती है। सात सोपान इस प्रकार हैं:—१ युक्ता, २ संयुक्ता, ३ विलग्ना, ४ मग्ना, ५ शुद्धा, ६ लीना, ७ सहजा। प्रथम ज्ञान भूमिका शुभेच्छा है, जब संसार की तरफ वैराग्य होता है और विवेक कर के ईश्वर प्राप्ति की इच्छा होती है तब वैराग्य सहित ईश्वर प्राप्ति की जो इच्छा है, वह शुभेच्छा कहलाती है। इस लोक से लेकर ब्रह्म लोक और सब लोकों के पदार्थों की इच्छा शुभेच्छा नहीं है क्योंकि उनकी इच्छा संपूर्ण शुभ करने वाली नहीं है और अशुभ मिश्रित है, अशुभ से रहित नहीं है और मायिक होने से उत्पत्ति नाश वाली हैं। अपने आद्य स्वरूप—ईश्वर प्राप्ति की इच्छा ही शुभेच्छा है। इस शुभेच्छा की भी उत्पत्ति नहीं है क्योंकि वह नित्य है। अज्ञानियों को उत्पन्न होने के समान मालूम होने से उत्पन्न होती दिखाई देती है वस्तुतः उत्पन्न नहीं होती। आसक्ति युक्त व्यवहार में दबी हुई बुद्धि के वैराग्य से बाहर आने को शुभेच्छा कहते हैं। जब वह प्रपंच की तरफ से मुख फेर लेती है तब आत्मा की तरफ जाती है और वहां जाकर केवल आभास रूप से आत्मा को छूती है, आत्मा के आकार की नहीं होती।

आत्मा को छूने वाली होने से उसे युक्ता कहते हैं। युक्ता आभास रूप से बोध करती है, आभास रूप बोध अस्पष्ट होता है—सामान्य होता है—जैसे दूर के पदार्थ का बोध होता है इस प्रकार का होता है। वृत्ति का यह स्वभाव है कि वह जिस पदार्थ की तरफ जाती है, उसे छूती है, उसका आवरण भंग करके उसके आकार को धारण करती है, आवरण भंग हुए विना पदार्थ के आकार वाली नहीं हो सक्ती। पूर्व की मलिनता जिस वृत्ति को आत्मा के भाव को धारण नहीं करने देती, वह वृत्ति अयुक्ता कहलाती है क्योंकि आत्मा युक्त है। आत्म भाव की वृत्ति बाहरसे लौट कर आत्मा के अस्पष्ट आभास से छूती हो वह वृत्ति युक्ता है। जब बुद्धि की वृत्ति इस प्रकार की नहीं होती तब शुभेच्छा भी नहीं होती।

दूसरी ज्ञान भूमिका विचारना है। वैराग्य पूर्वक शास्त्र और सत्पुरुषों के समागम से आत्मिक भाव संस्कारों की वृद्धि करके सत् विचार में जो प्रवृत्ति है, उसे विचारना कहते हैं। जब शुभेच्छा वाली प्रथम भूमिका दृढ़ होती है तब विचारना की प्राप्ति होती है। विचारने योग्य परब्रह्म ही है, माया और माया का कार्य विचारने योग्य नहीं है। उसके विचारने से वास्तविक फल नहीं होता। माया और माया के कार्य का विचार त्याग तक ही है, त्याग के निमित्त ही है, ग्रहण के निमित्त नहीं है। प्रथम भूमिका में वैराग्य की तरफ विशेष और आत्मा की तरफ किंचित् लक्ष था। दूसरी भूमिका में वैराग्य की दृढ़ता और आत्मा के दृढ़ भाव सहित विचार में प्रवर्त होना, विचारना है। इस दूसरी

भूमिका में बुद्धि की वृत्ति संयुक्ता होती है। आत्मा की छुई हुई वृत्ति विशेषता से आंतर बाहर व्यापक हो, आत्मा के आकार की हो-आत्मा का विशेष ज्ञान हो, यह संयुक्ता है। सम्यक् प्रकार से युक्त हुई को संयुक्ता कहते हैं। जैसे बुद्धि की युक्ता वृत्ति में दूर पड़ा हुआ घट घट के समान होने से 'घट है' ऐसा जो कुछ दीखता था, उसके साथ में 'यह ठीक घट ही है' ऐसा जानने वाली वृत्ति संयुक्ता है। घट के अस्पष्ट बोध के बदले स्पष्ट बोध होना संयुक्ता है परन्तु 'घट मिट्टी का है, चीनी का, कागज का, तांबे का अथवा पीतल का है' ऐसा बोध जिसमें नहीं होता वह संयुक्ता है। इसी प्रकार संयुक्ता में आत्मा का कुछ आभास से बोध होता है और कुछ नहीं होता।

तीसरी ज्ञान भूमिका तनुमानसा है। प्रथम और दूसरी भूमिका का अभ्यास करके इन्द्रियों के अर्थ-विषयों में आसक्ति न होने को, मन के सूक्ष्म होने को तनुमानसा कहते हैं। प्रथम की दोनों भूमिकाओं में मन जो स्थूल वैराग्य वाला था उसका सूक्ष्म होना, वैराग्य से विषयों के सूक्ष्म अंश का भी त्याग होना तनुमानसा है। स्थूल मन स्थूल विषयों को और सूक्ष्म मन सूक्ष्म विषयों को ग्रहण करता है; इसी प्रकार स्थूल मन स्थूल त्याग को और सूक्ष्म मन सूक्ष्म त्याग को करता है। जब मन—बुद्धि वृत्ति सूक्ष्म होती है तब उसका द्रव—रस भी सूक्ष्म होता है और सूक्ष्माकृति—सफाई को धारण करने में समर्थ होता है। वृत्ति पिघली हुई धातु के रस के समान होती है, वृत्ति पदार्थ की तरफ

जाती है, उसे छूती है, पदार्थ के सांचे में भरती है और जब सूक्ष्म से सूक्ष्म अवयवों में भी भर जाने योग्य होती है तब तनुमानसा कहलाती है। मुमुक्षुओं को बाहर के विषयों को छोड़ कर आत्मा की तरफ जाना है। जब बुद्धि की वृत्ति सूक्ष्म होती है तब ठीक ठीक तदाकार होती है, वह ही तनुमानसा और विलग्ना वृत्ति है। जब वृत्ति सूक्ष्म नहीं होती तब स्थूलता से ही बोध करके जिज्ञासा पूर्ण हुई समझ कर उसे छोड़ कर अन्य विषयों में भटकने लगती है उसे विषय सामान्य अथवा प्रतिकूल दीखता है। जब प्रतिकूल दीखता है तब उस बोध के संस्कारों की स्मृति को भी मिटाना चाहता है। ऐसा न होकर, बुद्धिकी वृत्ति सूक्ष्म होकर आत्म भाव में लग्न हो जाय, वहां से उलट जाने का स्वभाव निवृत्ति हो जाय, उसे लग्ना कहते हैं, वह ही तनुमानसा होती है।

चौथी ज्ञान भूमि सत्वापत्ति है। तीनों भूमिकाओं में जिसके लिये यत्न किया था, उसकी प्राप्ति रूप यह सत्वापत्ति है। इस भूमिका में ज्ञान होता है। यह ज्ञान की प्रथम भूमिका है। इस भूमिका वाला 'सब कुछ ब्रह्म है, ब्रह्ममय है' इस प्रकार विचारता हुआ सविकल्प समाधि में समाहित होता हुआ विचरता है। सब जो कुछ है, होगा और था सब ब्रह्म है, ऐसा अनुभव होने लगता है। जैसे कोई मनुष्य निद्रा में विचित्र स्वप्न देख कर जाग्रत होता है, जाग्रत में स्वप्न दृश्य स्मृति रूप से मालूम होता है, उस पर आस्था नहीं होती इस प्रकार वह समग्र जगत् को देखता है। जिस अवस्था में जाग्रत जगत् स्वप्नवत् हो जाता है,

वह सत्वापत्ति है। उसमें रही हुई बुद्धि की वृत्ति को मग्ना कहते हैं। जो मग्न हो, वह मग्ना है। विलग्ना में बुद्धि की वृत्ति टिकी हुई थी, अब वह जिस अंश में टिकी हुई थी, उसमें दृढ़ होती है। विलग्ना में अन्य में न जाते हुए मिल रही थी, अब दृढ़ता से—विशेषता से मिलती है। द्रव का सांचे में मिल कर द्रवता छोड़ कर पूर्ण रूप से सांचे की आकृति का होकर स्थिर होना मग्ना है। प्रथम आत्मिक भाव से विरुद्ध व्यवहारिक विषय जो प्रिय थे वे प्रथम और दूसरी भूमिका में अप्रिय हुए, तीसरी में आत्म-भाव सामान्य था, वह अब चौथी में विशेष प्रिय हुआ, उस में मग्न हुई वृत्ति मग्ना है। इस भूमिका में साधक-ब्रह्मवित् कहा जाता है।

पांचवीं ज्ञान भूमिका असंसक्ति है पूर्व की चारों भूमिकाओं के अभ्यास और संसर्ग से उनके फल रूप सत्व में आरूढ़ होना असंसक्ति है। चौथी भूमिका में हुए ज्ञान में विशेष स्थिति रूप यह पांचवीं भूमिका है। इस भूमिका में सब प्रकार की आसक्तियों से साधक रहित हो जाता है, ज्यों २ आसक्ति रहित होता है त्यों २ दृष्ट सुख की विलक्षणता होती जाती है। ब्रह्माकार भाव से स्थिति होती है, उस भूमिकाके अभ्यास के उत्तर में अद्वैत भावना रूप निर्विकल्प मार्ग को प्राप्त होता है। इस भूमिका वाला ब्रह्मविद्वर कहा जाता है। उस की बुद्धि की वृत्ति रूढा है। ग्रहण किये हुए आत्म तत्त्व में मग्न रह कर, आत्म तत्त्व में रुक कर

रहना रुद्धा है जिस प्रकार भ्रमर कमल की वास लेते हुए, उसी में बंद हो जाता है अपनी गति को रोक देता है, वह वृत्ति रुद्धा है।

छःठी ज्ञान भूमिका पदार्थाभाविनी है। इस भूमिका में अद्वैतावस्थान निर्विकल्प नाम की समाधि में स्थिति होती है। तत्त्व सिवाय सबका अभाव होना निर्विकल्प है। यह ज्ञान की उच्च भूमि है। इस भूमि में टिके हुए को ब्रह्म विद्वरीयान् कहते हैं। उसमें बुद्धि की वृत्ति लीना है। रुकी हुई वृत्ति भान रहित हो कर तत्त्वाकार होना लीना वृत्ति है, यदि आरंभ में विकल्प हो तो भी विषयाकार होने से लीन हो जाती है। वह स्व स्वरूप में ही लीन होती है। बुद्धि वृत्ति की भिन्नता निवृत्त हो कर चैतन्यमय होना लीना है।

सातवीं ज्ञात भूमिका तुर्यगा है। तुर्य नाम चौथे का है। जाग्रत् स्वप्न और सुषुप्ति तीनों में वृत्ति रहती है, जाग्रत् और स्वप्न में भाव रूप होती है और सुषुप्ति में अभाव रूप होती है। जहां भावाभाव निवृत्त हो कर ज्ञान स्थिति हो, वह तीनों अवस्थाओं से चौथी होने के कारण तुर्यगा कही जाती है। यह बुद्धि वृत्ति की सहजावस्था कहने मात्र है, वस्तुतः तो बुद्धि और बुद्धि की वृत्ति का लय हो जाता है। इस भूमिका में टिके हुए को ब्रह्म विद्वरिष्ट कहते हैं। यह अंतिम भूमिका है परन्तु वस्तुतः ज्ञान स्वरूप है। जो तीव्र मुमुक्षु नहीं है उसे तीन भूमिकाओं का ही बोध होता है और उसकी बुद्धि की वृत्ति तत्त्व की तरफ झुक्ता,

संयुक्ता और विलग्ना तक ही पहुँचती है। मध्यम अधिकारी की वृत्ति कदाचित् मग्ना तक पहुंच जाती है। ध्यान निष्ठ भक्त और सविकल्प योगी पंचम भूमिका तक पहुंच सक्ते हैं। सविकल्प ज्ञानी छःठी भूमिका तक पहुंचते हैं। वृत्ति का स्वरूप और उसका क्रम जानने वाला सप्तम भूमिका को उल्लंघन कर जाता है। स्वयं व्यापकता ही सहजावस्था है।

पंचदशी, विचार सागर आदि ग्रन्थों में चिदाभास की अवस्थाओं का जो वर्णन है, वह भी ऊपर की सात भूमि और वृत्ति भूमि के अनुसार है। वह इस प्रकार है:—अज्ञान, आवरण, भ्रांति, परोक्ष ज्ञान, अपरोक्ष ज्ञान, शोक नाश और अति हर्ष। इन को समझ कर मुमुक्षुओं को क्रम से आभास को इतना सूक्ष्म करना चाहिये कि आभास की भिन्न प्रतीति का नाश होकर बोध स्वरूप हो जाय। तीव्र मुमुक्षु ही इस प्रकार अंत में स्वरूप को प्राप्त कर सक्ता है। मंद और मध्यम को श्रवण, मननादि अभ्यास चिरकाल तक करना चाहिये। ऐसे करते २ जब तीव्र मुमुक्षुता होगी तब ही ब्रह्म वीथि में चालू होगा। ऊपर की वृत्तियों और भूमिकाओं का वारम्वार विचार करना चाहिये, हम कहां तक पहुँचे हैं, इसका विचार करना चाहिये। पूर्ण उत्साह और वैराग्य से आगे पदारोपण करना चाहिये। अपनी स्थिति—योग्यता को जाने विना पैर के फैलाने से फिसलने का भय है।

# सात भूमिका की पहिचान।

जगतपुर नाम का एक बड़ा शहर था। वहां देश परदेश के सब व्यापारियों का धन्धा बहुत चलता था। राजधानी का शहर होने से यह शहर बहुत रौनक वाला था। अनेक स्थानों पर पाठ-शालायें थीं। यज्ञशालाओं में वेद मन्त्रों की ध्वनि हुआ करती थी। सब वर्णोंके लोग वहां बसते थे। सेठ, साहूकार, जिमींदार और सरदार लोगों का वहां निवास था। कई कल के कारखाने भी शहर की शोभा में वृद्धि कर रहे थे। वहां से चारों दिशाओं में रेल जाती थी। शहर में एलेक्ट्रिक ट्राम्वे थीं। दक्षिण की तरफ कुछ दूरी पर समुद्र का तट था। वहां दूर दूर के देशों का माल आता था और शहर से बहुत माल विदेश को जाया करता था, शहर की तीनों दिशाओं में राज्यकी तरफके सरदारों और साहूकारों के बगीचे और बंगले थे। शहर के चारों तरफ कोट था, कोट के मुख्य नव द्वार थे। उत्तर की तरफ कोई भी प्रकट द्वार नहीं था। मुख्य बाजार की शोभा बहुत थी, सब प्रकार की सब देशों की वस्तुयें वहां मिलती थीं। ऐसा कहा जाता है कि माता पिता के सिवाय धन से सब कुछ खरीद कर सकते हैं परन्तु इस शहर में तो माता पिता को भी यदि कोई चाहे तो धन से ख़रीद कर सक्ता था। जितने पदार्थ संसार में होते हैं, सब वहां थे। मुख्य मार्ग पर गाड़ी, घोड़ा, ट्राम, बग्घी और मोटरों का शब्द हुआ करता था। जगत् का सब सामान, सब प्रकार के मनुष्य, पशु पक्षी देखने हों तो संसार के प्रदर्शन

रूप नुमायश गाह इस शहर में देख सकते थे। सब प्रकार के मजहब वाले वहां रहते थे इसलिये सब के आज्ञायों के स्थान, मन्दिर, मसजिदें, गिरजे आदिक थे। यदि इन्द्र भी एक वार इस नगरी को देखता तो अपनी इन्द्रपुरी से किसी प्रकार भी कम न देखकर आश्चर्य को प्राप्त हुए विना न रहता। उत्तर की तरफ आनन्दारण्य नाम का जंगल था। उस तरफ लोगों का आना जाना नहीं होता था। वहां जाने से लोग डरते थे। उन्होंने उस जंगल को शून्य, कांटों वाला और भयंकर समझ रक्खा था। आनन्दारण्यमें वहुत ऊंचे २ और खुशबूदार पेड़ थे। वायु शीतल था। परन्तु शहर वालों को उन पेड़ों की हवा अच्छी नहीं लगती थी, वहां की शीतल हवा को वे लोग विषैली समझते थे और वहां शेर, बघेरा, रीछ आदि होने की भी शंका करते थे, इसलिये वहां कोई जाता न था। शहर के आसपास के सब स्थानों से यह स्थान निर्जन था, आनन्दारण्य के आरम्भ होने के स्थान पर एक मनुष्य एक पर्ण कुटी डाल कर रहा करता था। उसकी जाति मालूम नहीं होती थी, वह साधु है या गृहस्थ है, यह भी देखने से मालूम नहीं होता था, वह किस मजहब का है; यह भी जानने में नहीं आता था। इस पुरुष की रहन सहन विलक्षण थी, कभी राजसी ठाठ से रहता था, कभी लँगोटिया वन जाता था, कभी सूखे टुकड़े खाने लगता था और कभी माल मलीदे उड़ाता था। अपने स्थान से वह शहर में कभी नहीं जाता था और किसी मजहब का पक्षपाती न था। कभी २ कोई २ मनुष्य उसके पास आया जाया करता था। खाने पीने आदिक की

वस्तुय शहर में से उसके पास पहुंच जाती थीं। कभी तो वह महान् पंडित हो, इस प्रकार शास्त्र का प्रवचन करता था, कभी पागल के समान बकता था। कोई २ उसके उपदेश को ग्रहण करने के लिये सुनते थे परन्तु उपदेश इतनी उच्च कोटि का था कि उसका श्रवण करना और ग्रहण करना दोनों ही कठिन थे तो भी पृथिवी निर्बीज न होने के कारण श्रवण करने वाले और ग्रहण करने वाले निकल ही आते थे। वह पुरुष आनन्दारण्य के दरबान रूप से बैठा हुआ था, जब किसी को आनन्दारण्य में जाना होता तो वह वहां जाकर उसकी परवानगी लेकर, उसकी तरफ से मिला हुआ पास लेकर ही जा सकता था। यह दरबान है, किसकी तरफ से बैठा है, किसने बैठाया है, यह बात उस नगर के राजा आदिक कोई भी नहीं जानते थे, न जानते हुए भी सब उस पुरुष का सन्मान करते थे। इस विलक्षण पुरुष का नाम स्वामी उपदेशानन्द था, उसको आनन्दारण्य का एक ठेकेदार ही समझो! जो थोड़े मनुष्य कभी २ उपदेश श्रवण करने आते थे, वे उपदेश सुन कर फिर शहर में चले जाते थे, बहुत कम मनुष्यों को आनन्दारण्य में जानेकी परवानगी मिलती थी, कभी कोई मूढ़ दुराग्रह से स्वामी की आज्ञा लिये विना आनन्दारण्य में घुसता था तो उसे कष्ट पाकर अंधा होकर लौटना पड़ता था।

(१) एक दिन स्वामी को विचार हुआ कि कितने ही मनुष्य मेरे पास आकर, परवाना लेकर आनन्दारण्य में गये हैं; उनमें

से कई तो अपने स्थान पर पहुँच गये होंगे और कई आनन्दारण्य में ही होंगे, उनको जाकर देखना चाहिये कि उनकी क्या हालत है। यह आनन्दारण्य ज्ञान की भूमिका रूप है, लौकिक ज्ञान-अज्ञान की भूमिका रूप नहीं है। आनन्दारण्य तत्त्व ज्ञान, आत्म ज्ञान अथवा जिसे ब्रह्मज्ञान कहते हैं, उसकी सीढ़ियां हैं। लौकिक ज्ञान परिच्छिन्न है और आत्म ज्ञान अखंडित है, इस भाव से तो आत्म ज्ञान की भूमिकाओं का कहना भी संभव नहीं है। आत्म भाव में व्यवहारिक ज्ञान की स्थिति की तारतम्यता से ज्ञान की सात भूमिकाओं का भेद है ज्ञान में भेद नहीं है, अज्ञान में ही भेद है तो भी मुमुक्षुओं को अपनी स्थिति समझने के लिये और ज्ञान की दृढ़ता के लिये उपयोगी है। सातों भूमिकाओं का पूर्ण होना ही ज्ञान है, सच्चिदानन्द रूप है। यह ही अज्ञान निवृत्ति से ब्रह्म कहलाता है। सत्यावबोध और मोक्ष दोनों उसके नाम हैं। गये हुए मुमुक्षुओं से जाकर पूछना चाहिये। अपनी २ भूमिका के अनुसार वे अपने मुख से ही अपनी स्थिति का वर्णन करेंगे; ऐसा विचार कर स्वामी ने आनंदारण्य में प्रवेश किया। लोगों को जंगल दीखता था परंतु स्वामी को वह नंदन वन के समान दीखता था। यद्यपि स्वामी का भूमिकाओं से सम्बन्ध नहीं था तो भी भूमि में टिके हुए पुरुषों को जानने के निमित्त वह भूमिका वाला होकर विचरता था। इस प्रकार स्वामी की चेष्टा अक्रिय चेष्टा ही थी, विहार मात्र थी। आनंदारण्य पहाड़ पर था। थोड़ी दूर जाकर स्वामी को एक मनुष्य दिखाई दिया। उसकी दृष्टि कुछ २ पहाड़ के ऊपर की तरफ थी और

विशेषता से नीचे के रमणीक दीखते हुए शहर पर थी। वह शहर के ऐश्वर्य की तरफ से अपनी वृत्ति को हटाता था परंतु उसकी वृत्ति वारंवार ऊपर जाती हुई भी शहर की तरफ चली जाया करती थी।

स्वामी ने कहा "हे पथिक! तेरा क्या नाम है? तेरा क्या आचार है?" मनुष्य बोला "गुरु महाराज! नमस्कार! दंडवत् नमस्कार! मेरा नाम शुभेच्छुकलाल है! मैं आपके पास से ही इस अरण्य में आया हूं! मैं ऊपर चढ़ना चाहता हूँ, परंतु मुझसे जल्दी से ऊपर नहीं चढ़ा जाता, प्रयत्न में लग रहा हूँ!" स्वामी ने कहा "शुभेच्छुक! ठीक है! अनेक जन्मों के कर्मों से मलिन हुआ अंतःकरण शुद्ध हुए विना सद्विचार की प्राप्ति नहीं होती, तूने अंतःकरण कुछ शुद्ध किया है, कुछ और शुद्ध करना चाहिये। निरंतर प्रवाह रूप से चलने वाली अविद्या नदी को शास्त्र और सत्संग विना तैरना कठिन है। सत्संग से ही शुभ विचार का उदय होता है। जिसने ज्ञान के अधिकारी के चारों साधन विवेक, वैराग्य, षट् सम्पत्ति और मुमुक्षुता का न्यूनाधिक प्रमाण में भी सेवन किया है, उसे ही सत्संग की प्राप्ति होती है। ग्रहण करने योग्य क्या है और त्यागने योग्य क्या है, इसका विचार सत्संग से ही होता है।" शुभेच्छुक बोला "महाराज मैं सत्संग और सत्शास्त्र में प्रवर्त हो रहा हूँ। मुझको मालूम होता है कि मैं इतने दिन तक मूढ़ ही रहा। आहा! मैं बहुत जन्मों तक भटकता रहा। इस जन्म में भी मैंने बहुत सी उमर वृथा ही खोई! बस! अब

मैं अपना श्रेय अवश्य करूंगा! जिसका परिणाम गर्भवास आदिक अपवित्र स्थानों में गिरना और दुःख है उसके निमित्त अनेक प्रकार के कर्म करके समय को खोता रहा! बड़े खेद की बात है! कूटस्थ स्वरूप जिसमें क्रिया करके किसी प्रकार का विकार नहीं होता और जो परम शांति स्वरूप है, वह कूटस्थ क्या है? उसको जान कर मुझे अवश्य प्राप्त करना चाहिये, ऐसा विचार होता है और जगत् के ऊपर तिरस्कार आता है, सब जगत् दुःख रूप मालूम होता है परंतु मेरा मन ऐसा बदमाश है कि तिरस्कार होते हुए भी वारंवार जगत् और जगत् के पदार्थों में दौड़ा करता है। आपकी कृपा से मुझे मालूम होता है कि मैं ज्ञान की प्रथम भूमिका शुभेच्छा रूप इस आनंदारण्य में आया हुआ हूँ। मैं वैराग्यवान् होकर संसार समुद्र से किस प्रकार तैर जाऊं, ऐसा विचार परायण होने से भोग और भोग के साधनों की चिंता-प्रीति छोड़ता जाता हूँ। चिंता प्रति दिन कमती होती जाती है और मैं विचारानंद को प्राप्त होता जाता हूं। जब कभी प्रापंचिक मनुष्यों की किसी चेष्टा को देखता हूँ तो अपने जी में खिन्न होता हूँ और उनकी मूढ़ता पर मुझे दया आती है। जहां तक बने वहां तक मैं अपने को ऐसी चेष्टा से रोकता हूँ, किसी की निंदा नहीं करता, सत्संग, ईश्वरोपासना, जपादि क्रिया और पुण्य कर्म जो चित्त शुद्धि के हेतु हैं, उनको किया करता हूँ। जिनमें मुझे अथवा दूसरे को उद्विग्नता न हो, जिनमें प्रयास थोड़ा और फल विशेष हो, ऐसे यम नियम आदिक कर्मों का सेवन करता हूं। पाप से डरता रहता हूँ, भोग में पाप अवश्य होता है,

ऐसा मानता हुआ भोग की इच्छाओंको तोड़ देता हूँ। कोई कभी हो जाती है तो बहुत पश्चात्ताप करता हूँ, स्नेह, नम्रता और कोमलता सहित योग्यतानुसार युक्त वचन बोलता हूं, देश काल और वस्तु के अनुसार अपने को अलिप्त रखने का यत्न करता हुआ व्यवहार करता हूँ और मेरा मुख्य व्यवसाय तो शास्त्र श्रवण ही है।" स्वामी ने कहा "हे शुभेच्छुक! तू मार्ग में प्रवर्त हुआ है, वैराग्य सहित जब पूर्ण प्रयत्न में लगेगा तब ही इस भूमिका से ऊपर की भूमिका में जा सकेगा। उत्साह सहित प्रयत्न में लगे रहना चाहिये, समझ कि अभी दिल्ली बहुत दूर है! अच्छा! मैं आगे जाता हूं!" यह कह कर स्वामीजी आगे चले।

(२) थोड़ी दूर चलने के बाद एक मनुष्य देखने में आया, जो ऊपर चढ़ने का प्रयत्न कर रहा था, वह ऊपर चढ़ता जाता था, जब थक जाता था तब थोड़ी देर खड़ा रह कर विश्राम ले लेता था। शुभेच्छुक की शहर और ऐश्वर्य की तरफ जितनी वृत्ति दौड़ती थी उतनी इसकी नहीं दौड़ती थी तो भी कभी २ इसकी वृत्ति भी शहर के भोग और ऐश्वर्य की तरफ दौड़ जाती थी। यह पुरुष वृत्ति को रोकने का प्रयत्न करता था, कभी तो रोक लेता था और कभी रोक नहीं सक्ता था। इस पुरुष में धैर्य, उत्साह, प्रयत्न और वैराग्य शुभेच्छुक की अपेक्षा विशेष था। सत्शास्त्र और ब्रह्म विचार में इसकी दृढ़ता प्रथम से विशेष थी, स्वामी ने पास जाकर कहा "हे पथिक! तेरा क्या नाम है और तू किस आचार में प्रवर्त है?" गुरुदेव को सामने खड़ा हुआ

देखकर उस मनुष्य ने साष्टांग दंडवत् प्रणाम की और गुरु दर्शन से अपने को कृतार्थ हुआ समझने से उसकी मुख मुद्रा आभार दर्शक भाव से प्रसन्न हुई दीखती थी। सद्गुरु के दर्शन से वह गद्गद् हो गया और नम्रता से बोला "हे गुरुदेव! हे स्वामिन्! मेरा इस स्थान का नाम विचारचन्द्र है! मैं सदा विचार में प्रवर्त हूँ, इसलिये लोग मुझे विचारचन्द्र कहते हैं, आप, गुरु देव! आत्म तत्त्व में अनुभवी हो, उपदेश करने में कुशल हो, श्रुति स्मृति में कहे हुए आचार के अनुसार वर्तने वाले हो, यम, नियम और समाधि में निपुण हो, मैं आपके शरण हूँ! मुझे मालूम होता है कि मेरा दंभ, गर्व, मोह लोभादिक स्वभाव क्रमर से नष्ट होता जाता है, मेरा खाना पीना, लेना देना आदिक सब कार्य विचार पूर्वक होता है, मेरा मन शुभ मार्ग में प्रवर्त है, पहिले जितनी जबरदस्ती मेरे ऊपर करता था, अब उतनी जबर-दस्ती नहीं करता। विचार के संग से मन में निर्बलता आती जाती है। शास्त्र और गुरुपर श्रद्धा सहित और वैराग्य अभ्यास पूर्वक मैं गुरु सेवा में प्रेम वाला हूँ, इन्द्रियों पर मेरा काबू है, अनित्य के त्याग पूर्वक आप से और अन्य गुरुओं से श्रवण किये हुए का विचार किया करता हूँ। मनन ही मेरा मुख्य व्यवसाय है, सत्संग और सन्त सेवा से असंभावना रूप दोष निवृत्त होता जाता है और आत्म स्वरूप का कुछ २ रहस्य जानने में आता जाता है।" स्वामी ने कहा "ठीक है! तेरे कहने से तू ज्ञानकी दूसरी भूमिका विचारणा में है। अब तू यह बता कि जाग्रत जगत् और व्यवहार तुझे किस प्रकार मालूम होता है?" विचारचंद बोला "आपने ठीक

पूछा; यह सब संसार मुझे प्रथमकी जाग्रत अवस्था रूप ही मालूम होता है परन्तु प्रथम जो मुझे स्वाद वाला दीखता था, अब स्वाद रहित-निरस दीखता है। मेरी अवस्था जाग्रत ही है परन्तु जाग्रत के रस से, जाग्रत के दबाव से रहित यह जाग्रत अवस्था विचार से दबी हुई है।" स्वामी बोले "ठीक है! तुझे अपने प्रयत्न को और बढ़ाना चाहिये, उत्साह से आगे चल, जिस तत्त्व का तू मनन कर रहा है, उसे दृढ़ कर; तुझे आगे की भूमिका की प्राप्ति होगी और कुछ नया ही रंग दीखेगा! अब मैं जाता हूँ!" यह कह कर स्वामीजी आगे चले।

( ३ ) स्वामी थोड़ी दूर चले होंगे, कि एक मनुष्य दूर से ऊपर चढ़ता हुआ दिखाई दिया, प्रथम के दो मनुष्यों से यह मनुष्य अपने कार्य में विशेष दत्त चित्त था, दृढ़ता से आगे चला जा रहा था, इसकी वृत्ति पीछे की तरफ नहीं जाती थी। वह जिस स्थान पर था, वहां से जगत् और जगत्के भोग स्पष्टता से दीखते भी न थे. वह आगे जानेमें अपना जोर लगाता था परन्तु कभी २ उसका पैर फिसल जाता था, उसी समय वह संभाल लेता था और आगे चलने में लग जाता था। उसके फिसले हुए पैर से गिरी हुई कंकरियां कितनीक दूर तक नीचे गिरी हुई मालूम होती थीं। जिस प्रकार शुक्ल पक्ष में चन्द्र दिन पर दिन बढ़ता जाता है वैसे ही वह अपने मार्ग में बढ़ता जा रहा था, स्वामीजी ने उसके पास पहुंच कर कहा "हे पथिक! तेरा क्या नाम है और तू कौन से आचार में प्रवर्त है?" उस मनुष्य ने प्रेम दृष्टि से स्वामी की

तरफ देखा और नमन करके कहा "स्वामिन्! आपने बड़ी कृपा की, जो अपने दर्शन दिये! सत्पुरुषों का संग और गुरुदेव की कृपा सब प्रकार के विघ्नों को निवृत्त करती है! आप सर्वज्ञ हो, मैं अपना नाम बताता हूँ, मेरा नाम तनुमनिशंकर है। यह नाम सच्चा हो या झूंठा, इस स्थान पर लोग मुझे इसी नाम से पुकारते हैं। श्रवण मनन पूर्वक मैं निदिध्यासन में प्रवर्त हूँ, विषयों में से मेरी आसक्ति हटती जा रही है, मन अत्यन्त सूक्ष्म हो गया है, मन की सूक्ष्मता मुझे सविकल्प समाधि तक पहुँचा देती है, मन इस प्रकार सूक्ष्म होने से मैं जानता हूँ कि मैं तनुमानसा नाम की ज्ञान की तीसरी भूमिका पर हूँ, फिर भी मन के वेग को कमती करने के लिये श्रवण मनन के निदिध्यासन करने में प्रवर्त हूँ, यह स्थान असंग है इसलिये कोई कोई इस भूमिका को असंग भी कहते हैं, मेरी बुद्धि शास्त्रानुकूल आचरण में स्थिर होती है, मैं तपस्वियों के आश्रम में विश्राम लेता हूं और आत्म चर्चा करता रहता हूं, इन्द्रियों के विषयों से वैराग्य करता हूं, और वैराग्य दृढ़ करने के लिये संसार और संसार के पदार्थों की निन्दा भी किया करता हूँ, जाग्रत जगत् मेरी स्मृति और संस्कारमें है और उसको मैं देखता भी हूँ इसलिये मेरी जाग्रत ही अवस्था है परन्तु अवस्था का भाव तुच्छ हो गया है, जैसे बहुत बूढ़े मनुष्यों की क्षीण हुई जाग्रत अवस्था हो ऐसी ही मेरी जाग्रत अवस्था है, शिला अथवा पृथिवी आदि स्थानों पर शयन करता हूँ, विक्षेप वाले स्थानों पर समाधि का अभ्यास नहीं करता, एकांत स्थान मुझे बहुत प्रिय है, चित्त को शांत रखने के लिये विशेष समय एकांत में रहता हूं

और वहां ही अभ्यास किया करता हूँ, वहां मुझे असंगता का सुख मिलता है, और विशेष असंगता के लिये मन बुद्धिसे प्रयत्न करता हूँ, सुने हुए शास्त्रों को भी संत के मुख से सुनने की वार-म्वार रुचि होती है और पुण्य कर्म करने की तरफ भी चित्त लगता है, जब चित्त निर्मल होता है और बुद्धि तीव्र होती है तब बोध भी ठीक होता है, मैं इस स्थान पर सामान्य और विशेष दोनों प्रकार की असंगता का अनुभव करता हूँ, 'मैं कर्ता नहीं हूँ, भोक्ता नहीं हूँ, बाध्य नहीं हूँ, बाधक नहीं हूँ' इस प्रकार दृश्य पदार्थों में संग न होना, सामान्य असंगता कहलाती है, प्रथम की दो अवस्थाओं में भी इस असंगता का थोड़ा २ भान होता था, अब उसका स्पष्ट भान होता है, दूसरी विशेष असंगता सूक्ष्म है, सुख और दुःख ईश्वराधीन है, अथवा पूर्व जन्म के कर्म अनुसार है, इसमें मेरी स्वतंत्रता नहीं है, तब मेरा कर्तापना कहां है ? कुछ भी नहीं है, इस प्रकार विशेष असंगता का बोध होता है, भोग और वैभव रोग का साधन हैं, संपत्ति ही आपत्ति रूप है, संयोग का परिणाम वियोग है, मन चिंता और व्याधिओं का कारण है, काल सब पदार्थों को हमेशा खाया करता है, श्रवण, मनन और आत्म ज्ञान के अभ्यास से असंभावना की निवृत्ति हुई है और परम तत्त्व हाथ में आंवले के समान मालूम हो रहा है, यद्यपि मैंने उसका स्वाद नहीं लिया है तो भी वह सन्मुख है। मुझे यह दृढ़ निश्चय है कि मैं कर्ता नहीं हूँ, ईश्वर ही कर्ता है, संचित अथवा क्रियमाण कोई कर्म मेरा नहीं है, या है, इस प्रकार के विकल्प वाले शब्दों के अर्थ दूर छोड़ कर शांत रहता

हूं, यह ही श्रेष्ठ असंगता है, मेरे अन्तःकरण की वृत्तियां, ब्रह्म में एक रस होकर रहती हैं, भीतर बाहर कोई अवलम्बन नहीं रहता, जिसमें ऊपर के लोक, नीचे के लोक, अन्तरिक्ष, पृथिवी आदि पदार्थ, वंध्या पुत्रादि अपदार्थ, जड़ अथवा चैतन्य किसी का भी अवलम्बन नहीं है।" स्वामीजी बोले "तेरे कहने से तू ज्ञान की तीसरी भूमिका में स्थित है, अब ज्ञान होने में तुझे विशेष विलम्ब नहीं है, अपने प्रयत्न को उत्साह पूर्वक बढ़ाता जा, अभी तक की तीनों भूमिकायें साधन भूमिकायें कहलाती हैं, आगे की भूमिका में अपरोक्ष ज्ञान होता है, अपरोक्ष ज्ञान होने के बाद फिर नीचे कभी नहीं गिरता, क्रम क्रम से ऊपर की भूमिकाओं में जाता है, कोई सत्वर जाता है, कोई विलम्ब से जाता है, परन्तु अज्ञान में नहीं पड़ता और आरम्भ की तीन अवस्थाओं में से तो कई संयोगों से अज्ञान में पड़ जाने का संभव ही है, अब इस भूमिका से आगे बढ़ते ही अन्य प्रकाश से रहित, शांत, आकाश के समान निर्मल प्रकाश, अनादि, अनन्त, जन्म रहित स्वस्वरूप प्रकाश करेगा, ऐसी निर्विकल्प समाधि में स्थिति होना, श्रेष्ठ असंगता है, वह ही ज्ञान है, तेरा कल्याण हो, अब मैं जाता हूँ !" यह कहकर स्वामीजी आगे चले।

(४) आगे चलते हुए दूर पर नजर फेंकी तो सामने की जमीन सपाट थी विशेष झाड़ी न थी, कंकर पत्थर भी कम थे, रस्ता साफ था, और रमणीक मालूम होता था, चलने वाला वहां आनन्द से चल सक्ता था, वहां के वायु से चित्तमें प्रसन्नता आती

थी, वहां से शहर और शहर के ऐश्वर्य का दृश्य ठीक रीति से देखने में नहीं आता था, वहां का शीतल और शांत वायु मन को वहां ही रोक रखता था, वृत्ति स्थिर होती थी, नीचे ऊपर, भीतर बाहर के आकारों और संस्कारों के साथ चित्त का संग नहीं होता था, वहां एक मनुष्य को जाते हुए देख कर स्वामी जी ने उस के पास जाकर कहा "हे पथिक! तेरा क्या नाम है और तू किस आचार में प्रवर्त हो रहा है?" उस मनुष्य ने शब्द की तरफ मुख किया तो गुरुदेव मालूम हुए। नमन करता हुआ बोला "जय सच्चिदानन्द! गुरुदेव की जय! आपकी अतुल कृपा से मैं इस स्थान पर आ पहुँचा हूँ, मुझ जैसे अबुद्धि को यहां तक आ पहुँचने में आप का सदुपदेश ही मार्ग दर्शक रहा है, अब मैं इस स्थान पर सत्व लाल हुआ हूं, यह ही मेरा नाम समझो! अभी तक मार्ग चलने में मैंने बड़ा परिश्रम उठाया है, मार्ग भी विकट था अब सरल मार्ग आ पहुंचा है, अब मुझे तसल्ली है, अभी मुझे आगे जाना है तो भी प्रथम के समान घबराहट नहीं है, आगे का मार्ग अब शांति से तै करूँगा, परमानन्द की प्राप्ति रूप मेरी प्रवृत्ति है, तीनों भूमिकाओं के अभ्यास से बाहर के पदार्थों के संस्कारों का उच्छेद होने से मेरे लिये अत्यन्त विरक्तता है, माया और मायाके कार्यकी तीनों अवस्थाओं में शुद्धि होने से सन्मात्र आत्मा के विषे त्रिपुटी का लय करके टिका हुआ हूँ, ऐसे साक्षात्कार पर्यंत मेरी स्थिति है, मैं समझता हूँ कि यह निर्विकल्प समाधि रूप मेरी अवस्था सत्वापत्ति है, मेरा नाम ज्ञानचन्द्र है।" स्वामी जी बोले "सच है, हे विद्वान्! तू ब्रह्मवित हुआ है, द्वैत

वासना, असंभावना और विपरीत भावना रूप दोष क्षय हुआ है, तुझे अपरोक्ष ज्ञान का उदय हुआ है और संपूर्ण जगत् एक रस आनन्द ब्रह्म दीखता होगा, द्वैत शांत हुआ है या नहीं ?" ज्ञानचन्द्र बोला "हां महाराज ! सत्य दीखता हुआ द्वैत निवृत्त होगया है, स्वप्न आने के बाद जाग्रत अवस्था में स्वप्नका दृश्य जिस प्रकार स्मृति रूप से दीखता है, इसी प्रकार मुझे यह जगत् दीखता है। स्वप्न के समान मिथ्या भाव से जाग्रत जगत् में कुछ भी विशेषता प्रतीत नहीं होती, मैं समझता हूँ कि ज्ञान की चौथी भूमिका में विद्वान् जो स्वप्न अवस्था कहते हैं, उसका यह ही मतलब है !" स्वामीजी बोले "हां ! ऐसा ही है, इस अवस्था में वासना का लय होजाता है इसलिये कोई कोई उसको विलापनी कहते हैं। तुझे तत्त्व के साक्षात्कार से अज्ञान और अज्ञान के कार्य का बाध हुआ है, आदि अन्त रहित विभाग रहित चैतन्य में चित्त स्थिर हुआ है, तुझे सब समान दीखता होगा, अनेक प्रकार की भेद भावना निवृत्त हो गई होगी। जगत् और इन्द्रियों का व्यवहार स्वप्न समान परतन्त्र होता होगा, सब कल्पनाओं का नाश हुआ होगा, जगत् के क्षण भंगुर और नाशवान् होने से किसी पदार्थ में भी राग द्वेष न होता होगा, तू ने अपने पुरुषार्थ की सफलता प्राप्त की है, अब धैर्य धारण करके देह रहते हुए जीवन्मुक्ति के विलक्षण आनन्द के लिये उत्साह धारण करके प्रवर्त हो, अब मैं जाता हूँ !" यह कहकर स्वामीजी आगे बढ़े।

(५) स्वामीजी आगे चल के देखते हैं तो मार्ग आगे से भी रमणीक और स्पष्ट दीखता है। वहां जो वायु का वहन हो रहा है, उसमें सतोगुण की शांति विशेष है, आगे एक मनुष्य को देखकर स्वामीजी ने कहा "हे विद्वान्! तेरा क्या नाम है? और तू यहां क्या कर रहा है?" उस मनुष्य ने स्वामीजी को देखकर प्रणाम किया, और कहा "हे स्वामिन्! मेरा नाम असक्तलाल है! चारों भूमिकाओं के अभ्यास से बाहर और भीतर के आकार और उन २ के संस्कारों के साथ चित्त के संसर्ग का अभाव हुआ है, सविकल्प समाधि के संस्कार पक गये हैं और उसका फल रूप निर्विकल्प समाधि मुझे प्राप्त हुई है, इस करके मुझे परमानन्द है, नित्य अपरोक्ष ऐसे आत्म भाव का साक्षात्कार हो रहा है, सब प्रकार से असंगता का बोध होता है, मैं जानता हूँ कि यह ज्ञान की पंचम भूमिका असंसक्ति है। अविद्या और अविद्या के कार्य का मुझसे सम्बन्ध नहीं है, कर्म फल में मुझे आसक्ति नहीं है, बाह्य वासना क्षीण होने से हमेशा आंतरमुख हो करके रहता हूँ, ब्रह्म वासना बढ़ती जाती है और क्रम क्रम से बाहर के पदार्थों का विस्मरण होता जाता है। चौथी भूमिका में संसार स्वप्न के समान प्रतीत होता था, अब वह प्रातिभासिक रूप से भी प्रतीत नहीं होता। केवल सुषुप्ति के समान पारमार्थिक सत्ता से जगत् का भान होता है, मैं शुद्ध अद्वैत में जाग्रत हुआ हूं, इसलिये आंतरमुख वृत्ति से आनन्द के स्वाद की समानता से सुषुप्ति कही है, मैं इससे विशेष दृढ़ स्थिति करने के प्रयत्न में हूँ!" स्वामीजी बोले "धन्य है तुझे! तू ने मेरे उपदेश को सार्थक किया है, तेरे

प्रयत्न से तुझे विशेष दृढ़ स्थिति अवश्य प्राप्त होगी ! तू विद्वान् हुआ है, आगे चल, प्रारब्ध का क्षय करते हुए जीवन्मुक्ति के आनन्द का अनुभव कर !"

( ६ ) स्वामीजी वहां से आगे चले तो और भी विशेष आनंद दायक स्थान दिखाई दिया। वहां जो आनंद मालूम होता था, उसको स्वामीजी ही जानते थे। वहां भी एक मनुष्य देखने में आया। स्वामीजीने उससे कहा "हे विद्वान् ! तेरा क्या नाम है और तू किस तरफ जा रहा है ?" उस मनुष्य ने स्वामीजी को देखकर ॐ सच्चिदानन्द उच्चारण करते हुए सभ्यता दिखलाई और कहा "हे स्वामिन् ! आप से क्या छिपा है ? जिस स्थान पर आप हैं उस स्थान पर मैं जाना चाहता हूँ, मैं आत्माराम में स्थित हूँ; और दृढ़ता से टिकना चाहता हूँ ! मुझे आंतर और बाहर के पदार्थों की दृढ़ अप्रतीति हो रही है ! सब जगत् के पदार्थों का अभाव और तत्त्व का भाव हो रहा है, मैं समझता हूँ कि ज्ञानकी छठी भूमिका जो पदार्थाभावनी है, उसमें मेरी स्थिति हुई है इस-लिये मेरा नाम तत्त्वानन्द है, मुझे अन्य की प्रबल प्रेरणा से ही पदार्थों की भावना होती है। अन्य प्राणी की भावना से ही मेरे देह का निर्वाह होता है। मैं स्नान, भोजनादिक करता हूँ तो भी उन्हें देखता नहीं हूँ, प्रीति पूर्वक उनका सेवन नहीं करता, सब परेच्छा से हुआ करता है, मैं ब्रह्म में स्थिति वाला हूँ, ब्रह्म रूप हूँ, ऐसा जानता हूँ तो भी मन के लेश अंश से संसार की भावना मिथ्या रूप से होती है !" स्वामीजी बोले "धन्य ! धन्य ! तू

कृतार्थ हुआ है, तेरा कर्तव्य निवृत्त हुआ है, तुझे तुझ में जो कुछ कर्तव्य दीखता है, वह शरीर के शेष प्रारब्ध से है, हे विद्वान् ! तू विद्वारीयान हुआ है, मैं तुझ से पूछता हूँ कि तुझे संसार किस प्रकार दीखता है और तू स्वयं किस प्रकार दीखता है?" तत्त्वानंद बोला "स्वामिन् ! सब जगत् सुषुप्तिवत् हो रहा है, प्रथम अवस्था में जगत्को अबोध सुषुप्ति रूप देखता था, अब बोध सहित सुषुप्ति है और उसमें रहे हुए बोध को ही मैं अपना स्वरूप जानता हूँ, जब अबोध होता है तब अबोध में रहा हुआ बोध और बोध में रहा हुआ बोध मैं हूँ, व्यक्तित्व रहित बोध स्वरूप मैं हूं, मुझे जगत् शून्य रूप दीखता है इसलिये सुषुप्ति रूप कहता हूँ" स्वामीजी बोले "ठीक है, आगे बढ़, मैं जाता हूं !"

( ७ ) आगे चल कर जो स्थान आया, उसका वर्णन स्वयं स्वामीजी भी नहीं कर सक्ते थे ! अनुभव ही कर सक्ते थे । इस अमृत के समान स्थान को देखकर स्वामीजी ने एक मनुष्य के समीप जाकर स्वयं हाथ जोड़ ऊँचा कर कहा "हे स्वामिन् ! आप कौन हो ? आप कोई दिव्य पुरुष दीखते हो ! आपका स्थूल शरीर दीखता हुआ भी किसी विलक्षण तत्त्व का बना हुआ हो, ऐसा मुझे दीखता है !" उस मनुष्यने ऊंची निगाह करके देखा, ऊंचा हाथ करके गंभीरता पूर्वक ॐ का उच्चारण किया और कहा 'हे स्वामिन् ! जो आप हो, सो मैं हूं, मैं चिरकाल के अभ्यास से और भेद की अप्रतीति से जाग्रतादि तीनों अवस्थाओं को उल्लं-घन करके टिका हूँ, मैं इस अवस्था में ब्रह्म को अखंडित आत्म

स्वरूप जानता हूँ, इसलिये इस स्थान पर मेरा नाम आत्माराम है, यह अवस्था तुर्यगा चौथी होने से कोई २ मुझे चौथलाल कहते हैं, ज्ञान के परिपाक रूप अति पुण्य से बाध हुए प्रारब्ध कर्म से जीवन व्यवहार आभास मात्र रह गया है, प्राप्त पदार्थ से मैं प्रसन्न नहीं होता, अप्राप्त का शोच नहीं करता, सब स्थान पर मुझे आनन्द ही आनन्द है! मैं ब्रह्म लोक के आनन्द का स्वयं भोक्ता हूँ, इस शरीर में रहता हुआ भी ब्रह्म लोक में विद्यमान हूँ, निर्भय हूँ, अक्रिय हूँ, व्यक्तित्व रहित सर्वका प्रकाशक स्वयं ही स्वयं हूँ, मैं नहीं, तू नहीं और यह सब नहीं, जो कुछ है, नहीं है, दीखे न दीखे, सब कुछ परब्रह्म है, ॐ ॐ ॐ" स्वामीजी बोले "धन्य! धन्य! धन्य! तू संपूर्ण स्थिति को प्राप्त हुआ है, जो मैं हूं सो तू है, जो तू है सो मैं हूँ, सब से रहित एक अद्वितीय तत्त्व है, यह पूर्ण स्थिति है, जीवन्मुक्ति है और यह ही विदेह कैवल्य सबोध है!" ऐसा कहकर स्वामीजी वहां से लोकोद्धार के निमित्त अपनी पर्ण कुटी में लौट आये।

ऊपर सात मनुष्यों ने अपने २ अनुभव का जो वर्णन किया है, वह क्रम २ से ज्ञानकी सातों भूमिकाओं का वर्णन है। प्रथम शुभेच्छा, दूसरी विचारणा, तीसरी तनुमानसा, चौथी सत्वापत्ति, पांचवीं असंसक्ति, छःठी पदार्थाभाविनी और सातवीं तुर्यगा है, प्रथम की तीन भूमिकायें मुमुक्षुता रूप हैं, चौथी में ज्ञान होता है, पिछली तीन जीवन्मुक्ति की न्यूनाधिक स्थिति वाली अवस्थायें हैं, ये सात भूमिकायें एक सीढी के समान हैं, जो नीचे से लगी

हुई और छत तक पहुंच गई हैं, नीचे जगत् है और छत ब्रह्म रूप है। जितनी सीढी चढ़ता है उतना ब्रह्म के समीप पहुँचता है। सीढ़ी छोड़ने के बाद छत है, सीढी का नीचे से सम्बन्ध है, ये सातों भूमिकायें बुद्धिमान् मनुष्यों के लिये हैं, पशु, स्थावर, और म्लेच्छ बुद्धि वाले देहात्मवादियों के लिये नहीं हैं। कोई २ पशु आदि अपवाद रूप से संस्कारी होने से भले इन भूमिकाओं को प्राप्त होजांय, पशुओं में जैसे हनूमान आदि, म्लेच्छोंमें धर्म व्याध आदि असुरों में प्रह्लाद आदि और राक्षसों में कर्कटी आदि इन भूमिकाओं को प्राप्त होकर जीवन्मुक्ति को प्राप्त हुए हैं। ज्ञप्ति से मुक्ति होती है, जैसे मृग जल सम्बन्धी बुद्धि की निवृत्ति होती है, जैसे सीपी में रूपे की निवृत्ति होती है, इसी प्रकार देहात्म बुद्धि की निवृत्ति होती है, उसको ही ज्ञान कहते हैं। कितने ही पुरुषों को अज्ञान रूप आवरण भंग होने से मोह की निवृत्ति होने पर भी प्रबल प्रारब्ध के कारण से परम पवित्र विदेह कैवल्य प्राप्त नहीं होता वे आत्माराम होकर ऊपर की भूमिका में रहते हैं, कितनेही सनकादिक केवल सात भूमिकामें ही रहते हैं, कितनेही तीन भूमिकाओंको प्राप्त होते हैं, कितनेही सातवीं भूमिकाको प्राप्त होते हैं, कितनेही चार भूमिकाओंको प्राप्त होते हैं, कितनेही दो में रह जाते हैं, कितनेही भूमिका के चौथे भाग को प्राप्त होते हैं, कई आध को प्राप्त हुए हैं, कई साढ़े तीन, कितने ही साढ़े चार, साढ़े पांच, साढ़े छः को प्राप्त हुए हैं, इन भूमिकाओं में फिरने वाले पुरुष आंतर विषय, बाह्य विषय और शरीर का आत्मा में लय करने का प्रयत्न किया करते हैं। जो इन्द्रियजित

और मनोजित धीर पुरुष हैं, वे ही इन भूमिकाओं में जय प्राप्त करते हैं, वे ही सर्वोत्कृष्ट राजा हैं, सातों द्वीप के राज्य को तृणवत् तुच्छ समझते हैं, और स्वात्म साम्राज्य ( स्वरूपानन्द राज्य सुख ) को ही सर्वोत्कृष्ट समझते हैं। जो इन भूमिकाओंको जीतने वाला है, वह महान् है और वंदनकरने योग्य है। सातवीं भूमिकामें सम्राट और विराट देह भी तृण समान तुच्छ है। सात भूमिकाओं से पर ज्ञानी विदेह कैवल्य सुखका इसी देह और इस लोक में ही अनुभव करता है।



## जीवन्मुक्ति ।

अविद्यांधकार में फंसे हुए वास्तविक मुक्ति की इच्छा नहीं करते । मुक्तता उन लोगों की कल्पना से दूर और अनुमान से भी बाहर है । जब वे शास्त्र अथवा सज्जनों से मुक्ति के विषय में सुनते हैं तब अपनी बुद्धि के अनुसार मुक्ति की कल्पना कर लेते हैं । उन लोगों ने भौतिक ऐश्वर्य में ही सुख समझ रक्खा है इस-लिये जिसमें इस प्रकार का विशेष सुख हो और जिसमें मरने जन्मने का कष्ट भोगना न पड़े उसे ही वे लोग मुक्ति समझते हैं, विशेष सुख हो और उसका अनुभव करने वाला व्यक्ति भी हो, इसको वे मुक्ति समझते हैं, जहां दुख न हो और सब इन्द्रियों के पूर्ण सुख प्राप्त हों, ऐसे किसी विशेष स्थान में मुक्ति मानते हैं । इस प्रकार का ऐश्वर्य-भोग इस जगत् में है नहीं इसलिये किसी विशेष स्थान को मुक्तिस्थान और परलोक मानते हैं इसलिये वे ऐसा भी कहते हैं कि इस शरीर के बाद दिव्य शरीर से ही मुक्ति होती है । इसलोक में इस शरीर से जो कोई मुक्त है, उसको वे लोग मुक्त के रूप से देख नहीं सक्ते क्योंकि स्थूल शरीर का व्यव-हार जैसा वे अपना देखते हैं ऐसा ही शरीरधारी ज्ञानी का व्यव-हार देखते हैं और वे मुक्तता में जिस प्रकार का ऐश्वर्य मानते हैं ऐसा ऐश्वर्य भी उनको ज्ञानी के पास नहीं दीखता । इन सब कारणों से शरीर होते हुए मुक्त होने की कल्पना भी उनकी समझ में नहीं आती । विचार कर देखा जाय तो मरने के बाद मुक्त होना हो ही नहीं सकता । जिसने जीते जी मुक्ति प्राप्त नहीं की

वह मरने के बाद प्रेत होकर क्या कर सकता है। जीते जी मुक्त हुआ ही मरने के बाद मुक्त होता है। जो प्रथम मुक्त होता है वह देहान्त में विदेह कैवल्य को प्राप्त होता है। इसीलिये श्रुतियों में वारंवार कहा गया है कि मुक्त होकर मुक्त होता है। स्वर्गलोक अथवा ब्रह्मलोक की प्राप्ति वास्तविक मुक्ति नहीं है, वह मुक्तता और अमरपना जगत् की अपेक्षा से है, परमपद नहीं है। आपेक्षिक अमरपना भी कर्म और ज्ञान भाव के अनुसार है। वह भी जब मरने के प्रथम सूक्ष्मता में होता है तब ही शरीरांत में फल देता है। यदि इस जगत् में उसका प्रयत्न अथवा तैयारी न हो तो शरीरांत में कुछ भी नहीं होता। मुक्ति चाहे आपेक्षिक हो चाहे परम हो, प्रत्यक्ष फल वाली है। मुक्ति शरीर की नहीं है, भाव की है। मन करके ही बंधन और मोक्ष है जब मन दिव्य ऐश्वर्य-भाव युक्त हो तब देवता स्वरूप है और वह ही मन अमन होकर आत्म ज्योति में एकता को प्राप्त हो तब परमपद है।

परमपद जिसे मोक्ष कहते हैं, किसी प्रतिबंध के न होने से होता है। परमतत्त्व को कोई प्रतिबंध करने वाला है नहीं तो भी जब अनादि अविद्या में पड़े हुए जीवों को परम तत्त्व का बोध नहीं होता तब अज्ञान युक्त जीव को अज्ञान और अज्ञान के पदार्थ परम तत्त्व के जानने से रोकने वाले हैं। माया और मायिक पदार्थों से परम तत्त्व का विरोध नहीं है। जब ज्ञानी परम तत्त्व को प्राप्त होता है तब उसे भी माया और मायिक पदार्थ बाध रूप नहीं होते इसीलिये मायिक शरीर आदि होते हुए भी ज्ञानी परम तत्त्व

में टिक सकता है। परम तत्त्व माया से ढक नहीं सकता किन्तु माया का भी प्रकाशक है। जब तक अज्ञान है तभी तक शरीरादि परम तत्त्व के बोध में बाधक होते हैं, बोध होने के बाद बाधक नहीं होते। जब तक बोध नहीं होता तब तक माया के दबाव में पड़ा हुआ परिच्छिन्न जीव भाव है, जब बोध हो जाता है तब जीव जीव भाव से उत्क्रमण करके तत्त्व में टिकता है। उस समय तत्त्व ही उसका शरीर होता है, माया लेश वाले स्थूल शरीरादि और क्रिया यदि परब्रह्म को बाधक होती हों तो उसको भी बाधक हों। ज्ञानी के शरीर को यदि अज्ञानी अपने शरीर के समान समझ कर प्राकृत जीव समझे तो इससे ज्ञानी के निश्चय स्वरूप में अन्तर नहीं पड़ता। इस प्रकार ज्ञान स्वरूप बना हुआ जीवन्मुक्त कहलाता है। जगत् में रहते हुए भी वह मुक्त है। जो अधिष्ठान और अध्यस्त के भेद को समझते हैं, वे जान सकते हैं कि अध्यस्त के दोष से अधिष्ठान कभी भी दूषित नहीं होता। इसी प्रकार अज्ञानियों की कल्पना से ज्ञानी कभी भी दूषित नहीं होता इस जगत् में रहता हुआ—जीता हुआ भी जो अपने आद्य भाव में टिका हुआ है, वह जीवन्मुक्त है।

उपाधि युक्त आभास चैतन्य सहित जीव कहलाता है, जीव को अनादि अनन्त जो कहा है, वह इस प्रकार के जीव को नहीं कहा किंतु जीव तत्त्व को कहा है। जीव का जो उपाधि वाला स्वरूप है, वह वास्तविक जीव नहीं है; जीव का वास्तविक तत्त्व शुद्ध आत्मा ही है। शुद्धात्मा को कभी बंधन है नहीं। उपाधियुक्त

जीव में भी बंधन उपाधि से है। विचार से तो उपाधि में भी बंधन सिद्ध नहीं होता। अज्ञान उपाधि और चैतन्य को एक करता है इससे अज्ञान की एकता में बन्धन है। अज्ञान से बंधन है और अज्ञान में बन्धन है। अज्ञान के कारण बंधन आत्मा में प्रतीत होता है। अज्ञान की निवृत्ति और अपने स्वरूप के बोध को मोक्ष स्वरूप कहते हैं। अज्ञान की निवृत्ति मोक्ष है और परमपद की प्राप्ति मोक्ष स्वरूप है। अज्ञान वाले जीव भाव का निवृत्त होना मोक्ष है। अज्ञान भाव रूप है इसलिये अज्ञान भाव की निवृत्ति का नाम मुक्ति है, अज्ञान भाव है और उसकी दृढ़ता स्थूल शरीरादि जगत् है। भाव की निवृत्ति से, भाव से हुआ स्थूल शरीरादि जगत् अवश्य निवृत्त होता है, जिसके भाव की निवृत्ति हो गई है, स्थूल शरीर की निवृत्ति अभी नहीं हुई है, ऐसा शरीरधारी जीवन्मुक्त कहलाता है, इसमें कोई ऐसी शंका करते हैं कि शरीरादि जगत् का उपादान कारण अज्ञान है, जब अज्ञान निवृत्त हो गया तब शरीर भी न रहना चाहिये इसलिये जीवन्मुक्त महात्मा हो नहीं सक्ता, इसका समाधान यह है कि जैसे जली रस्सी कुछ समय तक अपनी आकृति में रहती है इसी प्रकार अज्ञान निवृत्त हुए जीवन्मुक्त का शरीर भी कुछ समय तक दीखता रहता है। जिस प्रकार भुना हुआ चना देखने में चना होते हुए भी उसकी उत्पन्न होने की शक्ति का नाश हो जाता है इसी प्रकार अज्ञान का कार्य रूप शरीर होते हुए भी उस शरीर का अज्ञान जला हुआ होता है, अब वह अज्ञान अंकुर को उत्पन्न नहीं कर सक्ता। जिस अज्ञान के वेग से शरीर उत्पन्न हुआ था,

उस वेग को वह अवश्य समाप्त करेगा। जो शरीर मूलाज्ञान से स्थूलाज्ञान का हो गया है, वह मूलाज्ञान की निवृत्ति करने वाले के अधिकार से बाहर हो चुका है, वह अपने वेग को भले ही समाप्त करे, उसमें जीवन्मुक्त की कुछ हानि नहीं है। जिसका 'मैं' और 'मेरा' भाव अशेष हुआ है, जिसका जगत् में से विष उड़ गया है, जगत् उसका कुछ नहीं कर सक्ता। जो जगत विष रूप था, अब उसके लिये परमानन्द रूप हुआ है, दीखता हुआ जगत् भी अब उसकी दृष्टि में सत्यता रहित है, उसको सबमें अपने स्वरूप ही का भान होता है, जिसकी सब क्रिया परमानन्द स्वरूप है, जो क्रिया, कर्ता और करण को परमानन्द से भिन्न नहीं देखता ऐसा शरीरधारी शरीर आदि के अभिमान से मुक्त ज्ञानी इस अवस्था में जीवन्मुक्त कहलाता है। जीता हुआ मुक्त जीवन्मुक्त है; शरीर से जीता है, जगत् में जीते हुए के समान कार्य करता है परन्तु अवास्तविक ऐसे अज्ञान के निवृत्त होने से जो मुक्त है, वह जीवन्मुक्त कहलाता है। जीवन्मुक्त ही परम उपदेशक होता है। अज्ञानी न होकर जो अज्ञानियों को उपदेश देने में समर्थ है, जो शरीर होते हुए भी अशरीर है, वह जीवन्मुक्त है।

किसी जीव को पूर्ण संतोष नहीं होता, इस प्रकार का होना ही अज्ञान है। जब ज्ञान होता है तब संपूर्ण संतोष होता है, जब तक अपूर्ण होता है तब तक संतोष नहीं होता अर्थात् न्यून रहता है। जब आत्मा से पूर्ण होता है तब संतोष भी पूर्ण होता है। जगत् के पदार्थों की प्राप्ति से पूर्ण संतोष नहीं होता क्योंकि वे

एक से एक बढ़कर हैं, सब की प्राप्ति होना सम्भव नहीं है, अज्ञान से व्यक्ति भाव को प्राप्त हुआ व्यक्ति, रूप, पदार्थ स्थान आदिक की इच्छा किया करता है, यद्यपि व्यक्ति भाव को प्राप्त हुआ है तो भी वह स्वयं तत्त्व से परब्रह्म है परब्रह्म रूप पात्र बहुत विशाल है, भला ! तुच्छ पदार्थों से वह पात्र किस प्रकार भरे ? नहीं भर सक्ता ! जितना उसमें डालते जाते हैं उतना विशेष वह खाली दीखता रहता है। आन्तर चैतन्य पात्र अज्ञान से आच्छादित होने से ऐसा होता है, जब ज्ञान होता है तब उसे अपने पात्र की विशालता प्रतीत होती है और यह बोध भी होता है कि जो जो इच्छायें की जाती थीं, वे अज्ञान से थीं, वस्तुतः तो ब्रह्माण्ड भर के सब पदार्थ मुझमें हैं, मुझसे भिन्न नहीं हैं, मुझको सब प्राप्त हैं, सबका प्रकाशक, आधार, अधिष्ठान मैं ही हूँ। ऐसे सम्यक् बोध से जो तृप्त होता है, उसको ही संपूर्ण संतोष होता है, व्यापक का बोध होते ही व्यापक भाव में टिक जाने से व्यक्तिपने की सब इच्छायें निवृत्त हो जाती हैं। जब सब इच्छायें पूर्ण हो जाती हैं तब इच्छा करने वाला भी नहीं रहता। 'सब इच्छाओं के पदार्थ मेरे ही तत्त्व से हैं' ऐसे निश्चय वाला महान चक्रवर्ती राजा के समान होता है यानी ब्रह्मांड भर का शाहंशाह होता है। अज्ञान के नेत्रों से दूसरों को वह चाहे जिस स्थिति में दीखे किंतु स्वयं तो वह पूर्ण और शाहंशाह का भी शाहंशाह है।

एक समय एक राजा किसी एक पर्व पर अपने सैन्य सहित पूर्ण ठाट से देव दर्शन करने को अपनी राजधानी से बाहर गया

था। जब वहाँ से लौट कर आ रहा था तब मार्ग में एक मनुष्य पड़ा था। वह फटे टूटे हाल, अंग से मलिन और भद्दी आकृति का था, जो लोग उसे नहीं जानते थे वे उसे पागल, कंगाल और भिखमंगा समझते थे परन्तु वह पुरुष शाहंशाह को भिखमंगा समझने वाला था। सवारी के मार्ग में सड़क पर बैठा हुआ देख कर आगे चलने वाले सिपाही ने उससे वहां से हट जाने को कहा। तब वह पुरुष बोला "मैं यहां से क्यों उठ जाऊं?" सिपाही बोला "महाराज की सवारी आ रही है, तू मैले कुचैले कपड़े वाला है, बीच मार्ग में बैठा है, यह अच्छा नहीं लगता!" पुरुष बोला "वाह! मेरे कपड़े मैले बताता है! यह तो उमदा दुशाला है! हट! मेरे सामने से! मैं क्यों हटूँ?" सिपाही पागल समझ कर बोला "हट हट! महाराजा की सवारी आ रही है!" पुरुष बोला "वह महाराजा है तो मैं महाराजाओंका भी महाराजा हूं। उसे जाना हो तो पटली पर होकर निकल जाय!" सिपाही जाकर उसको हटाना चाहता था, दूसरे सिपाही ने उसे रोका और कहा "यह साधु है, हम उसे हटा नहीं सके, उसके न हटने की खबर हम अपने ऊपर के अधिकारी को देते हैं!" दोनों ने साधु के न हटने का समाचार अपने ऊपर के अधिकारी को दिया वह क्रोधित होकर साधु को उठाने आया परन्तु साधु के सामने आते ही उसका क्रोध शांत हो गया, इच्छा न होते हुए भी उसने साधु को हाथ जोड़ दिये और उठने को कहा। साधु ने कहा "मैं नहीं उठता! तेरा कहना नहीं मानता, जो तुझे फरियाद करनी हो तो अपने माने हुए राजा के

पास जाकर मेरी फरियाद कर दे !" अधिकारी साधु के इन तेजी के वचनों से डर गया, उसने यह बात दीवान से जाकर कही और दीवान ने राजा से कही। राजा समझदार था, अपनी सवारी सड़क के किनारे २ निकाल ले गया। उसके बाद राजा छोटी सवारी से साधु के पास पहुँचा, साधु ने राजा का कुछ भी आदर नहीं किया। राजा ने हाथ जोड़ नम्रता सहित कहा "महाराज ! मेरी सवारी इस मार्ग से जारही थी, जब आप से उठने को कहा गया तो आप ने कहा था कि मैं महाराजाओं का महाराजा हूँ, यह किस प्रकार हो सकता है ?" साधु ने कहा "सच तो है ! मैं सब महाराजों का महाराजा हूं !" राजा ने कहा "आप मुख से ही ऐसा कहते हो या राज्य की कोई सामग्री भी आपके पास है ? राजाओं के पास तो सैन्य आदि बहुत मनुष्य होते हैं ! आपके पास तो कोई भी नहीं दीखता !" साधु बोला इससे क्या हुआ ? मेरी मौज ऐसी ही है ! मैं सैन्य क्यों रक्खूं ? तेरे बहुत शत्रु हैं, दूसरे राजा तेरा राज्य छीन न लें, उनका तुझको भय है, मेरा कोई शत्रु नहीं, मेरा राज्य इस प्रकार की किले-बंदी से दृढ है कि कोई ले ही नहीं सक्ता ! सामान्य मनुष्य तो क्या ! ब्रह्मा, विष्णु, महेश और स्वयं देवताओं का राजा इन्द्र का सामर्थ्य मेरा राज्य छीन लेने का नहीं है !" राजा सत्संगी था, मुसकराकर बोला "आपके पास धन का भंडार तो अवश्य होगा ?" साधु बोला "मैं धातु, पाषाणोंके टुकड़ों की रक्षा करना अच्छा नहीं समझता ! मुझे खजाने की आवश्यकता नहीं है, ब्रह्मांड भर का खजाना मेरा खजाना है, बोल इतना खजाना तेरे

पास कहां है ?" राजा फिर बोला "आपका राजमहल कहां है ? और रानियां कहां रहती हैं ?" साधु बोला "मेरा राजमहल दिव्य है, वह तुझे न दीखेगा ! वह इतना बड़ा है कि उसकी सुन्दरता और लम्बाई, चौड़ाईका कोई माप ही नहीं निकाल सक्ता ! कहता हूँ, समझ सक्ता हो तो समझः—ब्रह्मांड मेरी राजधानी है और आद्य तत्त्व ही मेरा राजभवन है। करुणा, मुदिता, अदीनता, निर्भयता आदि मेरी धर्मपत्नियां हैं। सब ही राज्य मेरा है; सब राजाओं का मैं राजा हूँ, स्वयं तू भी मुझको कर देने वाला राजा है !" राजा बोला "आपकी वाहन आदि सवारी कहां हैं ?" साधु बोला "तुझको सवारी चाहिये, मुझे उठाने को कोई समर्थ नहीं है, यदि तू पूछे कि हड्डी पिंजर की सवारी कौनसी है तो सुनः—जगत् भर की सब सवारियां मेरी ही हैं; क्या तू मुझे अपनी बग्घी में बैठने नहीं देगा ?" राजा बोला "बैठिये, वह आपकी ही है !" साधु बोला "तब पूछता क्यों है ? मैं तबेले में घोड़े गाड़ी रखने की झंझट नहीं करता। सब सवारियां मेरी ही हैं, जब चाहूं तब मिल जाती हैं, सबकी पाक शाला मेरी ही पाक शाला है, यदि तू विचार सक्ता हो तो विचार कि मैं शाहंशाह हूँ या नहीं ?" राजा बोला "आपने कहा सो सब ठीक है परन्तु हमको जैसा सुख भोग है आपको कहां है ? हमारा सा सुख आपको नहीं दीखता !" साधु बोला "मुझको जैसी शांति है, ऐसी शांति तुझको नहीं दीखती ! तू बाहर के नाशवंत पदार्थों में सुख और भोग मानता है, मैं अविनाशी तत्त्व में सुख और भोग मानता हूँ; तेरा सुख और भोग पराधीन है, मेरा भोग सुख

स्वाधीन है, इसी लिये मैं कहता हूं कि मैं महाराजों का महाराजा हूं !" राजा समझ गया और साधु का परम भक्त हुआ। इस साधु के समान जिसको शांति हो, जिसको सब प्रकार से सब में सुख ही सुख मालूम होता हो, वह जीवन्मुक्त है। ऐसे सुख का भोग ही जीवन्मुक्ति का आनन्द है।

महा वाक्य से उत्पन्न हुए ब्रह्म साक्षात्कार से विद्वत् संन्यासियों को जीवित अवस्था में कर्ता भोक्ता आदि सर्व प्रतीति के निवृत्त होने को जीवन्मुक्ति कहते हैं, ब्रह्म साक्षात्कार युक्त चित्तकी विश्रांति वाला जीवन्मुक्ति का अधिकारी होता है अर्थात् साक्षात्कार के पश्चात् वासनाक्षय और मनोनाश करने से जीवन्मुक्ति होती है। ज्ञानी दो प्रकार के होते हैं:—१ उपासना करके ज्ञान में आये हुए और २ उपासना रहित ब्रह्म साक्षात्कार करने वाले। जिसने उपासना करके ज्ञान प्राप्त किया है, उसको उपासना के समय में ही वासनाक्षय और मनोनाश सिद्ध हुआ है इसलिये ज्ञान के पश्चात् वे उसको करने नहीं पड़ते परन्तु जिसने प्रथम उपासना नहीं की है उसे ज्ञान के बाद वासनाक्षय और मनोनाश करना पड़ता है। इस प्रकार तत्त्वज्ञान, वासनाक्षय और मनोनाश तीन जीवन्मुक्ति के हेतु हैं। ये तीनों कारण, सूक्ष्म और स्थूल रूप होते हुए भी परस्पर सम्बन्ध वाले हैं। सम्बन्ध इस प्रकार है:— यह दृश्य प्रपंच मिथ्या है, एक अद्वितीय आत्मा पारमार्थिक है, आत्मा सर्व है, आत्मा से अन्य कुछ भी नहीं है, ऐसे तत्त्व ज्ञान से विषयों के अभाव से राग द्वेषादि रूप वासना का क्षय होता

है, यहां तत्त्व ज्ञान कारण है और वासना क्षय कार्य है। वासनाक्षय न होने से तत्त्वज्ञान के भाव में भी विषयों की सत्यता निवृत्त नहीं होती। विषयों की सत्यता की निवृत्ति के निमित्त वासनाक्षय तत्त्वज्ञान का कारण हुआ। इसी प्रकार वासनाक्षय मनोनाश का कारण है। वासना का क्षय न हो तो राग द्वेषादि से मन दूषित रहता है, दूषित मन में तत्त्वज्ञान उत्पन्न नहीं होता। मन के राग द्वेषादि हटने से वासना का नाश होता है, यहां मनोनाश वासनाक्षयका कारण है। ऐसे ये तीनों एक दूसरे के हेतु हैं। एक दूसरे को दृढ़ बनाता है। जब तीनों दृढ़ होजाते हैं तब ही यथार्थ तत्त्वज्ञान होता है। ऐसा तत्त्वज्ञान ही मोक्ष का हेतु है।

उपासना रहितको जो साक्षात्कार बताया है, वह अदृढ़ होता है इसीलिये उसको पूर्ण करने को वासनाक्षय और मनोनाश की आवश्यकता है। तत्त्वज्ञान आवरण को निवृत्त करता है, वासनाक्षय विक्षेप को निवृत्त करता है और मनोनाश मल दोषको निवृत्त करता है। इस प्रकार जब तीनों की एक साथ सिद्धि होती है तब शरीर रहते हुए जीवन्मुक्त कहलाता है।

एक गृहस्थ के यहां जब पुत्र का जन्म हुआ तब ज्योतिषियों ने कहा कि उन्नीस वर्ष में यह राजा का दामाद होगा, यह बात फैलती हुई राजा के कान तक पहुँची। राजा ने गृहस्थ से पुत्र को मांग लिया। वह उस पर बहुत क्रोधित था इसलिये उसने उसको एक संदूक में बन्द करके रात्रि के समय नदी में बहा दिया। संदूक बहता हुआ शहर के अंतिम घाट पर सुबह होते ही पहुंचा।

इस समय वहां एक पुत्र रहित धनवान स्नान करने को आया था उसने संदूक को खोला तो उसमें उसने एक सुंदर पुत्र को देखा। उसको वह अपने घर ले गया और पुत्र समझ कर बड़ा करने लगा। जब पालित पुत्र अठारह वर्ष का हुआ तब वह श्रीमान् उसको लेकर एक भारी दरबार में गया। राजा उस पुत्र को पहिचान गया और धनवान से पूछने लगा "यह सुंदर युवा किसका पुत्र है" श्रीमान् ने कहा "यह मेरा पालित पुत्र है ?" राजा ने कहा इस युवा को थोड़े दिन के लिये मुझे दे दे ! मुझको एक पत्र रानी को भेजना है।" श्रीमान् ने पुत्र को राजा के आधीन कर दिया। युवा का नाम अमृतलाल था। राजा नें अमृतलाल को एक पत्र देकर कहा "यहां से चौदह कोस पर रानी अपने नैहर गई है वहां जाकर रानी को यह पत्र दे आ, अन्य किसी के हाथ में मत दीजो और तू भी न खोलियो।" अमृतलाल "जैसी आज्ञा" कहकर, पत्र ले चल दिया। वह चलते २ मार्ग भूल गया, सायंकाल हो गया तब उसे एक झोंपड़ी मिली। झोंपड़ी में एक बुढ़िया बैठी थी, अमृतलाल ने उससे कहा "वृद्ध माताजी ! मैं चलते २ थक गया हूँ और मार्ग भूल गया हूँ, आज की रात्रि यदि आप मुझे यहां पड़ा रहने दो तो मैं आपका ऋणी रहूंगा।" अमृतलाल के सुँदर स्वरूप को देख कर बुढ़िया को दया आई। उसने उसे झोंपड़ी के कोने में रहने को कह दिया। उस बुढ़िया के पांच पुत्र थे, वे डकैती का व्यवसाय करते थे। जब वे रात्रि को घर आये तब एक अज्ञान बालक को अपनी झोंपड़ी में सोया हुआ देख कर उन्होंने बुढ़िया से पूछा। बुढ़िया ने सब बात कही।

डाकुओं ने गुप्त पत्र का मर्म जानने के लिये अमृतलाल की जेब में से पत्र निकाला और खोल कर पढ़ा तो उसमें लिखा था "इस पत्र को लेकर आने वाले को पत्र लेकर तुरन्त मरवा कर गाड़ देना" अमृतलाल का सुन्दर स्वरूप देख कर डाकुओं को भी दया आ गई। उन्होंने इस पत्र को फाड़ डाला और दूसरा पत्र "इस पत्र ले आने वाले का पत्र लेकर तुरन्त ही राजकन्या के साथ विवाह कर देना" ऐसा लिखकर जेब में रख दिया। अमृतलाल रात्रि भर नींद में पड़ा रहा, सुबह होते ही उठ कर चल दिया और सायंकाल को रानी के पास पहुँचा और पत्र उसके हाथ में दे दिया। पत्र पढ़ कर रानी ने राजकन्या का विवाह तुरन्त ही अमृतलाल के साथ कर दिया। दूसरे दिन अमृतलाल वहां से लौट कर राजा के पास पहुँचा और शादी होने का हाल कहा। राजा बहुत क्रोधित हुआ। अमृतलाल से सब बात पूछने से उसे निश्चय हो गया कि उसने कुछ किया नहीं है, जो कुछ गड़ बड़ वह अवश्य झोंपड़ी में हुई। राजा बोला "तू कोई विलक्षण पुरुष है, तेरे ऊपर किसी की प्रबल रक्षा है, इसी कारण तू मेरा दामाद हुआ है, परन्तु जब तक सूखे हुए अमृत के सरोवर में से अमृत नहीं ले आवेगा तब तक मैं तुझे अपने दामाद रूप से स्वीकार नहीं करूँगा।"

सूखा हुआ अमृत का सरोवर कहां है उसकी अमृतलाल को खबर न थी तो भी वहां से अमृत लेने को चल पड़ा। बहुत दूर जाने के बाद एक शोभा वाले एकांत स्थान में उसको एक साधु

का दर्शन हुआ। रात्रि हो गई थी इसलिये साधु को नमत करके अमृतलाल ने रात्रि भर वहां रहने की आज्ञा ली। साधु ने कहा हे सुंदर युवा! तू कहां जा रहा है?" अमृतलाल ने अपना सब वृत्तान्त सुनाया और कहा "हे भगवन्! अमृत का सरोवर कहां है, क्या आप जानते हैं? वह सूखा पड़ा हुआ है, किस उपाय से अमृत से पूर्ण हो सकता है और मैं उसें किस प्रकार ला सक्ता हूँ, यह बात आप मुझे बतादें तो मेरा हित हो!" यह साधु सामान्य साधु न था, सिद्ध था, अमृत के सरोवर को जानता था। युवा का वृतान्त सुन कर उसको उस पर दया आगई, करुणा करके बोला "वत्स तूने अमृत ले आने का संकल्प किया है, यद्यपि अमृत लाना कठिन है तो भी मैं तुझको उसकी सब चाभी देता हूँ, सुनः—तू यहां से उत्तर की तरफ सीधा चला जाइयो, अठारह दिन के बाद एक नदी आवेगी, नदी का जल बहुत उछलती हुई तरंगों वाला होगा, ऐसा मालूम होगा कि उसमें जल बहुत है परंतु बहुत न होगा! 'हंस' 'हंस' इस मंत्र का उच्चारण करता हुआ तू नदी में सीधा चला जाइयो। बाद थोड़ी दूर पर चारों तरफ वृक्ष छटाओं से घिरा हुआ एक सरोवर तुझको मिलेगा; उसको तू अमृत का सरोवर समझियो, वह बहुत लम्बा चौड़ा है परंतु उसमें अमृत की एक भी बूँद नहीं है, उस सरोवर के किनारे किनारे चला जाइयो, एक सुँदर घाट तुझको मिलेगा, उस की सब शोभा मारी गई है, यह घाट रत्नों का बना हुआ है परंतु अब वह अच्छे पाषाणों का भी नहीं दीखता। उसके सीधे हाथ पर एक सुंदर वृक्ष मिलेगा, वह सुवर्ण वृक्ष है परंतु इस समय

उसमें एक भी हरा पत्ता नहीं है, सब पेड़ सूखा पड़ा है। घाट के नीचे एक गड्ढा है, उसमें तीन मगर रहते हैं। एक मगर है, दूसरी मगर की मादा है और तीसरा मगर का बच्चा है। उन तीनों में पूर्ण प्रेम है। तीनों में से कोई अकेला नहीं मर सक्ता, जो कोई उनको एक साथ मारेगा तभी मरेंगे। जिस प्रकार उन तीनों का परस्पर सम्बन्ध है इसी प्रकार अमृत के सरोवर, सुवर्ण वृक्ष और रत्नघाट का सम्बन्ध है। जब से वे तीनों मगर उस सरोवर में आ गये हैं तब से सरोवर सूख गया है। मगर से सरोवर सूखा है, मादा से सुवर्ण वृक्ष सूखा है और मगर के बच्चे से घाट विरूप हो गया है। मेरे पास तीन तीर और एक कमान है, उसको तू लेजा 'अहं ब्रह्मास्मि' इस मंत्रसहित तीनों बाणों को एक साथ छोड़ियो, तीनों मगर मर जांयगे, जब मगर और मगर का कुटुम्ब मर जायगा उसी समय सरोवर अमृत से पूर्ण हो जायगा, सुवर्ण वृक्ष हरा और विशाल हो जायगा और रत्न-घाट रत्नों के प्रकाश से चमक उठेगा!" साधु का यह उप-देश ग्रहण कर अमृतलाल आनन्द से सोया, सुबह उठकर साधु से तीर और कमान लेकर दोनों मंत्रों को याद करता हुआ आगे चला, अठारह दिन बाद चंचल नदी मिली। अमृतलाल 'हंस' मंत्र का उच्चारण करता हुआ नदी से निकल गया, सूखा सरोवर आया, उसके घाट पर पहुंचा और 'अहं ब्रह्मास्मि' मंत्र सहित कमान पर तीन बाण चढ़ा कर एक साथ छोड़े, तीनों मगर मर गये! उसी समय सरोवर खलबला कर अमृत से पूर्ण हो गया. सुवर्ण वृक्ष हरा हो गया और घाट रत्नों से चमकने लगा!

अमृतलाल के आनन्द का पार न रहा ! उसने साधु का बहुत ही उपकार माना । बाद उसने सुवर्ण पत्र तोड़कर दोना बनाया, दोने में अमृत भरा, घाट के पास तीन अमूल्य रत्न मिले उनको लेकर वह वहां से चला, चल कर साधु के पास पहुँचा, साधु को नम्रता पूर्वक प्रणाम किया और उसका आभार मान कर वहां से श्वसुर के पास पहुंचा और अमृत दिखाया, अमृत देखते ही राजा बेहोश हो गया, अमृतलाल ने राजा को अमृत का पान कराया, राजा होशमें आया और अमृतलालके साथ कन्याका विवाह कबूल किया और राज दामाद को सौंप कर तपश्चर्या करने को जंगल में चला गया ।

तत्त्व ज्ञान, वासनाक्षय और मनोनाश समझने का यह दृष्टांत है । जिस प्रकार तीनों मगरों का एक दूसरे से सम्बन्ध था, तीनों एक साथ ही मरे थे इसी प्रकार तत्त्व ज्ञान, वासनाक्षय और मनोनाश ये तीनों एक ही साथ होते हैं । इस दृष्टांत को इस प्रकार भी समझ सकते हैं:—अमृतलाल का मूल पिता गृहस्थ कर्म था । अमृतलाल जीव है, जीव कर्म से बना है । उन्नीसवें वर्ष में अमृतलाल का राजकन्या से विवाह हुआ । सत्तरह तत्त्व का लिंग शरीर अठारवीं मूलाविद्या और उन्नीसवां परम तत्त्व है । राजा अहंकार उसकी रानी ब्रह्म जिज्ञासा है, राज पुत्री अचलावती पूर्ण शांति है, अमृत का सरोवर परम तत्त्व ब्रह्म है, परम तत्त्व के ज्ञान रूप अमृत का अमृतलाल ने पान किया, परम शांति रूप राजकन्या उसको प्राप्त हुई । अमृत के सरोवर को सुखा देने वाला अज्ञान

आवरण मगर है। मगर रूप आवरण की भार्या विक्षेप शक्ति वासना है और पुत्र मल रूप मन है। जब अज्ञान, वासना और मनका एक साथ ही नाश किया जाता है तब ही परम शांति प्राप्त होती है। वासना सूखा हुआ सुवर्ण का वृक्ष है जब वह हरा होता है तब आत्मवास होता है। बिगड़ा हुआ घाट मन है, जब वह रत्नरूप होता है तब अमन रूप है, इस प्रकार जीवन्मुक्ति के हेतु रूप ये तीनों अवश्य होने चाहिये। यदि ये तीनों यथार्थ न होंगे तो साक्षात्कार अथवा बोध संपूर्ण फलदाता न होगा। अपरोक्ष ज्ञान दो प्रकारका है:—दृढ़ और अदृढ़। जो ज्ञान केवल शब्द से हुआ हो, जिसमें वासनाक्षय और मनोनाश न हुआ हो वह अदृढ़ है। अदृढ़ ज्ञान के पश्चात् श्रवण, मनन, निदिध्यासन अथवा तत्त्वज्ञान, वासनाक्षय और मनोनाश की आवश्यकता है। दृढ़ ज्ञान संपूर्ण ज्ञान है, इसमें वासनाक्षय और मनोनाश प्रथम ही होजाता है इसलिये उनको करने की आवश्यकता नहीं रहती। जिसको दृढ़ ज्ञान है, वह जीवन्मुक्त है।

अज्ञान–माया तमोगुण रूप, वासना रजोगुण रूप और मन सतोगुण रूप है। इस प्रकार जब तीनों गुणों का अभाव होता है तब शुद्ध सतोगुण वर्तता है। शुद्ध सतोगुण में ही जीवन्मुक्ति है। यानी प्रकृति के तीनों गुण वर्तते हुए तीनों गुणों से भिन्न रहना जीवन्मुक्ति है। ऐसा होने से प्रकृति के गुणों का जो विकार है, वह विकार नहीं होता। जब गुणों के साथ मिलता है तब मिलने वाला गुणयुक्त होजाता है। गुण होते हुए गुणों के शरीर और

व्यवहार के ऊपर दृष्टि होते हुए जब द्रष्टा के भाव में रहता है तब जीवन्मुक्ति के आनन्दका अनुभव करता है। बोध होने के पश्चात् और विदेह कैवल्य के मध्य में जीवन्मुक्ति है। बोध की स्थिति के बाद विदेहमुक्ति तक का दर्जा जीवन्मुक्ति है। जीवन्मुक्ति के बाद विदेह कैवल्य के लिये कुछ कर्तव्य शेष नहीं रहता। भोग की समाप्ति के बाद विदेह मुक्ति स्वयं ही होती है या यों कहो कि ज्ञान होने के बाद न्यून प्रारब्ध के भोग की जो अवस्था है, वह जीवन्मुक्ति है। जिसका प्रारब्ध सम और न्यून शेष रहा हुआ होता है, विशेष करके उसको ही जीवन्मुक्ति का अकृत्रिम आनंद होना संभव है। ज्ञान होने के बाद सब ज्ञानियों का प्रारब्ध एकसा नहीं होता इसलिये जीवन्मुक्ति का आनन्द भी सबको एक समान नहीं होता। दूसरी रीति से कहा जाय तो यह कह सकते हैं कि दृढ़ अपरोक्ष ज्ञान होने के बाद ज्ञान करके जो प्रारब्ध दग्ध हो गया है, जगत् में उसकी प्रतीति की अवस्था जीवन्मुक्तावस्था है। जीवन्मुक्त और विदेहमुक्त में कुछ अन्तर नहीं हैं. दोनों ही मुक्त हैं। दोनों को ही कुछ कर्तव्य नहीं है। जो जीवन्मुक्त होता है, वह भावसे विदेहमुक्त ही होता है। विदेहमुक्ति में त्रिपुटी रहित आनंद है, जीवन्मुक्ति में दग्ध त्रिपुटी से साक्षी रूप से आनन्द है। जीवन्मुक्ति होते ही ब्रह्मलोक प्राप्त होजाता है, ऐसा समझना चाहिये क्योंकि ब्रह्मलोक तक का अर्चिमार्ग ज्ञान होते ही तै हो जाता है। शरीरांत में वह ब्रह्म को ही प्राप्त होता है, ब्रह्मलोक को प्राप्त नहीं होता।

जीवन्मुक्ति ज्ञान की सप्त भूमिकाओं में है। शुभेच्छा विचारणा, तनुमानसा, सत्वापत्ति, असंसक्ति पदार्थाभाविनी और तुर्यगा ये ज्ञान की सात भूमिकायें हैं, प्रथम की तीन श्रवण, मनन और निदिध्यासन रूप हैं, इनकी अवस्था जाग्रत् है। चौथी सत्वापत्ति भूमिका में ब्रह्म ज्ञान होता है। यह भूमिका ब्रह्म साक्षात्कार रूप है, इस अवस्था में पुरुष ज्ञानी कहा जाता है। ज्ञानी की संज्ञा ब्रह्मवित् है। चौथी भूमिका के ऊपरकी भूमिकाओं में चित्त की विश्रांति के तारतम्य से दृष्ट सुख की विशेपता होती है, वह दृष्ट सुख जीवन्मुक्ति कहलाता है। चौथी, पांचवीं, छठी और सातवीं भूमिका वालों को मोक्ष समान है यानी मोक्ष में विशेषता अथवा न्यूनता नहीं है। शरीर होते हुए सुख की विशेपता जीवन्मुक्तिका आनंद है। पांचवीं भूमिकामें ज्ञानी ब्रह्मविद्वर कहलाता है, छठी में ब्रह्मविद्वरीयान और सातवींमें ब्रह्मविद्वरिष्ठ कहा जाता है। चौथी भूमिका वाले ज्ञानीको प्रपंच के मिथ्यात्व निश्चय और चैतन्य स्वरूप आत्मा के निश्चय से चित्त की एकाग्रता है तो भी उसे प्रारब्ध भोग के समय व्यवहार बाधितानुवृत्ति से होता है इसलिये उसके चित्त की निरंकुश एकाग्रता नहीं होती। ऊपर की भूमिका वाले जीवन्मुक्तका चित्त अभ्यास से नष्ट हुआ होता है इसलिये उसको बाधानुवृत्ति स्वाभाविक होजाती है। उसके चित्त की एकाग्रता निरंकुश होती है। चित्त की निरंकुश एकाग्रता जितनी विशेष होती है उतना ही विशेष दृष्ट सुख होता है। जीवन्मुक्त के तीन दर्जे हैं:—मंद, मध्यम और उत्तम। ये तीन दर्जे पूर्व के प्रारब्ध भोग की अधिकता और न्यूनता के अनुसार हैं।

जिसको सामान्य भोग की जितनी न्यूनता होती है उतना ही उसका जीवन्मुक्ति का दर्जा श्रेष्ठ होता है, जिसको विचित्र प्रकार का विशेप भोग और व्यवहार होता है उसको चित्तकी एकाग्रताकी न्यूनता से इष्ट सुखकी भी न्यूनता होती है। सामान्य और थोड़ा भोग ही जीवन्मुक्ति के आनंद को देने वाला होता है।

## ज्ञान की सात भूमिकायें।

| | साधन. | | | ज्ञान. | जीवन्मुक्ति. | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| भूमिका | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
| नाम | शुभेच्छा | विचारणा | तनुमानसा | सत्वापत्ति | असंसक्ति | पदार्थाभाविनी | तुर्यगा |
| अभ्यास | श्रवण | मनन | निदिध्यासन | साक्षात्कार | मंदबुद्ध | बुद्ध | प्रबुद्ध |
| अवस्था | जाग्रत | | | स्वप्न | सुषुप्ति | सुषुप्ति | तुर्य |
| पात्र | मुमुक्षु | | | ज्ञानी | सिद्ध | सिद्धतर | सिद्धतम |
| संज्ञा | अधिकारी | | | ब्रह्मवित् | ब्रह्मविद्वर | ब्रह्मविद्वरीयान | ब्रह्मविद्वरिष्ठ |

आरम्भ की जीवन्मुक्ति असंसक्ति रूप है, उसमें ज्ञानी मंद बुद्ध होता है और ब्रह्मविद्वर कहलाता है। मध्यम जीवन्मुक्ति पदार्थाभाविनी रूप है इसमें ज्ञानी बुद्ध होता है और ब्रह्मविद्वरीयान कहलाता है। उत्तम जीवन्मुक्ति तुर्यगा रूप है, इसमें ज्ञानी प्रबुद्ध होता है और ब्रह्मविद्वरिष्ट कहलाता है। इन तीनों में दृष्ट सुख का भेद इस प्रकार समझना चाहिये:—जैसे तीन मनुष्य मुम्बई से कलकत्ते जाने के लिये रेलगाड़ी में सवार हुए, तीनों गाड़ी में बैठे हैं, कलकत्ते जा रहे हैं, इसलिये अवश्य कलकत्ते पहुँचेंगे, एक ही समय पहुंचेंगे परन्तु एक दर्जे में नहीं बैठे हैं। प्रथम खर्च कम होने से तीसरे दर्जे का टिकट लेकर तीसरे दर्जे में बैठा है, दूसरा ड्योढ़े दर्जे में और तीसरा दूसरे अथवा पहिले दर्जे में बैठा है। तीनों को गाड़ी में जो समय निकालना है, उसमें आराम की न्यूनता है। तीसरे दर्जे वाले को बैठने की गाड़ी ठीक नहीं है क्योंकि उसमें बैठने का स्थान कम है और स्टेशन २ पर मनुष्य चढ़ते उतरते हैं इसलिये वह शांति से बैठ नहीं सकता, उतरते चढ़ते मनुष्यों को देखना पड़ता है। कभी ऐसा भी होता है कि उतरने वाला सोये हुए की वस्तुयें लेकर उतर जाता है। कलकत्ते पहुंचने तक का मार्ग कष्ट से तै करना पड़ता है तो भी गाड़ीमें बैठकर जाने वाला पैदल जाने वालेसे अच्छा है ऊपर के दर्जे वालों के समान सुख इसमें नहीं दीखता। इन्टर में भी उतरने चढ़ने का झगड़ा रहता है और रात को सोने का स्थान कभी मिलता है कभी नहीं मिलता। सेकन्ड फर्स्ट क्लास इन सब से उत्तम हैं। बैठने की बैठकें उत्तम होती हैं,

उत्तम मनुष्य ही विशेष कर के इनमें बैठते हैं, गाड़ी सुशोभित, बैठकें चौड़ी, गद्दे वाली और मुलायम होती हैं। ऊपर बिजली का पंखा लगा होता है, पाखाने की कोठरी अलग और स्वच्छ होती है इसलिये उनमें बैठने वाले को विशेष सुख है। इसी प्रकार जीवन्मुक्ति के सुख को समझना चाहिये। जीवन्मुक्ति में मोक्ष का फल प्रत्यक्ष प्रतीत होता है। जीवन्मुक्त मोक्ष के भाव से निरंकुश रहता है और कितने ही झगड़े होते हुए भी झगड़ों से अलिप्त और सुखी रहता है—सुखका अनुभव करता है।

आरम्भ के जीवन्मुक्त का भाव—लक्षण इस प्रकार होता है:—आरम्भ के जीवन्मुक्त को जगत् बुरा लगता है, जगत् के पदार्थों में उसका मन नहीं लगता। उसको पदार्थों में तिरस्कार होता है। ज्ञान प्राप्ति के निमित्त पूर्व में वैराग्यका जो अभ्यास किया गया था, उस वैराग्य ने अज्ञान की निवृत्ति रूप अपना कार्य कर दिया है तो भी वैराग्य की तेजी का प्रवाह अभी निवृत्त नहीं हुआ है इसलिये प्रापंचिक पदार्थों में वैराग्य—तिरस्कार होता रहता है। कभी २ पदार्थों में तिरस्कार न होकर भाव ही हो जाता है, फिर जब ज्ञान का ख्याल आता है तब अपने राग को हटाता है, कभी तो राग हट जाता है, कभी चिपटा हुआ प्रेम जल्दी से नहीं हटता तब चित्त व्यग्र होता है, अपने को तिरस्कार देता है, विषय का आंतर प्रेम न हटनेसे दुखी होता है परन्तु ऐसा कभी २ ही होता है। विशेष करके तो आत्म बोध के प्रभाव से सुखाभास ही होता है। वैराग्य में भी

उसको सुख मालूम होता है। जब बोध स्वरूप में लक्ष टिका हुआ होता है तब वह अति प्रसन्न होता है। उसकी आत्मभाव की वृत्ति आत्म प्रकाश को वारम्वार छूती है, उस समय वह अपने को कृतार्थ समझता है परन्तु जब वृत्ति बहिर्मुख होती है और विषयों की तरफ ध्यान जाता है तब दुखी होता है, प्रपंचके सब पदार्थों में से उसका राग हट जाता है परन्तु स्थूल राग ही हटता है इसलिये राग निवृत्ति की सम्पूर्ण प्रसन्नता नहीं होती। उसको जो प्रसन्नता होती है, उस प्रसन्नता का विशेष अंश आत्माभास में होता है। उसने अपने शुद्ध स्वरूप को जान लिया है तो भी वह उसमें थोड़े समय तक ही टिक सकता है। वह आभास के विकारों को छोड़ कर मात्र आभास में ही टिकता है। बहुधा उस की प्रवृत्ति की स्थूल क्रिया स्थूल राग सहित नहीं होती परन्तु अभी उसका सूक्ष्म राग का दबाव निवृत्त नहीं हुआ होता, उसको जो ब्रह्मानन्द का भास होता है, वह स्थूलता को लिये हुए होता है। वह जगत् को झूठा समझता है परन्तु व्यवहार में उद्विग्न होता है। जगत् झूठा है, ऐसा उसका वृत्ति प्रवाह अखंडित नहीं रहता, अभी उसकी जगत की दृष्टि गई हुई नहीं होती। प्रथम अज्ञान दशा में जगत् के व्यवहारको सच्चा समझता था अब झूठा समझने लगता है तो भी जगत्की तरफसे वृत्ति टूटती नहीं है। जगत्की वृत्ति को तोड़ने का वारंवार यत्न करना पड़ता है उसको आत्म लक्ष से आनंद और जगत् भाव से दुःख होता रहता है। जगत् की अत्यन्त निवृत्ति की तरफ उसका प्रयत्न होता है और जितनी ब्रह्म में

एकाग्रता होती है उसके प्रमाण से आनन्दित होता है थोड़ा दुःख का भान होने पर भी वह अज्ञानी से विशेष सुखी और प्रसन्न रहता है। चौथे भूमिका वाले ज्ञानी से भी उसके आनन्द की मात्रा अधिक होती है। वह प्रारब्ध कर्म की समाप्ति की राह देखता रहता है शरीर में रहना उसको बोझा रूप मालूम होता है परन्तु ऐसी वृत्ति भी अखंडित नहीं रहती। ब्रह्म सत् है, यह अनुभव उसको होता रहता है। छठी भूमिका वाला जीवन्मुक्त जो ब्रह्मविद्वरीयान कहलाता है, उसका भाव—लक्षण इस प्रकार होता है:—पूर्व भूमिका जो असंसक्ति थी, उसका अभ्यास दृढ़ होने से स्वाभाविकता से उच्च भूमिका में आता है। प्रथम जो जगत् झूठा, दुःख रूप और तिरस्कार युक्त दीखता था अब वह उसे इस प्रकार का नहीं दीखता। अब जगत् को वह स्वप्न अथवा सुषुप्ति के समान देखता है जगत् का दुःख भी स्वप्न के दुःख के समान हो जाता है। कोई मनुष्य निद्रा में स्वप्न देखे और जाग्रत होकर उसे स्वप्न की और स्वप्न के दुःख की जैसी स्मृति होती है; इसी प्रकार ब्रह्म विद्वरीयान को जगत् होता है, स्वप्न देखाव मात्र है, वस्तुतः नहीं है, उसका दुःख भी इसी प्रकार का है, ऐसा ही वह जगत् को मानता है, ऐसा मानने से जगत् और जगत् के कष्ट उसे विशेष कष्ट नहीं देते। सब क्रिया शरीर से लेकर अंतःकरण तक ही होती है, ऐसा जान कर उसके व्यवहार की क्रिया और क्रिया का असर व्यवहारिक शरीर और अंतःकरण में ही रहता है, उसकी क्रिया और दुखादिक का आत्मा के साथ संमेलन नहीं होता। वह ऐसा अनुभव करता है कि

आत्मा में कोई भी क्रिया नहीं होती, क्रियाओं का वोध करते हुए वह साक्षी भाव में टिका हुआ रहता है और जानता है कि मेरे प्रकाश में सब क्रिया होती है तो भी क्रिया मेरी नहीं है मेरी क्रिया न होने से क्रिया और क्रिया के ज्ञान का फल किसी प्रकार भी मुझ को नहीं है। वह किसी समय भूल कर भी राग करके जगत् में प्रवर्त नहीं होता। जगत् की तरफ से स्थूल और सूक्ष्म दोनों प्रकारका राग उसका निवृत्त हुआ होता है। पूर्व भूमिका में विशेष करके वह चिदाभास में टिकता था, इस भूमिका में अब वह जिस का चिदाभास हुआ है, ऐसे शुद्ध साक्षी में टिकता है। वह टिकाव भी कभी जाता नहीं है, जब बुद्धि वृत्ति व्यवहार में प्रवर्त होती है तब भी उसे साक्षी का पक्का निश्चय बना रहता है इसलिये उसकी बुद्धि वृत्ति स्थूल में अथवा सूक्ष्म में अधिक रागयुक्त नहीं होती, ऐसे ही वह व्यवहार में अत्यन्त ग्लानि युक्त अथवा वैराग्य युक्त भी नहीं होता। कर्तापने के विशेष अभिमान से रहित सामान्यता से व्यवहार में प्रवर्त होता है अथवा नहीं होता। पूर्व भूमिका में आत्मानन्द की मात्रा जो न्यून थी, इस भूमिका में बढ़ जाती है साक्षी में टिकाव होता है तो भी यह बोध रहता है कि वह अनात्मा का साक्षी है। साक्षी शुद्ध है, ऐसा जानते हुए भी संपूर्ण व्यक्तित्व का अभाव नहीं हुआ है। वह शुद्ध-प्रत्यगात्मा में टिका हुआ होता है, परब्रह्म को लक्ष से जानता है, परब्रह्म के पूर्ण लक्ष में वृत्ति का वारंवार टिकाव भी होता है इसी से अन्य समय में भी विशेष आनन्द से युक्त होता है। साक्षी का भाव दृढ़ होने से दुःख रूप प्रपंच का भान भी न्यून होता है अज्ञान और विक्षेप

रूप प्रतिबन्ध उसको नहीं होता इसीलिये साक्षी भाव विशेष आनन्द युक्त होता है। पूर्व भूमिका में 'परब्रह्म सत्य है' ऐसा अनुभव होता था, अब इस भूमिका में 'परब्रह्म सत्य और चैतन्य है' ऐसा अनुभव दृढ़ होता है इसलिये आनन्द भी अधिक होता है। उसको स्थूल और सूक्ष्म दोनों प्रकार के भाव में आनन्द होता है। उसका सूक्ष्म भाव भी सत्य और चैतन्य से सुदृढ़ होता है, प्रत्यगात्मा का स्पष्ट आनन्द और स्पष्ट बोध होता है, शरीर से व्यवहार होते हुए भी वह अपने को उससे भिन्न समझता है, जो कुछ आनन्द दीखता है वह आत्म तत्त्व का ही प्रकाश है ऐसा जान कर वह पदार्थों के भावाभाव से सुखी दुखी नहीं होता। जैसे तरंग को देखता हुआ भी तरंग का यथार्थ ज्ञाता तरंग समुद्र जल से भिन्न तत्त्व नहीं है, ऐसा जानता है; ऐसे ही वह जगत् रूप तरंग को ब्रह्म तत्त्व से भिन्न नहीं समझता। वह शरीर और कुटुम्बियों को एक बगीचे के अनेक वृक्षों के समान समझता है। अनेक वृक्षों से एक दूसरे का जितना सम्बन्ध है उतना ही अन्य शरीरों से अपने शरीर का सम्बन्ध देखाव मात्र समझता है, अपने आत्मा को बगीचे की भूमि के समान समझता है, अनुकूलता और प्रतिकूलता का सम्बन्ध अपने प्रत्यगात्मा में नहीं मानता। लाभ हानि आदिक को जानता है, यथार्थ व्यवहार के बर्ताव का उसको बोध होता है, समयानुसार प्रवाह प्राप्त अलिप्त व्यवहार करता हुआ भी अपने शरीर को तमाशे का एक पात्र-एक्टर समझता है, इस व्यवहार से अधिक अपने शरीर को नहीं

मानता। ऐसा होने के कारण उसका आत्म बोध कभी दबता नहीं, पूर्ण निश्चय में टिका रहता है, किसी हालत में वह अपने निश्चय से नहीं छूटता। आत्म लक्ष याद—कायम रखने की उसे आवश्यकता नहीं होती, स्वयं ही लक्ष रहता है। अब वह लक्ष स्वाभाविक दृढ़ हो जाता है, ऐसे ही जगत् की अनित्यता की उसे याद रखनी नहीं पड़ती, स्वयं ही रहती है क्योंकि इस प्रकार के टिकाव से जगत् तुच्छ हो जाता है। जैसे सब मनुष्यों को कल्पित नाम जाति आदिक दृढ़ हो जाने से उनकी याद रखनी नहीं पड़ती ऐसे ही ज्ञान के दृढ़ अभ्यास से ब्रह्म सत्य और जगत् मिथ्या भी याद किये बिना दृढ़ बना रहता है। उत्थान काल—व्यवहार में साक्षी की तरफ वृत्ति न हो तो भी भूल नहीं जाता। लक्ष और निश्चय दो भिन्न न रहते हुए भी उसका निश्चय ही लक्ष होता है और लक्ष ही निश्चय होता है। बुद्धि वृत्ति बहुत शुद्ध और तीव्र हो जाती है। यथार्थ निर्णय करने की शक्ति बढ़ जाती है। उसका आत्म प्रकाश लुप्त न होने से जगत् में भी क्रम २ से उस का प्रकाश बढ़ता जाता है, वह स्वयं शांति रूप हो जाता है और अन्य को भी श्रवणादि ज्ञानेन्द्रियों और वाकादि कर्मेन्द्रियों से शांति देने वाला होता है। बुद्धि वृत्ति शुद्ध होने से गहन विषयोंको भी शीघ्र ग्रहण कर सक्ती है, विवेचन शक्ति बढ़ जाती है, उसे अपने लिये अथवा अन्य के लिये, ज्ञान के लिये अथवा जीवन्मुक्ति के लिये कुछ कर्तव्य शेष नहीं रहता। उससे जो कुछ होता है, स्वाभाविक होता है। उसकी यावत् क्रिया स्वाभाविक होती है। शरीर, इन्द्रिय और मन से सब क्रिया होती है, क्रिया

में उसका कर्त्ता भाव नहीं होता। वह सर्वथा ममता रहित होता है इसलिये उसका सम भाव खण्डित नहीं होता, आनन्द ही आनन्द रहता है, समाधि और उत्थान दोनों ही आनन्द युक्त होते हैं, समाधि और उत्थान का अन्तर उसमें से निवृत्त हुआ होता है। उसे सब हालत में समाधि ही रहती है। आनन्द को नाश करने वाली कामनायें थीं, वे समूल निवृत्त हो चुकी होती हैं इसलिये उसके स्वरूप में कोई प्रतिबन्ध न रहने से आनन्द की अथाह वर्षा हुआ करती है। उत्थान में वह आनन्द का भोक्ता होता है तो भी मरी हुई—जली हुई त्रिपुटी में आनन्द का भोक्ता होता है। उसका आनन्द सत्य और चैतन्य से विशेष सम्बन्ध वाला है तो भी पूर्ण है क्योंकि कारण आनंद भेद रहित है। उसे कारण आनन्द का भी बोध होने से सत् चित् और आनंद का त्रिपुटी रहित बोध जली हुई त्रिपुटी में होता है, पूर्व भूमिका में त्रिपुटी के बाध-अभाव सहित आनंद होता था और इस भूमिका में त्रिपुटी के बाध-अभाव रहित जली हुई त्रिपुटी में आनंद का स्पष्ट आविर्भाव होता है। उस आनंद का माप किसी प्रकार कर नहीं सक्ते। विशेषता यह है कि आनंद स्वरूपमें टिका हुआ होकर भी आनंद का भोक्ता होता है, मरने जीने की चिंता से रहित होता है। मेरा प्रारब्ध समाप्त हो और विदेह कैवल्य प्राप्त हो, यह इच्छा उसे नहीं होती क्योंकि अब प्रारब्ध उसका नहीं रहा है। वह सब स्थानों में नमस्कार से रहित होता है, शुभ, अशुभ, व्यवहारिक और परमार्थिक सब प्रकार के प्रेम और द्वेष से रहित होता है। दूसरे को प्रेम अथवा द्वेष दीखे तो करने वाले का वह प्रेम

अथवा द्वेप उसमें प्रतिबिम्ब होकर लौटता है, उसका नहीं होता। अब उसे मोक्ष की भी इच्छा नहीं होती जो जैसा हो रहा है, सब ही वाह वाह है। यह अवस्था अत्यंत निर्मल और स्थिर होने से इस अवस्था वाला शास्त्र के संपूर्ण रहस्य को समझ सक्ता है।

उत्तम जीवन्मुक्ति, जो तुर्यगा के नाम से कही जाती है, जिस में ज्ञानी की संज्ञा ब्रह्म विद्वरिष्ठ होती है, संपूर्ण जीवन्मुक्ति है यानी जीवन्मुक्ति के सुख की उसमें पराकाष्टा होती है। उसके अनुभव का वर्णन करना अशक्य है तो भी कुछ लक्ष पहुंचाने के निमित्त, अपनी अवस्था को आप समझने के निमित्त कुछ लक्षण प्रकट करते हैं:—ब्रह्म साक्षात्कार की क्रम से वृद्धि होकर इस अवस्था में संपूर्ण स्थिति होती है। यद्यपि इस अवस्था को अवस्था कहना नहीं बनता क्योंकि यह अवस्था नहीं है किंतु स्वरूप है तो भी जीवन्मुक्ति की श्रेष्ठता से अवस्था कही है। संपूर्ण अज्ञान, अज्ञानकृत आवरण और विक्षेप निवृत्त हुआ होता है इसलिये उसको ब्रह्मानन्द का अनुभव किंचित् भी प्रतिबंध रहित स्पष्ट और दृढ़ होता है। उसको जगत् स्वप्न अथवा सुषुप्ति के समान भी नहीं दीखता। यद्यपि उसका अंतकरण जगत् की तरफ से सुषुप्त के समान होता है। जगत् भिन्न दीखता हुआ भी उसे पर-ब्रह्म ही दीखता है। जगत्की भिन्नता दीखती है तो भी अंतःकरण भिन्नता को सत्य रूप से ग्रहण नहीं करता। ब्रह्मभाव की वृद्धि वृत्ति से समग्र ब्रह्मांड ब्रह्म स्वरूप दीखता है। जब वह व्यवहार में प्रवृत्त होता है तब उसकी सब क्रिया स्वाभाविक होती

है, उसके अहंभाव की जड़ स्थूल, सूक्ष्म और कारण तीनों में से कटी हुई होती है। केवल पूर्व अहंकार की चाल से उसकी सब क्रिया स्वाभाविक हो समाप्त हो जाती है मैं व्यवहार करू अथवा न करूं, करना चाहिये अथवा न करना चाहिये, ऐसे सब भावों से वह रहित होता है। उसकी जितनी क्रिया होती है सब दूसरों की प्रेरणा से होती है। शरीर, प्रारब्ध से प्रेरित अथवा अन्य प्राणी से प्रेरित ऐसे अन्य करके प्रेरित होती है, उससे स्वयं नहीं होती क्योंकि किसी प्रकार का कर्तापना अब उसमें नहीं रहा है। जैसे यंत्र अपने पुर्जे के अनुसार विशेष बोध भाव रहित कार्य करता है; इसी प्रकार उसका शरीर, इन्द्रिय अथवा अन्तःकरण सब क्रियाओं को करता रहता है, क्रियाओं में आसक्ति न होने से उनकी विशेष स्मृति भी उसको नहीं रहती। किसी प्रसंगानुसार स्मृति का उत्थान भी हो तो ग्रामोफोन की प्लेट चढ़ जाने के समान होती है। ऐसी स्मृति होने और न होने में समान है क्योंकि उसका कोई संस्कार दृढ़ नहीं होता। इस स्थान पर वैराग्य का भी संपूर्ण वैराग्य होजाता है। राग और वैराग्य की विरुद्धता का भेद उसमें नहीं रहता, दोनों में वह समान भाव वाला होता है। उसका मन अमन भावको प्राप्त हुआ होता है इसलिये स्थूल, सूक्ष्म और कारण सब प्रकारका राग वैराग्य निवृत्त होजाता है। अमनपने से अब रागादिक को टिकने का स्थान नहीं रहता। मन का क्षय दो प्रकार का होता है एक स्वरूप क्षय दूसरा स्वरूप रहते हुए भाव क्षय। इस अवस्था में उसका मन अमन होता है, मन का क्षय हुआ होता है, मन का क्षय स्वरूप रहते हुए भाव से क्षय

होता है इसी कारण उसको अपना और दूसरे का बोध होता है परन्तु तत्त्व में वह भिन्नता को नहीं देखता। उसको जगत्‌का कोई कष्ट नहीं होता क्योंकि उसने जगत् और जगत् के अनुसंधान को बहुत शिथिल कर दिया है, उसका शरीर दूसरों को प्रतीत होता है परन्तु अपने निश्चय में वह शरीर से रहित है, जब वह शरीर और जगत् का भेद देखता है तब तुच्छता से देखता है और वस्तु ब्रह्म ही देखता है। वह कभी भी अपने स्वभाव–साक्षी में से नहीं हटता, अपना स्वरूप ब्रह्म समझता है। शुद्ध साक्षी, जिसका साक्षीपन सब व्यक्तियों में है, वह मैं हूं, ऐसा उसको पूर्व अवस्था में बोध होता था, अब उसको ऐसा भी नहीं होता। अब उसका परब्रह्म ही स्वरूप होता है। जब उसको व्यवहारिक पदार्थों का बोध होता है तब सजीव और निर्जीव इन दो त्रिपुटियों से विलक्षण रूप ही होता है। उसे मरी त्रिपुटी का भी भान नहीं होता। जिस प्रकार सुषुप्ति अवस्थामें त्रिपुटी अत्यन्त सूक्ष्म और अप्रकट होती है इसी प्रकार व्यवहार और आत्मबोध में अति सूक्ष्म त्रिपुटी होती है तो भी वह स्वयं उसके भाव से रहित होता है। निर्विकल्प के समान उसका आंतर अन्तःकरण सदैव रहता है। उसका उत्थान और समाधि दोनों ही विलक्षण होते हैं, वस्तुतः उसका उत्थान तो कभी नहीं होता, शरीर, अवस्था, राग द्वेष, जगत्, शास्त्र और ज्ञानमें वह शुद्ध साक्षी–द्रष्टा ही रहता है, ऐसा होकर भी साक्षी भाव से रहित ब्रह्म स्वरूप में टिका हुआ होता है। इस अवस्था में उसका व्यक्ति अभिमान स्थूल, सूक्ष्म और कारण तीनों में से ही नष्ट होजाता है। वह जीवन्मुक्त होकर

विदेह कैवल्य का ही अनुभव करता है। विदेह कैवल्य की इच्छा का भी उसमें अवकाश नहीं है, उसे जो आनन्द होता है वह संपूर्ण आनन्द है। सत् चित् आनन्द जिसमें घन भाव को प्राप्त होजाते हैं, ऐसे परम आनन्द को वह प्राप्त होता है, जली हुई सूक्ष्म त्रिपुटी से, त्रिपुटी के अभाव करके त्रिपुटी रहित आनन्द का अनुभव करता है, वह कभी ब्रह्म स्वरूप में होता है, कभी परमानन्द को लेने वाला होता हैं, उसकी सब चेष्टा विलक्षण है। वह विधि निषेध से रहित है, ब्रह्मलोक के सुख को इस शरीर में ही भोगता है, हेयोपादेय के भाव से रहित होता है। उसको जो आनन्द, मोद, प्रमोद निस्पृहता और स्वतन्त्रता आदिक का बोध होता है, वह अनुभव से जाना जाता है, कथन में नहीं आसक्ता, जिस प्रकार गूंगा गुड़ के स्वाद को जानता है, कह नहीं सक्ता इसी प्रकार वह स्वयं ही इस सुख को जानता है, वैखरी—व्यवहारिक वाणी कह नहीं सक्ती।

एक ग्राम में तीन भाई रहते थे। वे तीनों गरीब थे। पिता की तरफ से एक बड़ा अमरूद का वृक्ष मिला हुआ था, ऋतु आने पर जो फल अमरूद में आते थे, उनको तीनों समान भाग में बांट लेते थे और समय बांध कर तीनों उस वृक्ष की रखवाली किया करते थे। प्रातःकाल के समय 'छोटा भाई' जिसका नाम मन्दशंकर था, रखवाली किया करता था; 'दोपहरी में मंझला भाई बुधसिंह और शाम को सब से बड़ा भाई प्रबुद्धचन्द्र' रखवाली करता था। एक समय सुबह को एक संन्यासी उस वृक्ष के

नीचे आया और वहां बैठे हुए मन्दशंकर को वृक्ष का मालिक समझ कर कहने लगा "बेटा! मैं बहुत भूखा हूँ, जो तू मुझे इन फलों में से कुछ फल देगा तो मैं अपनी क्षुधा को निवृत्त करके तृप्त होऊंगा!" मन्दशंकर को इस वचन से संन्यासी के ऊपर दया आई, उसने जितने फल तोड़ रक्खे थे, उनके तीन भाग किये, अपने भाइयों के दो भाग अलग रख कर अपने भाग की तरफ अंगुली करके कहा "बाबा! इनमें से दे सक्ता हूँ, दो भाग मेरे दो भाइयों के हैं, मेरे भाग में से आप ले लीजिये!" संन्यासी ने कहा "नहीं! तू अपने हाथ मुझे देदे!" मन्द शंकर ने सब से बड़ा एक पका हुआ अमरूद उठा कर संन्यासी को दे दिया। संन्यासी ने वह अमरूद प्रेम से ले लिया, उसको खाकर पास की बावड़ी में से पानी पिया और मन्दशंकर से कहा "बच्चा! मैं तुझ पर प्रसन्न हूँ, तुझको जो कुछ चाहिये मांग ले!" मन्दशंकर जी में विचारने लगा "यह क्या दे सक्ता है? फिर भी मांगने में मेरा क्या जाता है?" ऐसा विचार कर बोला "आप मांगने को कहते हो, तो मुझे एक सुन्दर स्त्री मिल जाय, यह मैं आप से मांगता हूँ।" संन्यासी ने कहा "तेरी इच्छा पूर्ण होगी!" यह कह कर संन्यासी वहां से चल दिया। दोपहर को वह फिर उस पेड़ के पास आया। उस समय मंझला भाई बुध-सिंह वहां बैठा हुआ था। संन्यासी ने उससे कहा "बेटा! मुझे क्षुधा लगी है, कुछ अमरूद दे तो मैं खाकर तृप्त होऊं!" बुध-सिंह ने एक भाग की तरफ अंगुली करके कहा "महाराज! इस मेरे भाग में से आप चाहे जितने अमरूद ले लीजिये, दूसरा

भाग मेरे बड़े भाई का है, उसमें से मत लेना !" संन्यासी ने कहा "तू अपने हाथ से मुझे दे !" बुधसिंह ने दो अच्छे अमरूद उठा कर संन्यासी को दे दिये। संन्यासी ने अमरूद खा लिये और पानी पी कर कहा "बच्चा ! मैं तृप्त हुआ हूँ, जो तू चाहे मुझ से मांग ले !" बुधसिंह को संन्यासी पर श्रद्धा थी, कहने लगा "बाबा ! मैं सुन्दर स्त्री के साथ बाल बच्चों सहित रहना चाहता हूं !" संन्यासी "ऐसा ही होगा !" कह कर चला गया और शाम के समय फिर उस पेड़ के नीचे आया। इस समय वहां प्रबुद्धचन्द्र रखवाली कर रहा था। संन्यासी ने कहा "बेटा ! मुझे क्षुधा लगी है कुछ अमरूद दे, जिससे मेरी क्षुधा निवृत्त हो !" प्रबुद्धचन्द्र प्रसन्न होकर बोला "ये सब मेरे ही फल हैं, नित्य इतने फल मुझे मिलते हैं, आप ले लीजिये, एक दिन के फल मुझे नहीं मिलेंगे तो मेरी कुछ हानि नहीं है !" संन्यासी ने कहा "नहीं ! तू अपने हाथ से कुछ फल दे, सब मैं खा नहीं सकता !" प्रबुद्धचन्द्र कई उत्तम २ फल देने लगा परन्तु संन्यासी ने तीन फल ही लिये और खाकर जल पी कर बोला "बच्चा ! जो तुझे चाहिये, सो मांग ले !" प्रबुद्धचंद्र संन्यासी को ईश्वर समझता था, हाथ जोड़ कर बोला "महाराज ! मुझे धन सहित सुन्दर स्त्री मिलनी चाहिये !" संन्यासी "ऐसा ही होगा !" कह कर चल दिया।

वरदान पाकर तीनों भाई वरदान के फल को प्राप्त हुए। छोटे भाई मंदशंकर की शादी एक युवा कुमारी से हुई। पति और पत्नी दोनों सुन्दर और युवा थे, दोनों में परस्पर निर्मल

प्रेम था। स्त्री आने से घर का खर्च बढ़ गया इसलिये शादी के दिन बाद ही मंदशंकर को अपने भाइयों के पास स्त्री को छोड़ कर परदेश जाना पड़ा। परदेश में उसका कोई अच्छा धंधा न लगा, एक स्थान से दूसरे स्थान में धंधे के लिये व्याकुल होता हुआ घूमने लगा। उसकी स्त्री कुछ दिनों तक तो अपने ज्येष्ठों के साथ रही, अन्त में पति के विरह से व्याकुल होकर पतिकी खोज में देश परदेश घूमने लगी। पति का पता नहीं मिला, पति होते हुए भी पति का सुख न मिलने से वह व्याकुल थी। वह पति के सौभाग्य में थी परन्तु पति के सुख का अभाव था। पति की मूर्ति नेत्रों के सामने से हटती न थी परन्तु हाय! पतिका वियोग दुःख रूप हो रहा था।

दूसरे भाई बुद्धसिंह की शादी भी एक सुन्दर स्त्री के साथ हुई, स्त्री घर में आई, थोड़े समय में दो पुत्र हुए। घर की स्थिति ज्यों की त्यों ही रही। दो बच्चे और दो दंपति मिल कर चार मनुष्यों का गुजारा कठिनाई से होता था। छोटा भाई परदेश गया परन्तु कमाई कुछ न हुई, ऐसा देखकर वह कहीं जाता न था, दुःख से अपने दिन वहीं व्यतीत करता था। उसकी स्त्री संयोगों का पति पास था परन्तु दरिद्री था इसलिये दरिद्रता के कारण उसे पति का यथार्थ सुख न था। खाने पीने, पहिनने ओढ़ने की तंगी के कारण से व्यग्र चित्त होने से उसे कुछ अच्छा नहीं लगता था। कभी २ पति से मेल होता था परन्तु अनेक प्रकार के त्रास से, सुन्दर पति और युवावस्था का ठीक २ उपयोग नहीं होता था।

सब से बड़े भाई को सुन्दर स्त्री के साथ श्रीमान्‌पना भी प्राप्त था। वे ही पूर्ण सुखी थे। घर में तरुण स्त्री, दास दासी आदि सब प्रकारका सुख था, किसी प्रकार की चिंता न थी। प्रबुद्धचन्द्र की स्त्री सहजादेवी आनन्द समुद्र में मग्न रहती थी। उसके सुख के बीच में आने वाला कोई न था। उसको स्वेच्छानुसार पूर्ण भाग्य से पति प्राप्त था। वह अखंड सुख से रहती थी।

संन्यासीका वरदान तीनों को था, तीनों को उनके भाव और कर्मानुसार वरदान मिले थे, तीनों ही स्त्री सुख वाले हुए परन्तु तीनों में परस्पर भेद था। इसी प्रकार जीवन्मुक्ति की असंसक्ति, पदार्थाभाविनी और तुर्यगा तीनों अवस्थाओंमें सुखका भेद समझना चाहिये। यद्यपि तीनोंका साक्षात्कार रूप विवाह हुआ है परन्तु असंसक्ति वाली बुद्धि साक्षात्कार रूप पति पास न होने से पति को ढूंढ़ रही है, दूसरी पदार्थाभाविनी के पति पास है, सहज कर्म रूपी दारिद्रता से आत्म सुख का अनुभव—आनन्द यथार्थ नहीं ले सक्ती और तीसरी तुर्यगा—सहजा, सब प्रकार के ऐश्वर्य से संपन्न है, आत्मा में अखंडित वास करती है, पूर्ण आनन्द रूप है। इस प्रकार सब जीवन्मुक्तों को ही आनन्द है परन्तु जिसका जितना कर्म सहज होगा उतना आनन्द विशेष होगा। मोक्ष प्राप्ति में तो तीनों एक ही समान हैं।

जीवन्मुक्त पुरुष की अवस्था जीवन्मुक्ति कहलाती है। किसी प्रकार की अपेक्षा रहित अंतिम मुक्ति मोक्ष कहलाती है। मोक्ष स्वरूप प्रत्येक का अपना आद्य स्वरूप है, अमोघ, अपरि-

सीम और अनिवार्य है इसलिये मोक्ष नहीं है किंतु मोक्ष स्वरूप हैं। मोक्ष शब्द भी कथन मात्र ही है क्योंकि मोक्ष बंध की दूसरी बाजू है। मोक्ष स्वरूप की दूसरी बाजू बंध नहीं है। मोक्ष और बंध मायिक—व्यवहारिक दशाके शब्द हैं, मोक्ष स्वरूप ऐसा नहीं है किंतु पारमार्थिक है। मोक्ष का प्रत्यक्ष अनुभव शरीर होते ही होता है इसलिये शरीर होते हुए जो परमपद को प्राप्त हुआ है, वह पुरुष जीवन्मुक्त कहलाता है। देहाध्यास वाले को मोक्षस्वरूप का लक्ष नहीं हो सकता। अज्ञानियों को अपने समान जीवन्मुक्त दिखाई देता है, सामान्य दृष्टि से उसमें कोई विशेषता नहीं मालूम होती। सामान्य दृष्टि से जीवन्मुक्त की मुक्तता भले मालूम न हो तो भी प्रयत्न से जान सकते हैं कि उसमें किसी प्रकार की विशेषता अवश्य है। यद्यपि विदेह कैवल्य अंतिम है तो भी जीवन्मुक्त को दोनों तरफ का भान होते हुए जो शांति और परम पद है, वह विदेह को नहीं है। विदेह में शरीर न रहने की अथवा शरीर का भान न होने की विशेषता है परन्तु जीवन्मुक्त को शरीर सहित परम पद है, यह विशेषता है। विदेह कैवल्य शरीर न रहने में शरीर का भान न होने से शरीरधारियों को परदे में है और जीवन्मुक्त प्रत्यक्ष सामने वर्तता है। यद्यपि जीवन्मुक्ति और विदेह मुक्ति का अंतिम फल समान है तो भी विदेह कैवल्य जीवन्मुक्त को ही होता है। जीवन्मुक्त हुए विना कोई भी विदेह कैवल्य को प्राप्त नहीं होता। जीवन्मुक्ति चाहे कुछ वर्ष को हो, चाहे मास, दिन, घंटे आध घंटे अथवा पाव घंटे को हो, होनी अवश्य चाहिये तब ही विदेह

कैवल्य होता है। जीवन्मुक्ति में यथार्थ ज्ञान है, विदेह कैवल्य ज्ञान स्वरूप है। जीवन्मुक्ति सब को एक प्रकार की नहीं होती, उसके मुख्य तीन दर्जे ऊपर दिखला चुके हैं, कर्मों की विचित्रता होने से जीवन्मुक्ति एक होने पर भी अनेक प्रकार की दीखती है। शरीर के आरंभक कर्म अनेक और अनेक प्रकार के हैं। जीवन्मुक्ति वाले का शरीर और शरीर के कर्म जगत् की दृष्टि में रहते हैं इसलिये जीवन्मुक्त के आचार की भिन्नता है, निश्चय सब का एक है, अंतिम फल भी सब का एक है परन्तु आचार-व्यवहार और शांति में भेद दीखता है। जो एक निश्चय है, वह तो निश्चय वाले को ही मालूम होता है और भिन्न २ आचार भिन्नता वालों को भी प्रतीत होता है। जीवन्मुक्ति वर्णाश्रम धर्म के अनुसार रहते हुए भी होती है और वर्णाश्रम धर्म के आचार रहित को भी होती है। जीवन्मुक्ति का हेतु तत्त्वज्ञान, वासनाक्षय और मनोनाश है, वर्णाश्रम धर्म सहितपना अथवा रहितपना नहीं है। जिस शुद्धि के निमित्त वर्णाश्रम धर्म किये जाते हैं, उस शुद्धि के होने के बाद ही ज्ञान की प्राप्ति होती है इसलिये जीवन्मुक्त को उन की आवश्यकता नहीं रहती, अब जो वर्ताव होता है वह केवल प्रारब्धानुकूल होता है। जिसका जिस प्रकार प्रारब्ध होता है उसी के अनुसार आचार होता है। यदि प्रारब्ध वर्णाश्रम के धर्म युक्त होगा तो वह विदेह कैवल्य तक उन धर्मों को ही करता रहेगा और विपरीत होगा तो उसका आचार वर्णाश्रम धर्म से रहित होगा। सामान्य मन की शुद्धि, निर्लेपता, प्रसन्नता, निस्पृहता, निर्भयता

आदिक सतोगुण और शुद्ध सतोगुण के धर्म सब में अवश्य होते हैं। किसी के ये भाव बाहर प्रत्यक्ष होते हैं किसी के नहीं होते परन्तु सूक्ष्मता से ये सब के अन्तःकरण में रहते हैं। अति कर्मकान्डी, अति तपस्वी, अति त्यागी, अति रागी, अति निस्पृही, अति बोलने वाले, विशेष मौन्य रखने वाले, ऐश्वर्य युक्त रहने वाले अथवा पिशाच के समान रहने वाले सब प्रकार के जीवन्मुक्त होसक्ते हैं। ऊपर का किसी प्रकार का आचार जीवन्मुक्ति में बाधक नहीं होता। वह अपनी तरफ से अमुक प्रकार से रहना पसन्द नहीं करता परन्तु प्रारब्ध के भोग के अनुकूल उसकी रहनी करनी स्वाभाविक होती है। यह भी नियम नहीं है कि एक ही प्रकार की रहन सहन बनी रहे और ऐसा भी नियम नहीं है कि अन्त तक एक ही प्रकार का प्रारब्ध बना रहे। जीवन्मुक्त की रहन सहन प्रारब्ध की पुतली के नाच के आधीन है। जिस प्रकार बजने वाले यंत्र में जो भरा हुआ है, प्लेट चालू करने से वह ही आवाज बाहर आती है इसी प्रकार जीवन्मुक्त के जैसे पूर्व के कर्म हों, उनके अनुसार स्थूल शरीर का प्रारब्ध भरा हुआ है वह ही क्रम क्रम से खुलता जाता है। जीवन्मुक्ति वाले को भी भाव से विदेह मुक्त अवश्य रहना पड़ता है। जो भाव से विदेह मुक्त नहीं, वह जीवन्मुक्त नहीं है। विदेह मुक्ति के भाव की न्यूनता, मध्यमता और उत्तमता से ही जीवन्मुक्त की स्थिति का भेद है।

एक जिमींदारका लड़का बचपन से ही अत्यन्त सीधे स्वभाव का और शान्त था। प्रथम तो उसके माता पिता उसको पागल

अथवा मूर्ख समझते थे परन्तु ज्यों २ वह बड़ा होता गया त्यों २ शांत, सुशील और बुद्धि वाला मालूम हुआ। माता पिता ने लौकिक विद्या पढ़ाने का बहुत प्रयत्न किया परन्तु प्रयत्न के अनुसार वह पढ़ न सका, कुछ भाषा मात्र सीख सका। उसकी बुद्धि पढ़ने में मन्द मालूम होती थी परन्तु जब किसी भक्ति के वाक्य का उच्चारण कराया जाता तो ठीक २ याद रह जाता था। उसके यहां कथा, वार्ता, पूजन, पाठ आदिक हमेशा हुआ करता था। वह पूजन की सब विधि, पूजन के मन्त्र और जो २ कथा होती थी उसको संपूर्ण याद रख लेता था। यज्ञोपवीत संस्कार होने के बाद संध्या, पूजन और हवन आदि में वह दो घंटे नित्य लगाता था और जो कुछ करता, पूर्ण प्रेम से करता था। कहीं साधु संतों को देखता तो उनके पास पहुंच जाता और उनके एक २ शब्द को चित्त लगा कर सुनता था, घर वालों और व्यवहारिक मनुष्यों से उसे प्रेम न था, जब देखो तब एकांत में बैठा रहता था। ऐसा करते हुए वह युवा हुआ। जब माता पिता का देहांत होगया तब घरका और जागीरका सब काम उसके जिम्मे पड़ा, तो भी वह अपने भाव में ही मस्त रहता था, उसका पुराना कारिंदा सब काम किया करता था। उस जिमींदार का स्त्री और पुत्र के ऊपर विशेष प्रेम न था, साधु सन्तों से मेल रखता था। जिन २ साधुओं को वह जानता था उन सबको ही अपना गुरु मानता था और शिष्य भाव वाला होकर प्रत्येक से कुछ न कुछ उपदेश ग्रहण किया करता था। जब वह पचीस वर्ष का हुआ तब उसको आत्म ज्ञान हो गया, बाद उसको जीवन्मुक्ति की अवस्था बढ़ती

गई। वह गृहस्थी में बना रहा। लोग उसे महात्मा समझते थे और आशीर्वाद लेने उसके पास आया करते थे। वह सबके ऊपर शुभ भावना वाला था और सबका शुभ चाहता था। प्रख्याति बढ़ती गई और लोग अपने मुख्य २ कर्मों के लिये देवता के समान उस जागीरदार की मानता करने लगे। कोई बताशे बांटता कोई सवा सेर, पांच सेर अथवा दश सेर पेड़ों की मानता करता था और कोई जागीरदार के निमित्त ब्रह्म भोजन कराता था इसी प्रकार जागीरदार भी सब पर दयालु बना रहता था। जागीरदार का कारिन्दा ईमानदार था, सब काम यथार्थ रीति से किया करता था। एक समय कई आसामियों पर जमीन की भेज चढ़ गई। वे देते नहीं थे इसलिये कारिंदे ने सरकार में नालिश कर दी। आसामियों को निश्चय था कि सरकार डिगरी कर देगी इसलिये वे दश मनुष्य सवा सेर पेड़े लेकर जागीरदार के पास पहुँचे और "हमारी मानता का है" ऐसा कह कर भेट धर दी। जागीरदार-महात्मा ने कहा "तुम्हारी किस प्रकार की मानता है?" एक मनुष्य ने सब की तरफ से कहा "हम आपके आसामी हैं दो तीन साल वर्षा अच्छी न होने से आपकी भेज हम पर चढ़ गई है, हम दे नहीं सकते, आपके कारिन्दे ने हमारे ऊपर नालिश कर दी है, हम उसमें जीत जांय, इस भाव से यह भेट धरी गई है!" जागीरदार ने कहा "अच्छा! जाओ तुम लोग जीत जाओगे!" आसामी प्रसन्न होते हुए अपने घर चले गये। दूसरे दिन मुकदमा था। दैवयोग से कुछ ऐसा ही बनाव बन गया कि मुकदमा सीधा होते हुए भी कारिन्दा हार गया और

आसामी जीत गये। कारिन्दे को मालूम पड़ गया कि वे लोग जागीरदार के पास पहुंचे थे और जागीरदार ने ही उन लोगों को जीत जाने का आशीर्वाद दिया था। कारिन्दा जागीरदार के पास गया और कुछ क्रोधित सा होता हुआ बोला "हम अब आपका काम किस प्रकार कर सकते हैं ? आसामियां रुपया नहीं देती थीं, अन्त में लाचार होकर बड़े परिश्रम से नालिश की थी, आपने उन लोगों को जीत जाने का वरदान दे दिया ! वे जीत गये ! हम आपका काम ठीक २ करने का प्रयत्न करें और आप उसे तोड़ डालें ! ऐसे कैसे काम चलेगा ?" जागीरदार बोला "तू क्यों घबराता है ? मेरा काम तो ठीक हो ही रहा है ! तू ठीक क्या करेगा ? तुझे 'मेरे तेरे' का दृढ़ भाव है, मुझे ऐसा नहीं है, तू जिस जिसको अपना कहता है, मैं उसे अपना नहीं समझता, सब पृथिवी ही मेरा कुटुम्ब है, मैं सबका ही हित चाहता हूँ मैंने आशीर्वाद दिया, उसमें कौनसी भूल की ? तू मुझे जिमींदार समझता है और मेरी भेज मानता है मैं अपने को जिमींदार नहीं समझता, न अपनी भेज मानता हूं। मैं सर्वत्र प्रेम वाला हूँ, एक सन्त के भाव से मैंने आशीर्वाद दिया था, मैं जो कुछ करता हूँ, अपनी इच्छा से नहीं करता, दूसरे की इच्छा ही प्रवृत्त होकर कार्य कराती है। सोच मत कर, अपनी शुद्ध बुद्धिसे कार्य किये जा, जिसका जैसा प्रारब्ध होता है, वैसा वरदान मुझसे ले जाता है, उसमें तुझे क्या ?" जिमींदारकी सम दृष्टि देख कर और सुन कर कारिन्दा स्तब्ध हो गया, उसका क्रोध चला

गया! क्रोध ही चला गया हो इतना ही नहीं उसको एक प्रकार की शान्ति भी प्राप्त हुई।

ऊपर का दृष्टांत जीवन्मुक्त के आंतर भाव को समझने में मदद रूप है। वरदान देने में जिमींदार का यह भाव नहीं था कि मैं अपने विरुद्ध जीत जाने का वरदान देकर प्रशंसा को प्राप्त होऊं। जीवन्मुक्त का अन्तःकरण मक्खन के समान कोमल हो जाता है। उसके अन्तःकरण में से 'मेरा; तेरा' राग द्वेष युक्त विकारी भाव बहुत प्रकार से नष्ट हो जाता है, वह ऐसा नहीं मानता कि मैं आशीर्वाद देता हूँ किन्तु ऐसा मानता है कि दूसरे का प्रारब्ध मुझ से आशीर्वाद दिलवाता है। जीवन्मुक्त की वाणी अति शुद्धता में निकलती है; कोई भी प्रश्न उसके सन्मुख होते ही उसका उत्तर हृदयमें स्फुरित हो आता है। वह परा वाणी के शब्दों को यथार्थ जान लेता है, यदि योग्य न समझे तो बाहर नहीं निकालता और कोई २ शब्द तो स्वाभाविक ही वैखरी वाणी में आकर बाहर निकल पड़ते हैं। उसको भाव नहीं होता कि मैं इन शब्दों को बोलता हूँ।

जीवन्मुक्त को स्थितप्रज्ञ अथवा समबुद्धि भी कहते हैं। उसके जितने लक्षण दिखलाये जाते हैं वे सब सूक्ष्म यानी मानसिक लक्षण दूसरे की दृष्टि का विषय नहीं हैं। कई मानसिक लक्षणों की जब स्थूल में छाया पड़ती है तब उस छाया से मानसिक का अनुमान किया जाता है। बंध अज्ञान है, अज्ञान देखने का विषय नहीं है। चित्त का प्रपंच की तरफ घूमते रहना,

अपना-आत्मा का बोध-ज्ञान न होना अज्ञान है। इसलिये अज्ञान मानसिक है। मन में से अज्ञान का भाव निवृत्त होना और स्वरूप का बोध होना, यह ज्ञान है। जिसको ऐसा ज्ञान हो, वह ज्ञानी है और शरीर रहते हुए भी आत्म बोध में स्थित जीवन्मुक्त है। अज्ञान सूक्ष्म है इसलिये अज्ञानकी निवृत्ति स्थूलमें से देखी नहीं जाती। यद्यपि स्थूल शरीर आदिक संपूर्ण जगत् भी अज्ञान का कार्य कहा जाता है किंतु वह अज्ञान नहीं है क्योंकि उसके होते हुए भी जो अज्ञान है वह निवृत्त हो सक्ता है। जिस का अज्ञान निवृत्त हो जाता है, उसको शरीर और जगत् बंधन रूप नहीं होता। शास्त्र में अज्ञान को दो प्रकार का कहा है:—मूलाविद्या और तूलाविद्या। मूलाविद्या सूक्ष्म है, तूलाविद्या स्थूल है, मूलाविद्या कारण है, तूलाविद्या कार्य है। अज्ञानी को ये दोनों ही दुःख देने वाली हैं। जीवन्मुक्त की मूलाविद्या का नाश हो जाता है। तूलाविद्या कुछ समय तक रहती हुई भी जीवन्मुक्त को दुःख और बंधन रूप नहीं होती। जीवन्मुक्त के निश्चय में तूलाविद्या नहीं है, केवल दिखावे मात्रकी है। अज्ञानीके लिये वे दोनों ही पूर्ण प्रबल हैं। मूलाविद्या वृक्ष की मूल रूप है, तूलाविद्या संपूर्ण ऊपर का वृक्ष है, संसार रूप वृक्ष की जड़ जिसकी कट गई है, ऐसे जीवन्मुक्त का थोड़े समय के लिये वृक्ष खड़ा दीखे, हरा दीखे तो भी वह वास्तविक में नहीं है। जिसको यह खबर नहीं है कि इस विशाल वृक्ष की जड़ कट गई है, वह कटी हुई जड़ वाले वृक्ष को भी सजीव समझता है, ऐसा समझना अज्ञानियों

का जीवन्मुक्त के विषय में होता है। जब किसी प्रकार जमीन के भीतर जड़ कट जाती है अथवा सड़ जाती है तो मालूम नहीं पड़ती; इसी प्रकार जीवन्मुक्त की संसार की जड़ कट गई है, यह अज्ञानियों को मालूम न हो, ऐसा हो सक्ता है।

जीवन्मुक्त पुरुष के द्वन्द्व निवृत्त हुए होते हैं। एक ही प्रकार के उलटे सुलटे भाव वाले, जो पदार्थ हैं वे द्वन्द्व कहलाते हैं। जैसे सुख दुःख, लाभ अलाभ, भय अभय, जय पराजय इत्यादि। इन सब दो दो भावों से दुनियां है। इन दो दो भावों को ही द्विविधा कहते हैं। जिसकी द्विविधा-द्वन्द्व निवृत्त हो गया है उसके लिये जगत् अनेक प्रकार का होते हुए भी एक प्रकार का हो जाता है। दो की बनी हुई दुनियां में से जब दोपना निवृत्त हो जाता है तब परब्रह्म ही शेष रहता है। जितने विकार हैं, उन सबका अभाव हो जाता है। पदार्थों में नाम रूप की सत्यता जो दृढ़ हो गई है, फिर नहीं रहती इसलिये जीवन्मुक्त पुरुष सब को समभाव से देखता है। व्यवहार में उत्तम और अधम का बोध रहते हुए ज्ञानी की दृष्टि-भावमें समानता है। प्रत्येक मनुष्य जिसको देखता है, अपनी बुद्धि से देखता है यानी पांचों इन्द्रियों के विषयों का ग्रहण त्याग अपनी बुद्धि के अनुसार करता है। अज्ञान दशा में अनेक प्रकार के विचित्र भावों से रंगी हुई बुद्धि पुरुष का वेष धारण करके जगत् में नृत्य करती रहती है। जब बुद्धि की विषमता-द्वंद्व प्रपंचाकार वृत्ति आत्म बोध से निवृत्त होजाती है तब ही बुद्धि सम होती है। सम बुद्धि से जो देखा

जाता है, वह समता युक्त ग्रहण किया जाता है। जीवन्मुक्त की बुद्धि की जो समानता है वह सूक्ष्म में है, आत्म भाव से है, व्यवहार में नहीं है क्योंकि वह ज्ञानी है, पागल अज्ञानी नहीं है। व्यवहार में उसकी बुद्धि व्यवहार के अनुकूल वर्तती है परन्तु आत्म भावसे विचलित नहीं होती। जैसे नट खेलमें अनेक प्रकार की क्रिया करता हुआ, वेष धारण करता हुआ सुखी दुःखी दीखता हुआ अपने निश्चय में विकार वाला नहीं होता; इसी प्रकार सब कार्य करते हुए जीवन्मुक्त की बुद्धि विकारी नहीं होती। नट का तमाशा कमाने का होता है, जीवन्मुक्त को प्रारब्ध वेग पूर्ण करना होता है।

जब उदयपुर में महाराणा राजसिंह राज करता था तब एक दिन नटों के मुखिया ने राज सभामें आकर अपना तमाशा देखने की विनती की। राजसिंह ने दूसरे दिन राज भवन के आंगन में तमाशा करने की आज्ञा दी। नटोंने दोनों तरफ बल्लियों की घोड़ी बांध कर उनके ऊपर रस्से बांधे और उनके ऊपर अनेक प्रकार के, चित्तको आकर्षण करने वाले तमाशे किये। दोनों तरफ हाथों में भरी हुई बन्दूकें लेकर रस्से पर से एक दूसरे को न छूते हुए बन्दूक की आवाज करते हुए निकल जाने का तमाशा हो रहा था। रस्सा पुराना हो रहा था, उसकी एक वट बीच में से टूट गई। रस्सा जमीन से सौ हाथ ऊँचाई पर था। नट और प्रेक्षक सब घबरा गये। राणा राजसिंह आदि सब राज भवन के झरोखे में से तमाशा देख रहे थे। नटों का नायक उसी समय

चिल्ला कर कहने लगा "क्या ऐसा कोई सती दातार है, जिसके नाम का उच्चारण करने से इस विघ्न की निवृत्ति होजाय ? किस का ऐसा पुण्य है, जो हमारी जानों को बचा दे ?" राणा को यह आशा थी कि अभी मेरे नाम का उच्चारण किया जायगा परन्तु ऐसा न हुआ ! एक नट मरण के भय से बोल उठा "जो पारकर के पृथिवीपति चन्दन सोढा का सत्य शुद्ध हो तो हमारी रक्षा करे !" बाद खेल चालू ही रहा और निर्विघ्न समाप्त हुआ। राणा ने नटों को योग्य इनाम देकर विदा किया, परन्तु उसके दिल में भारी खटका लगा रहा। दूसरे दिन राणा ने दरबार भर कर अपना विचार इस प्रकार प्रकट किया:—"चन्दन सोढा खारी जमीन का मालिक है, उसका राज छोटा सा है, जब देखो तब दुष्काल से घिरा रहता है, उसके सत्यकी महत्वता गाई गई, मेरा सत्य भुला दिया गया। मैं बारोट को भेज कर चन्दन सोढा के सत्य की परीक्षा कराऊँगा !" सभा भी सहमत हुई। राणा ने एक बारोट से कहा "तू चन्दन सोढा के यहां जा और उसके सत्य की परीक्षा ले !" बारोट खर्च के दाम लेकर चन्दन सोढा के यहां गया। वहां उसका बहुत सत्कार हुआ, उतरने को स्थान दिया गया और खाने पीने का योग्य प्रबन्ध किया गया। चौथे दिन चन्दन सोढा ने बारोटको दरबार में बुलाकर पूछा "आपका आना यहां किस हेतु हुआ है ?" बारोट बोला "अन्न दाता ! मैं आपके पास मन चाहा हुआ दान लेने को आया हूँ !" चन्दन सोढा बोला "रावजी जो तुम्हारी इच्छा में आवे सो मांग लो !" बारोट विचार में पड़ा "क्या मांगना चाहिये, जो सोढा दे न सके,

और महाराणा राजसिंह की महत्वता बनी रहे, सोढा की रानी भटियानीजी बहुत सुन्दर है, युवा है और सोढा को अति प्रिय है, दरबार में से उठकर तीन २ बार उसका मुख देखने को जाया करता है, उसे ही मांगना चाहिये, उसको वह न देगा!" ऐसा विचार बारोट बोला "महाराज! मेरी मांगी हुई वस्तु देने का आप वचन दीजिये!" चन्दन सोढा ने जोश के साथ बारोट के हाथ पर हाथ धर कर कहा "लो! यह राजपूत वचन है!" बारोट बोला "हे पारकर के धनी! जो आपको देना ही हो तो मुझे अपनी रानी भटियानीजी दे दो, इसके सिवाय दूसरी वस्तु मैं ग्रहण नहीं करूँगा!" सोढा आश्चर्य में पड़ते हुए बोला "जा! दी" और रानी को कहला भेजा कि मैं ने तुझे दान में दे दिया है, तैयार हो दरबार में आजा। रानी पति के वचन को प्रभु का वचन मानती थी, स्नान करके, वस्त्र पहिन कर दरबार में परदे के पीछे आ खड़ी हुई। सोढा ने परदा तोड़, रानी का हाथ पकड़ दरबार में लाकर बारोट के हाथ में रानी का हाथ देते हुए कहा "लो! अपनी मांगी हुई वस्तु भटियानीजी!"

बारोट ऊपर की सब चेष्टा देख कर घबरा गया! उसकी धारणा से सब विरुद्ध हुआ! "मेरी क्या कमबख्ती लगी थी कि मैंने इस प्रकार की बखशीश मांगी, अब इस बात को फिरा देना चाहिये! ऐसा विचार हाथ जोड़ कर बोला "महाराज मैं तो आपकी परीक्षा लेता था, आप में कितना सत्य है, यह देखता था, रानी तो मेरी मातुश्री है!" राजा गंभीरता से बोला "जो

वस्तु मैंने एक वार दान दे दी, उसको मैं फिर नहीं ले सक्ता ! तुमको रानी को स्वीकार करना होगा !" रानी बोली "हे बारोट राज ! मैं अपने स्वामी की आज्ञा से आई हूँ, मुझे किसी प्रकार का दोष नहीं है। मुझको मांग लेने के बाद विचित्र प्रकार के कसम खाकर मेरी जिंदगी को मत बिगाड़ो !" बारोट यह कुछ भी न सुनकर अश्वारूढ़ होकर वहां से चल दिया। राजपूतानी को क्रोध आया और उसी समय चिता सुलगा कर जल मरी।

जिस प्रकार चन्दन सोढा का निश्चय पक्का था इसी प्रकार जीवन्मुक्त का होता है। चन्दन सोढा दान देने में प्रसिद्ध था। दान देने के अनेक पदार्थ हैं, स्त्री देने का पदार्थ नहीं है। भटियानीजी सोढा को अत्यन्त प्यारी थी, ऐसे ही सोढा को रानी पूर्ण भाव से चाहती थी। जिस प्रकार राजा का सत्य वचन और अत्यन्त प्यारी रानी को एक वचन में दे देने का भाव अपूर्व है उसी प्रकार पतिकी अप्रिय आज्ञाको भी प्रियपन से ग्रहण करना भटियानीजी का अपूर्व भाव है। जीवन्मुक्त सबमें मिला हुआ दीखता है तो भी उसकी किसी में किंचित् भी आसक्ति नहीं होती क्षण भर में सबको हटा देता है और आप अपने निश्चय में टिका रहता है। जीवन्मुक्त का निश्चय ही जीवन्मुक्ति है। यदि निश्चय नहीं तो कुछ नहीं ! आत्म निश्चय में पूर्णता से टिके रहकर बाहर कैसा भी आचरण हो, आचरण के साथ सम्बन्ध न होने से जीवन्मुक्त को किसी प्रकार का दोष नहीं होता। उसके शरीर से यदि किसी की महा हत्या भी हो जाय तो ज्ञानी हत्या का भागी

नहीं होता। प्रथम तो ऐसा होना ही संभव नहीं है कि ज्ञानी किसी की हत्या करे फिर भी यदि हो जाय तो दूसरे के प्रारब्ध का भोग है, उसका कार्य नहीं है, दूसरे का भोग उसके द्वारा सिद्ध हुआ है, ऐसा समझना चाहिये। ज्ञानी में कर्तापने का अभिमान न होने से उसका शुभ अथवा अशुभ कर्म के फलों से सम्बन्ध नहीं है, उसका सब कर्म जला हुआ है, केवल दूसरे के देखने में है, जला हुआ प्रारब्ध कैसा होता है, यह नीचे के दृष्टान्त से स्पष्ट हो जायगा।

पांडव कौरवों का जो महाभारत युद्ध हुआ था, उसमें द्रोणाचार्य के मरने के बाद अश्वत्थामा आदि योधाओं के साथ पांडवों का युद्ध हुआ था। अर्जुन के रथ को चलाने वाले-सारथी श्री कृष्ण थे। जब वे रथ को लेकर चले तो उन्होंने सत्य संकल्प किया कि आज के युद्ध की समाप्ति पर्यन्त ये रथ और घोड़े सब जैसे हैं वैसे ही रहें यानी रथ हटने, गिरने अथवा जलने न पावे और घोड़े मरने न पावें। सत्य संकल्प मिथ्या नहीं जाता। प्रसंग ऐसा ही बना कि अश्वत्थामा ने अर्जुन के रथ पर ब्रह्मास्त्र यानी अग्नि वर्षाया, उस करके रथ और घोड़े सब जल गये किन्तु जले हुए भी सत्य संकल्प के प्रभाव से युद्ध की समाप्ति पर्यन्त न जले हुए के समान रहे। जब भगवान् ने अर्जुन को रथ पर से उतार कर संकल्प के प्रभावको खींच लिया तब रथ और घोड़ों का ढेर हो गया! इसी प्रकार प्रारब्ध रूप सत्य संकल्प है। ज्ञानाग्नि करके ज्ञानी का शरीर और सब व्यवहार जला हुआ है तो भी प्रारब्धकी निवृत्ति पर्यन्त देखने में आता है। वस्तुतः वह

अज्ञानी के समान नहीं है। शरीर रूपी रथ को इस प्रकार समझोः—स्थूल शरीर रथ है, पुण्य पाप दो पहिये हैं, त्रिगुण रूप ध्वजा है, पंच प्राण वन्धन हैं, इन्द्रियां घोड़े हैं, पांच विषय मार्ग हैं, मन लगाम है, बुद्धि सारथी है, संकल्प प्रारव्ध है, अहंकार बैठने का स्थान है, रथी आत्मा है, वैराग्यादि साधन शस्त्र हैं और मनुष्य जन्म रण भूमि है।

एक गरीब वृद्ध किसान की एक स्वरूपवती कन्या थी, उसका नाम प्रज्ञादेवी था। जैसी वह रूपवती थी इसी प्रकार बुद्धिशाली भी थी, जो कोई उसके साथ थोड़ी भी वात चीत करता तो मालूम पड़ता था कि वह बहुत ही बुद्धिशाली है। पिता जो कुछ कमाई करता था उसी में कोर कसर करके वह अपना निर्वाह करती थी। एक दिन प्रज्ञादेवी ने कहा "पिताजी! राजा चतुर और धर्मात्मा है, गरीब आदमियों की वात सुनता है और सहायता भी देता है, आप उसके पास जाइये और सहायता देने की विनती कीजिये!" किस प्रकार बोलना आदि सब सिखा कर उसने उसे राजा के पास भेजा। लड़की के कहे अनुसार वृद्ध किसान ने राजा के पास जाकर विनती की। चतुर राजा समझ गया कि वृद्ध जो शब्द बोलता है, वे उसे किसी ने सिखाये हैं, कहने लगा "हे वृद्ध! इस प्रकार बोलना तुझे किसने सिखाया है?" वृद्ध बोला "महाराज! मेरी पुत्री ने!" राजा आश्चर्य युक्त होकर बोला "वह किस उमर की है? क्या कुछ पढ़ी है?" वृद्ध बोला "महाराज! वह किसी से पढ़ी नहीं है! शादी करने के योग्य हो गई है, मैं गरीव हूँ, अभी तक शादी नहीं कर सका हूँ!"

राजा ने दो चार बातें पूछ कर प्रज्ञादेवी की परीक्षा ली, वह पूर्ण प्रज्ञा ही थी! अंतमें राजाने उसे देखा तो वह योग्य उमरकी और रूप का भंडार थी। राजा ने उस पुत्री का अपने साथ विवाह करने को वृद्ध से कहा। वृद्ध को बड़ा आश्चर्य हुआ, अन्त में प्रज्ञादेवी का राजा के साथ विवाह होने का निश्चय हुआ। प्रज्ञादेवी ने विवाह होने के प्रथम राजा से कहा "मैं आप के साथ शादी करने को तैयार हूँ, परन्तु मैं ने सुन रक्खा है कि राजा लोग जैसे तुरन्त ही प्रसन्न हो जाते हैं, ऐसे ही तुरन्त ही अप्रसन्न भी हो जाते हैं इसलिये आप मुझे वचन दीजिये कि जब आप मुझ पर क्रोधित होंगे तब मैं आप के राजमहल में न रहूंगी! मेरे लिये एक स्वतंत्र महल- शहर के बाहर प्रथम से ही बना देना चाहिये। जिस समय मैं आप के राजमहल से निकल कर शहर के बाहर के महल में जाऊंगी तब मैं अपना गुप्त धन अपने साथ ले जाऊंगी! उस समय आप मुझे रोक नहीं सक्ते!" राजा ने यह बात स्वीकार करली और दोनों का विवाह हो गया।

विवाह के बाद कितनेक वर्ष परस्पर प्रेमानन्द में व्यतीत हुए। एक दिन एक तुच्छ कार्य के लिये राजा ने प्रज्ञारानी को तिरस्कार कर क्रोध युक्त हो दो चार भली बुरी बातें सुना दीं। रानी उस समय कुछ न बोली, जब शाम के समय राजा को शांत देखा तब कहने लगी "महाराज! आप मुझ पर क्रोधित हुए हैं, आपने मेरा तिरस्कार किया है, इसलिये अब मैं इस राजमहल में रहना ठीक नहीं समझती! विवाह के पूर्व मैंने आप से जो वचन लिये थे, उन के अनुसार मुझे शहर के

बाहर के महल में रहने की आज्ञा दीजिये !" राजा बोला "मैं अपने कहे हुए वचनों का पालन करने वाला हूँ, यदि तू राजमहल में रहना नहीं चाहती तो मैं भी बलात्कार से तुझे यहां रखना नहीं चाहता, तू राजमहल में से कौनसी वस्तु अपने साथ ले जाना चाहती है ?" रानी ने नम्रता पूर्वक कहा "महाराज ! मैं जिसे अपने प्राणों से भी अधिक चाहती हूँ, उसे मैं अपने साथ ले जाऊंगी ! मैं आपके महल में से एक ही वस्तु ले जाऊंगी, आप निश्चिन्त रहिये !" राजा कुछ न बोला ! रानी ने पीने के जल में नशा करने वाला एक गुप्त द्रव्य मिला कर राजा को पिला दिया। जब राजा रात्रि को गाढ़ निद्रा में पलंग पर सो रहा था तब रानी पलंग सहित राजा को उठवा कर अपने साथ अपने महल में ले गई। दूसरे दिन सुबह को जब राजा जाग्रत हुआ, तब इधर उधर देखने लगा। उस को निश्चय हो गया कि वह अपने राजमहलमें नहीं है। 'मैं कहां हूँ, मुझे यहां कौन लाया' इत्यादि आश्चर्य से विचार रहा था, वहां कोई मनुष्य नहीं दीखता था, चिल्ला कर बोल उठा "अरे ! मैं यहां कैसे आया ? मुझे यहां कौन लाया ? यह कौन स्थान है ?" तुरन्त रानी दौड़ कर पास आ कहने लगी "विचारो ! आप कहां हो ? मैंने आप की आज्ञानुसार आप के महालय का त्याग किया है ! अपनी प्रतिज्ञा के अनुसार मेरे गुप्त धन जो आप हो, हे प्राणेश्वर ! उसे मैं अपने साथ ले आई हूँ ! आप ही मेरे प्राण से अधिक प्रिय हो ! हृदयेश्वर ! पत्नी को पति से अधिक प्रिय अन्य कौन हो सक्ता है ? आप मेरे गुप्त धन हो ! आप मेरे इस अपराध को क्षमा कीजिये !" रानी के युक्ति युक्त

मधुर वचनों से राजा अत्यन्त प्रसन्न हुआ और प्रेम से आलिंगन करके बोला "हे प्रिये! मैं इतने दिन तक तेरे साथ रहा परन्तु तुझे पूर्ण रीति से पहिचान न सका! तूने मेरा कुछ भी अपराध नहीं किया है, मैं ने ही तेरा तिरस्कार कर के अपराध किया है! अब उस को भूल जा!" पश्चात् राजा रानी दोनों अति प्रसन्न हो, उसी महल में रहे!

जिस प्रकार प्रज्ञादेवी को राजा प्रिय था इसी प्रकार संस्कार युक्त, आत्मभाव वाली बुद्धि को आत्मा ही सब से अधिक प्रिय होता है। वह आत्मा को कभी नहीं छोड़ती। ऐसी जिस की प्रज्ञा-बुद्धि हुई है, वह ही जीवन्मुक्त है जीवन्मुक्त को जो सुख होता है वह सुख राजा, महाराजा और इन्द्रादिक देवताओं को भी नहीं होता और विदेह कैवल्य में भी नहीं होता। वह सुख आनन्द का समुद्र है, आनन्द का पहाड़ है किंतु ज्ञाता के भिन्न भाव से रहित है। जीवन्मुक्त आनन्द का समुद्र होते हुए भी बाधानुवृत्ति से आनन्द का भोक्ता है, जीवन्मुक्त का आनन्द प्रत्यक्ष है, देश काल और शरीर के रूपांतर की उसे आवश्यकता नहीं है। पूर्ण जीवन्मुक्ति वही है जो विदेह की इच्छा रहित हो, जीवन्मुक्ति और विदेहमुक्ति दोनों से पर हो और साथ ही दोनों का अनुभव करने वाली हो। जिसने उसे प्राप्त कर लिया, उसने सब कुछ कर लिया, ब्रह्मांड को जीत लिया, हाथ में धर लिया, जो कोई सब के अधिपति-अधिष्ठाता--आधार का प्रत्यक्ष स्वरूप हो, वह ही जीवन्मुक्त है।

## ज्ञानी का व्यवहार ।

जब व्यवहारासक्त मनुष्य ज्ञान और ज्ञानी की अत्यन्त प्रशंसा सुनते हैं तब ऐसे शंका किया करते हैं कि ज्ञानी पुरुष शरीर के साथ में जगत् का व्यवहार किस प्रकार करता होगा। वे अपनी बुद्धिके अनुसार इस प्रकार विचार करते हैं:—जब ज्ञानी में किसी प्रकार की कामना अथवा राग द्वेष नहीं तब व्यवहार का होना असम्भव है। राग द्वेष विना कोई व्यवहार नहीं हो सक्ता। राग द्वेष रहित कामना विना जब हमसे नहीं होता तो ज्ञानी से भी न होना चाहिये क्योंकि हम भी मनुष्य हैं और ज्ञानी भी मनुष्य है। यदि ऐसा मान लिया जाय कि ज्ञानी व्यवहार करता ही न होगा तो यह भी ठीक नहीं बैठता क्योंकि जगत् में ज्ञानी का व्यवहार भी शास्त्र द्वारा सुनने में आता है। किसी २ महात्मा सत्पुरुष को देखकर हम विना जाने ही ज्ञानी कहते हैं। उसके सब व्यवहार हमारे ही समान होते दीखते हैं तो ज्ञानी किस प्रकार व्यवहार करता होगा? यदि ऐसा विचारा जाय कि आत्मा का बोध रखते हुए ज्ञानी व्यवहार की चेष्टा करता होगा तो यह भी नहीं बनता क्योंकि लक्ष एक स्थान पर रहता है। आत्मा और व्यवहार दोनों में चित्त एक साथ नहीं रह सक्ता! इसलिये ज्ञानी का व्यवहार किस प्रकार होता होगा, यह हमारी समझ में नहीं आता!" ऐसी शंका की निवृत्ति ज्ञान विना यथार्थ रीति से नहीं हो सक्ती क्योंकि व्यवहार स्थूल में और स्थूल दृष्टि में होता है और ज्ञान आंतर में—साक्षी की दृष्टि में होता है।

स्थूल व्यवहार क्रिया रूप है और ज्ञान बोध रूप है। सृष्टि की स्थूल क्रिया अन्य के जाननेका विषय है और बोध आत्मा का होने से अन्य के जानने का विषय नहीं है इसलिये ज्ञानी का व्यवहार उनकी समझ में नहीं आता। मुमुक्षु ज्ञान के जितने संस्कारों से युक्त होते हैं, उतने प्रमाण में ही अनुमान से, 'ज्ञानी का आंतर भाव व्यवहार में कैसा होता है' इसका बोध कर सक्ते हैं। ज्ञानी के व्यवहार भाव को समझने के लिये अज्ञानियों को मुख्य आपत्ति तो यह आती है कि अज्ञानी अपने को शब्द मात्र से भले ही अज्ञानी कहे परन्तु जब वह किसी बात को समझने का प्रयत्न करता है तब 'मैं ज्ञानी हूँ, जानने को समर्थ हूँ' इस भाव से ही प्रयत्न करता है। अज्ञानी का ऐसा किया हुआ प्रयत्न कितना भी सूक्ष्म क्यों न हो परन्तु वह प्रयत्न ज्ञानी की कक्षा में न होने से सफल नहीं होता। जब प्रयत्न निष्फल जाता है तब निर्णय करने वाला प्रसंग को झूठ कहता है परंतु ऐसा कभी नहीं मानता है कि मैं झूठ हूं–अपने को अज्ञानी नहीं समझता। ऐसी आकांक्षा होना सब को स्वाभाविक है। छोटा बच्चा भी जब कोई बात उसकी समझ में नहीं आती तब 'क्यों, किस प्रकार, कैसे' इस प्रकार के प्रश्नों से आकांक्षा उत्पन्न करता है। सब अपने २ माप से ही सबको मापना चाहते हैं इसलिये अपने को अज्ञानी मानने वाला जगत् में ढूंढने से भी नहीं मिलता और जो कोई सच्चे दिल से अपने को अज्ञानी मानता है तो वह बहुत जल्दी ज्ञान मार्ग में प्रयत्न करने लगता है। जिस प्रकार स्वप्न की सृष्टि का निर्णय करना स्वप्न में अशक्य है; इसी प्रकार अज्ञा-

नियों को ज्ञानी का आंतर निश्चय जानना अशक्य है। अज्ञानी व्यवहारिक जगत् में है और ज्ञानी व्यवहारिक जगत् के साक्षी भाव में है। व्यवहारिक जगत् में डूबे हुए को साक्षी भाव समझने में नहीं आता। ज्ञानी का शरीर जगत् में है और जगत् में वर्तता है तो भी ज्ञानी ज्ञानी ही है और स्थूलता में वर्तता हुआ अज्ञानी अज्ञानी ही है। जैसे स्त्री की पोशाक पहिने हुए और स्त्री के समान चेष्टा करने वाले पुरुष को अज्ञानी स्त्री समझता है; इसी प्रकार ज्ञानी के उपाधि रूप शरीर को और प्रारब्ध की चेष्टा को देखता हुआ अज्ञानी भूल के कारण उसे अज्ञानी समझता है। व्यवहार की चेष्टा ज्ञानी और अज्ञानी दोनों में समान होती है। अज्ञानी अज्ञानमें दब कर चेष्टा करता है और ज्ञानी अज्ञानकी चेष्टा को अज्ञान में न दब कर प्रारब्ध के वेगानुसार करता है। यह दोनों का अंतर है। व्यवहार में अंतर नहीं है। यदि व्यवहार और आकृति में अंतर हो तो स्थूल दृष्टि वाले अज्ञानी अपने और ज्ञानी के अन्तर को जान सकें! पशु चार पैर और दो सींग वाले होते हैं, मनुष्य दो हाथ और दो पैर वाले सींग रहित होते हैं, यदि ऐसा अंतर ज्ञानी और अज्ञानी में हो तो अज्ञानी समझ सकें परंतु ऐसा नहीं है, भेद तो आंतर निश्चय में है। दो मनुष्य वस्त्राभूषण पहिना कर चुप चाप खड़े कर दिये जांय तो बाहर से दोनों एक समान दीखते हैं, उनमें एक मूर्ख हो, दूसरा चतुर हो तो देखने से यह नहीं मालूम पड़ता क्योंकि सूक्ष्म बुद्धि में अन्तर है, स्थूल में नहीं है इसी प्रकार संसार में वर्तमान मूर्ख और चतुर के समान अज्ञानी और ज्ञानी हैं। ज्ञानी

और अज्ञानी का भेद आकृति और बुद्धि में भी नहीं है, निश्चय में है। आत्म ज्ञानी अत्यन्त बुद्धि वाला और व्यवहार में चतुर ही हो, ऐसा भी नियम नहीं है और अज्ञानी जड़ बुद्धि वाला और चतुराई रहित हो ऐसा भी नियम नहीं है। यह बात अवश्य है कि सूक्ष्म शुद्ध बुद्धि ज्ञान प्राप्तिरूप परमार्थकी सिद्धिमें मदद रूप होती है परंतु न्यून बुद्धि वाले, शास्त्र न पढ़े हुए भी आत्म के पूर्ण निश्चय से ज्ञानी होते सुने गये हैं और जाने जाते हैं। इसी प्रकार ज्ञानी में खास चमत्कार वाली सिद्धियों का होना भी आवश्यक नहीं है क्योंकि चमत्कार ज्ञान का नहीं होता, अंतःकरण की शुद्धि, तप, उपासना, योगादिक का होता है। इन सब कारणों से ज्ञानी का जानना अज्ञानियों का विषय नहीं है।

जो अंतःकरण को शुद्ध करके मुमुक्षु भाव को प्राप्त हुआ है, वह भी पूर्ण रीति से जान नहीं सक्ता कि ज्ञानी का व्यवहार किस प्रकार होता है परंतु अनुमान से कुछ लक्ष कर सक्ता है इसलिये वह ज्ञानी के आंतर भाव को जानने का प्रयत्न कर सक्ता है। जीव भाव अज्ञान है और आत्म भाव ज्ञान है। भाव किसी प्रकार का हो व्यवहार में हानि नहीं होती। जैसे जीव भाव रख कर व्यवहार के कार्य किये जाते हैं, इसी प्रकार आत्म भाव रख कर कार्य कर सक्ते हैं। कार्य करने के समय न तो जीव भाव की आवश्यकता है और न आत्म भाव की आवश्यकता है क्योंकि भाव बुद्धि से होता है और बुद्धि कार्य करते समय कार्य में लगी हुई होती है इसलिये भाव और कार्य में बुद्धि एक साथ नहीं

लग सक्ती। जीव भाव वाला कार्य को सत्य समझता है और आत्म भाव वाला कार्य को तुच्छ, व्यवहारिक और मिथ्या समझ कर करता है। दोनों की समझ का अंतर है, कार्य में अन्तर नहीं होता। जैसे किसी एक मनुष्य का नाम रामप्रसाद है, सुख दुःखादिक किसी हालत में भी 'मैं रामप्रसाद हूँ' उसका यह निश्चय निवृत्त नहीं होता। जब वह कोई कार्य करता है तब उसे यह भान भी नहीं रहता कि मैं रामप्रसाद हूँ और काम करता हूँ। इसी प्रकार जिसे ज्ञान होता है उसे आत्मा का निश्चय रामप्रसाद के निश्चय के समान दृढ़ होता है, व्यवहार में उसका निश्चय चला नहीं जाता परंतु जैसे रामप्रसाद को कार्य करते समय राम-प्रसाद का विशेष भाव नहीं रहता; इसी प्रकार ज्ञानी को आत्मा का विशेष भाव न होते हुए भी निश्चय चला नहीं जाता। चेष्टा दो प्रकार की होती है, एक सच्ची समझी हुई चेष्टा और दूसरी असत्य समझी हुई चेष्टा। झूठी समझी हुई मिथ्या चेष्टाओं में भी मनुष्यों की प्रवृत्ति देखते हैं। मिथ्या भाव से कोई प्रवृत्ति ही न हो ऐसा नियम नहीं है। इसलिये प्रारब्धानुकूल ज्ञानी की मिथ्या समझी हुई भी व्यवहार की प्रवृत्ति होती है। ऐसी प्रवृत्ति सुख दुःख का हेतु नहीं होती; सुख दुःख का असर आत्मिक भाव तक नहीं पहुंचता क्योंकि जिस अज्ञान से आत्मिक भाव तक असर पहुँचता था, वह अज्ञान अब नहीं रहा है इसलिये सुख दुःख अज्ञान तक ही होता है—अंतःकरण से आगे नहीं पहुंचता। यह सूक्ष्म भेद समझना अत्यन्त कठिन है। ज्ञानी की सब चेष्टा केवल शरीर, इन्द्रिय और अंतःकरण से होती है और वहां तक

ही सुख दुःख का भाव पहुंचता है, आत्मा से उसका मेल नहीं होता। इस सूक्ष्मता को सम्यक् ज्ञानी स्वयं ही समझ सका है।

औरंगजेब बादशाह ने सतारा के किले को घेर लिया था, चारों दिशाओं में चार मुख्य सरदार मोर्चेबन्दी किये हुए थे और स्थान २ पर चौकियां रक्खी थीं! सतारा के किले का किलेदार प्रयागजी प्रभु युद्ध की सब युक्तियों में निपुण था। उसके सिवाय किले में कई सरदार और सैन्य भी थी। सतारा के किले से थोड़ी दूर पर परली का किला था। उसका किलेदार परशुराम और त्र्यंबक प्रतिनिधि था। मरहठे सतारा के किले के ऊपर से और मुसलमान नीचे से लड़ते थे। मुसलमानों की सैन्य बहुत होते हुए भी मरहठों की युक्ति, प्रयुक्ति और शौर्य से तीन मास हो गये तब भी मुसलमानों के हाथ में किला न आया। मरहठे धीरे २ लड़ रहे थे। यह देख कर औरंगजेब को आश्चर्य हुआ! इसका कारण ढूँढने को उसने फकीर के वेष में एक जासूस को किले में भेजा। रात्रि के समय परली के किले में से सतारा के किले में अन्न और बारूद पहुँचा करता था। चंद्रसेन और यशवन्तराव अन्न पहुंचाने के कार्य में नियुक्त थे। मुसलमानों की आंखों में धूल डाल कर, चौकी पहरे से बच कर ये लोग सतारे के किले में अन्न ले आते थे। इस प्रकार सतारा का किलेदार तीन मास तक लड़ता रहा था। औरंगजेब का भेजा हुआ फकीर किले में गया और मार्ग में घूमने लगा। जहां दो चार मनुष्य कुछ बात करते हों वहां वह खड़ा रहता और कान लगा कर उन लोगों

की बातों को सुनता, भिक्षा का सवाल भी करता जाता था, कोई मकान दिखाई देता तो वहां खड़े होकर भिक्षा मांगता, इस प्रकार वह किले में घूम रहा था, घूमता २ एक सिपाही के छप्पर में पहुंचा और एक बुढ़िया को बैठी हुई देख कर कहने लगा "माई! अल्लाह के नाम से कुछ दिलवा!" सिपाही की बुढ़िया ने भोले भाव से कह दिया "आज तो घर में अन्न नहीं है, आज रात्रि को परली से अन्न आ जायगा, कल मैं तुमको भिक्षा दूंगी!" फकीर का कार्य सिद्ध हो गया, वह युक्ति से किले के बाहर निकल गया और बादशाह की छावनी में जाकर, परली से अन्न जाने का समाचार कहा। बादशाह ने सतारा और परली के मार्ग की आस पास की झाड़ी में रात्रि के समय बहुत सी मुगल सैन्य छुपा रक्खी। जब रात्रि में यशवन्तराव अन्न से भरी हुई गाड़ियों को लेकर आ रहा था तब मुसलमान झाड़ी से बाहर निकल आये। दोनों में बड़ा युद्ध हुआ। यशवन्तराव ने बहुत शौर्य दिखलाया! उसकी तलवार से कई मुसलमान मारे गये! अन्त में मुसलमान बहुत होने से यशवन्तराव मुसलमानों के हाथ में आ गया और औरंगजेब के हुक्म के अनुसार मुसलमानों ने उसे मारा नहीं, बन्दी करके बादशाह के पास ले आये। बादशाह ने उसे उसके पैर में एक भारी बेड़ी डाल कर बन्दी कर दिया।

इस बर्ताव के तीसरे दिन प्रातःकाल में बादशाह जंगल की तरफ टहल रहा था, प्रातःकाल के वायु का सेवन कर रहा था। उसके साथ में अजीमशाह शेरखान आदिक बड़े २ सरदार भी

थे। ये सब मरहठों की बात चीत करने में एकतार हो रहे थे। कुछ घोड़े सवार उनके आगे और कुछ पीछे थे। पास के घने वृक्षों में से एक भयंकर बाघ छलांग मार कर अचानक बादशाह के ऊपर कूदा। उसी समय बाघ के मुख में एक गोली लगी, बाघ पृथ्वी पर गिर पड़ा, बादशाह की जान बच गई। बादशाह और सरदार गोली मारने वाले को इधर उधर देखने लगे। दो सौ हाथ की दूरी पर हाथ में तमंचा लिये हुए एक घोड़े सवार दिखाई दिया। यह चन्द्रसेन था, यशवन्तराव को रसद लेकर गये हुए तीन दिन होगये थे, वह लौटा नहीं, यह देखकर चन्द्रसेन उसकी खोज में निकला था। उसे खबर मिल गई थी कि बादशाह ने यशवन्तराव को कैद कर लिया है इसलिये यह सोचता हुआ कि अब क्या करना चाहिये, वह किले की तरफ जा रहा था, बादशाह की दृष्टि अपनी तरफ हुई जानकर उसने उसके पास जाकर सलाम किया। चन्द्रसेन की निर्भयता और शौर्य देखकर और अपने साथ किये उपकार से बादशाह मुग्ध होकर बोला "तू शत्रु की तरफ का वीर है तो भी तूने इस समय मेरी जान बचाई है इसलिये मरण पर्यन्त मैं तेरा आभार मानूँगा! पाक परवर्दिगार तुझे हमेशा खुश रक्खे! ऐसी प्रार्थना करूँगा। इस समय जो तेरी इच्छा में आवे, सो मांग ले बादशाह औरंगजेब तुझे देने को तय्यार है!" चन्द्रसेन नम्रता सहित बोला "मनुष्य की मदद करना मनुष्य का कर्तव्य हैं, मैंने इतना ही किया है! आप खुदावन्द बखशीश देने को तैयार हैं, यह आपको योग्य ही है। आप गुस्सा न हों तो मैं अपनी इच्छा जाहिर करूँ!" बादशाह ने कहा

"जो तेरी इच्छा हो, खुशी से मांग, मैं अवश्य दूंगा!" चन्द्रसेन बोला "मेरी यह प्रार्थना है कि दो दिन पहले जिस मरहठे सरदार को आपने कैद किया है, उसको छोड़ देने की कृपा कीजिये!" बादशाह बोला "तेरी इच्छा पूरी करना बहुत कठिन है! हमारे हाथ में आये हुए शत्रु पक्ष के एक शूरवीर सरदार को छोड़ देना, अपने हाथ से ही अपने पैर पर कुल्हाड़ी मारना है, तो भी मैंने तुझे जो वचन दिया है उसको भंग न करूंगा। तू मेरे साथ छावनी में चल, मैं तेरे सरदार को तुझे दे दूंगा!" छावनी में जाकर बादशाह ने यशवन्तराव को मुक्त किया और चन्द्रसेन को भारी पोशाक बख़शीश देकर कहा "जब तक तुम अपने क़िले में न पहुंच जाओगे तब तक तुम हमारे जानी दोस्त हो, बीच में हमारी तरफ़से तुम्हें कोई पीड़ा न होगी!" चन्द्रसेन और यशवंतराव दोनों किले में पहुँच गये। इसके बाद किले के ऊपर से मरहठों ने इतना पराक्रम किया कि पांच मास तक क़िले को हाथ से जाने न दिया! मरहठोंकी दृढ़ता से औरंगजेब को भी किले लेने की पूर्ण हठ रही। किले में अन्न जाना तो बन्द हो ही गया था, विशेष समय तक लड़ते रहने से योद्धा भी बहुत कम रह गये थे। सब सरदारों ने मिल कर विचार किया तो यह निश्चय हुआ कि बचे हुए योद्धाओं को किला छोड़ देने में ही भलाई है। यशवंतराव अजीमशाह की छावनीमें पहुँचा और कहने लगा "सुलतान साहब! आपको यह खबर तो है ही कि जब से मैं पकड़ा गया हूं तब से क़िले में अन्न आना बंद होगया है, लोग भूख से मरते हैं, इसलिये संधि कर लेना दोनों पक्षों के लिये अच्छा है। यदि

आप हमारी वस्तुओं और हमारे शस्त्रों सहित हम लोगोंको किले से बाहर चले जाने दो तो हम तुमको किला सौंपने के लिये तैयार हैं।" यह सुन कर अजीमशाह खुश हुआ परन्तु खुशी न दिखलाता हुआ बोला "तुमने इस लड़ाई में हमारा बहुत नुक़सान किया है, मुझे यकीन नहीं है कि बादशाह इतने ही करार पर तुम को छोड़ देगा। तो भी मैं बादशाह से जाकर कहता हूँ।" बादशाहकी अनुमति से ऐसा निश्चय किया गया कि मरहठों में से दो सरदार किले की चाभी लेकर बादशाह के पास जांय, और बादशाह उन दोनों सरदारोंकी कोई भी व्यवस्था करने को स्वतंत्र है। बाकी सब लोगों को उनकी वस्तुओं और शस्त्रों सहित किले में से बाहर चले जाने देंगे, उनकी कुछ भी हानि न होगी। मरहठों ने लाचारी से यह करार कबूल कर लिया। युद्धके अन्तमें हारने वाले सरदारों को जीतने वाले के ताबे में आना मृत्यु के मुख में जाने के बराबर है! स्वदेश बांधवों के कल्याण के निमित्त यशवन्तराव और चन्द्रसेन ने जमानत रूप से बादशाह के पास जाना आनन्द पूर्वक स्वीकार किया। दोनों अपने हाथों को रूमाल से बांध कर बादशाह की छावनी में गये। किले की चाभियां बादशाह के सामने रख कर यशवन्तराव बोला "बादशाह सलामत! अपने करार के अनुसार हम दो मनुष्य आपके हुजूर में आये हैं, अब आप अपने वचन का पालन करके लोगों को किले में से बाहर जाने की परवानगी दीजिये।" बादशाह ने "बहुत अच्छा" कह कर लोगों को किले में से सुख पूर्वक निकल जाने की स्वीकृति दी और साथ ही दोनों मरहठे सरदारों के शिर उड़ा

